तानैं छलघात हनि साहकौं चह्यो तखत सो सुनि भज्यो सिसु
डरायो काल डरको ॥
आगरालौं आत खानखानाँ वहराम सुव जाइकैं मिल्यो ले सि
र काटि पाप परको ॥
जाइमिले खीय सबही जहाँ तहाँ तबतैं नियत बढ्यो बन्यौं
आगरा नगरको ॥ १८ ॥
कोबिदै[3] वजीर खानखानाँ आगराही करि पूछि प्रिय अध्याप-
क[4] दूजेर वहरामकौं ॥
स्वामी बनि दिल्लीआइ प्रकृति[5] सुधारि सब नीतिनिपुनत्वकैं[6]
निकारयो निज नामकौं ॥
मोहिकैं प्रजामन स्वकोस[7] १ देस २ दुर्ग ३ सेना ४ जोग[8] १ खे-
म[9] २ प्रेर सुचि[10] सचिव छ ६ जामकौं ॥
आनि आन १ अंदुकैं[11] २ मैं राज्य १ इभ २ साह ऐसैं कंदुकै[12]
कुमार ज्यौं उठायो कर कामकौं ॥ १९ ॥
अज्जनैं[13]को विद्या उपयोगिकी अधिक जानि आदरी वढ़ै हू खो-
लि खतम[14] खजानाँसे ॥
वानिज टोडरमल्ल १ नरहरि १ गंग २ वंदी सूरि १ कवि २ नाना
सभ्य पावै सुधापानाँसे ॥
विप्र पंच५ गौडनमैं कान्यकुब्ज बीरबल १ बाँधैं जो विहासैं १
प्रतिउत्तर २ मैं बानाँसे[15] ॥

---

१बादशाह को छल घात से मारकर तखत लेना चाहा २निश्चय तभी से आगरा बढा ॥ १८ ॥ ३ पण्डित ४ पढानेवाले ५ राज्य के अंगों को सुधारकर ६ नीति की निपुणता से ७ अपना खजाना ८ उपाय ९ क्षेम में १० चतुर सचिवों को दिन रात्रि के आठ पहर में छः प्रहर तक प्रेरणा की और अपनी आणा रूपी ११ सांकल में राज्य रूपी हस्ती को लाकर राज्य कार्य का ऐसा उठाया कि जैसे बालक १२ गेंद को उठाता है ॥ १९ ॥ १३ आर्य लोगों की १४ सम्पूर्ण १५ हंसी के १६ पीछा नहीं हटने का चिन्ह

अज्ञनकी १ आपुनी २ उभै २ ही अपनावैं उभै २ स्वामी बुध
आप १ से वजीर खानखानाँ २ से ॥ २० ॥
पंडित१रु मोलवी२समान जानैं जाकी प्रीति अज्ञनकी१विद्या
तऊ मन अति आकैं ॥
मिच्छनतैं पहिलैं गयो घटि द्विजन मान एधमान सो अब स-
नाथ सुखमाँ धरैं ॥
स्मृति१श्रुति२नीति३आदि आसय सबै सबुज्झि काम१अर्थ२तं
त्र्हु प्रमान प्रभु एकरैं ॥
सादकों सुहावैं तिते तदपि समाँजो१सूरि२जदपि निमाजीआदि
जवन किते जरैं ॥ २१ ॥
कलमाँ१निमाज२रोजा३आदि अपनो जो कर्म साधि अर्थसहि-
त कुरान२मान कहतो ॥
आखरी जमेंके मजहबके अकांम१ अर्चि सासनौ सकाम२
हु फकीरनकी सहतो ॥
विद्यामैं विसेस जानि तदपि स्व बुद्धिवल चित्त अज्ञ सूरिनैं स
वित्त१सित्त२चहतो ॥
धोतैंपटधारक क्रिपा अवधि आप्लवतैं कच्छौं एक१करि कि-
तेकैंकाल रहतो ॥ २२ ॥
नित्य जगि नित्यहिं निवेरि१मैंडैं मूलमंत्र२ज्पाहीं तसंदीमतो सबै
सचिव जातपै३ ॥

१ आर्यों की और यवनों की दोनों विद्याओं का २ चतुर ॥ २० ॥ ३ आर्यों की विद्या का अधिक आदर करता था ४ बढ़कर ५ परम शोभा ६ शास्त्र ७ मनोरथ ८ पण्डित ॥२१॥ ९ महीना के अन्तिम शुक्र वार के दिन अपने धर्म के कार्य १० कामना रहित करता था ११ पूजन करके फकीरों की आज्ञा की कामना सहित सहन करता १२ आर्य पण्डितों को धन सहित १३ मित्र चाहता था १४ धोती पहिनकर १५ कृपा की अवधि पर्यन्त १६ स्नान से १७ एक कच्छा १८ कितनेक समय तक रहता ॥ २२ ॥ १९ सबेरे

निज पर देसनकी सूर उदै सुद्धि सुनि४बिविध नियोगै दै सुनत
तिन आतपैं५ ॥
रीति के नई पुनि प्रजा सुख निमित्त रचैं६नीति दै नियोगिनैं७
गिनैं न श्रम गातपैं८ ॥
राज्यलखि९एक१भोजी१०सूरिनं समाँज रहि१९जाम जुग२सो-
इ११जगैं पहर१के प्रातपैं१३ ॥ २३ ॥
जानैं पच्छपात व्यवहारमैं न कहुँ जान्यौं सर्वकौं१सदाही साव
धान सरसायो२जो ॥
सिथिलभयोन गुनवाननको जाके संग३कोऊ मतनिंदक न
कबहु कहायो४जो ॥
भीतनको त्राता५सुभकाज औंदिलंबी६भयो लोकनकौं द्वैलन
निवारि मग लायो७जो ॥
ईश्वरउपासक८अलोलुप९सदय१०सूर११दाता१२मिले दुक्खहु
प्रसन्नमुख१३पायो१४जो ॥ २४ ॥
दिल्ली१अरु आगरा२उभै२ही राजधानी राखि नीति१धर्म२प्रेरत
सगहो नरनरनैं ॥
दैदै जोर अमल जमायो नये देसनमैं कोसैंनमैं आवतदयो न छेह
करनैं ॥
चरनैं निहारयो निज१पर२न जथा चरनैं सरनविहीन ह्वैरहे के
दीन सरनैं ॥

१ खबर २ आज्ञा ३ समूह पर ४ आज्ञा पालन करनेवालों को नीति देकर ५ शरीर पर श्रम नहीं जानता ६ दिन में अेक समय भोजन करता ७ पण्डितों की सभा में रहकर दो प्रहर शयन करके एक प्रहर रात्रि बाकी रहे उठता ॥ २३ ॥ ८ पचपात डरे हुओं का ९ रक्षक १० शुभ कार्य में विलंब नहींकरने वाला हुआ ११ लोकों के अपराध को मिटाकर मार्ग में लाया ॥ २४॥ १२ खजानों में हांसिल ने छेह नहीं दिया अर्थात् हांसिल निरंतर आता रहा १३ हलकारों से अपने और पराये को जाना १४ चरणों में आने के विना, ही दीन

पहिले छत्तीस३६पातसाहन न जैसी पाई ऐसी एक अदल१ जमाई अकबर३७।१नैं ॥ २५ ॥

सीकरी१फतेपुर२मुकामन रहत साहि जोग्य वय जानि रु प्रमानि पहिरैबे परैं ॥

दूदा१९।१।१.भोज१९।१।२बुंदी१खटपुर२तैं बुलाइ द्वैरही भूप हाँ मिलाये जाइ कुमर सभामैं ॥

मुख्य सस्त्र१वस्त्र२रूप३भूखन४न मानि मुख्य भोज१९।१।२हि मिल्यो सो पहिलैं१खिलत भी धरैं ॥

पीछैं मिल्यो दूदा१९।१।१सो लयो पै पहिर्‍यो न पेलि पूछैं कह्यो इष्टहिं चढाइ पहिरयो करैं ॥ २६ ॥

स्यामरंग१बाँकीताक२साधारन वस्त्र१सस्त्र२दीस्यो जो१अमुख्य यौं न तातैं पहिलैं दयो ॥

जानि मुख्य आदर सुहागिनितनूज८ सुकों नायकैं जनाइबेसैं मौन नृपहू लयो ॥

सीख लैकैं पीछैं स्वीय सिबिर सिधारतहू निरखि विलोमैं दूदा १९।१।१अनौंखि रु नाँ नयो ॥

यौंहिं चल्यो मानी स्तब्ध१३ जानिकैं सि साहि याकौं भाख्यो खान लक्कर१९।१।१ सुनाम तबतैं भयो ॥ २७ ॥

राजा रह्यो हाजिर कुमार २ चले डेरनकौं भोज १९।१।२ रह्यो पीछैं तब तैसी सोधि भयतैं ॥

---

लोग शरण में रहे अर्थात् दीन लोग दूर रहने पर भी निर्भय रहे १ इन्साफ ॥ २५ ॥ २ जानकारी में आवे. शस्त्र, वस्त्र, रूप और भूषण से बड़े कुमर को मुख्य नहीं जानकर भोज का ३ मिलना पहिले किया ४ कान्ति ५ हठधार, पूछने पर कहा कि पहिले ६ इष्टदेव को पहिनाकर पीछे पहिनते हैं ॥२६॥ ७ बड़ा नहीं दीखा इस कारण पहिले इसको नहीं दिया ८ सुहागिन का पुत्र जानकर ९ पादशाह को सूचना करने में राव सुरजन भी चुप रहा १० डेरों में ११ यह उलटी रीति देख कर १२ क्रोध करके दूदा ने सलाम नहीं की १३ मान अशिक्षित जानकर बादशाह ने इसको १४ लक्कड़खान कहा तभी से इसका नाम लक्कड़खान हुआ ॥२७॥

जान्यो मोहि लैं दयो सुहि असह जानि अग्रज इनैं ही * छद्म
घातके अनयतैं ॥
यातैं पहिराइ अनुगतकौं खिलत एह आप बेस और करि जो
बचोतो अँयतैं ॥
संकल्प ऐसो कैं गनेस जोइसीकों स्वीय खिलत उतारि पहि
रायो स्वीय संयतैं ॥ २८ ॥
श्रीगोड़ १ रु सेवार२ उदीच्य ३ तिम सढोदरे ४ कासके प्र-
संगकरि बुंदी बसते भये ॥
पूरकुमरि १९१।१ के ससुरालयप्रसंग परि ठान लै इहाँहीं आइ
विष्णुनगरे ५ ठये ॥
अधिप बिवाह्यो रानी मध्यमा १ कनकवती १९०।२ दान जहँ
सुर्जन १९०।१ बिधान सबकौं दये ॥
बाँरावहालेको लै प्रसंग बडबीस ६ बिप्र ऐसैं ए गनेस १ आ-
दि बुंदीपुर आगये ॥ २९ ॥
सो गनेस १ हो तब कुमार भोज १९१।२हीके संग ईख्यो छल
माँहिं तिहिं दीख्यो दान इतहीं ॥
अग्रजों १ बिचारी अग्र भेद जननीको यातैं हेरि हिय धारयो
नाँ पिताहू सम हितहीं ॥
मुख्य मानि अनुजें २ न बोल्यो तिहिं लैहों मारि मानी उत
ऐसैं इत भोज १९१।२ भयभितहीं ॥
अग्रज १ तैं दुरिबो १ बिचारयो सो उचितपै १० यौं चिंत्यो वध बि
प्रको करैबो २ अनुचितहीं ॥ ३० ॥

---

* छलघात करके बड़ा भाई मारेगा इसतरह १ सेवक को २ यह अपना खिलत पहिना कर ३ आनेवाले समय के शुभ कर्मों से ४ ऐसा विचार करके ५ अपना खिलत अपने ६ हाथ से गणेश नामक ज्योतिषी को पहनाया ॥ २८ ॥ ७ ये ब्राह्मणों के जाति भेद के नाम हैं ॥ २९ ॥ ८ बड़े भाई ने, दूसरा ने ९ छोटे को बड़ा मानकर १० परन्तु ब्राह्मण का वध विचारा सो अनुचित ही है ॥ ३० ॥

वस्त्र द्विजकों जे पहिराइ भोज १९१।२ दूजे ७ बेस टोकि न स
कैं को ज्यौं चुकाइ चिन्ह टरिगो ॥
खार[1]माँहिं आगैं नीलीखेतके समीप खरो पंथ रोकि दूदा१९१।१
रह्यो ऐसो द्रोह परिगो ॥
आतहि निसामैं जानि हरित[2] दुकूलवारी कारों[3] कढि तापैं एक१
कुंत[4] हाथ करिगो ॥
सो पै उर बिद्ध[5] बिप्र गिरत कँराह्यो[6] सुनि मानीं मानी[7] भोज-
१९१।२तो बच्यो को रंक[8] मरिगो ॥ ३१ ॥
भोज१९१।२की भुजा हु हनी प्रास[9] बेधी एक१भट इतर गये भ
जि अचानक [10]भै आनिकैं ॥
हैं[11] तजि सु घायल कुमार दुरयो खेतहीमैं दीपिकातैं[12] दूदा१९१।१
सुत बिप इत मानिकैं ॥
बुंदी भजिआयो इत एह सुनि बुंदीपति तत्थ लहि सिक्ख आइ
उच्च स्वर तानिकैं ॥
हेलौं[13] प्रियपुत्रकौं दयो तिहिं कुमर हेरि नीलीतैं[14] सु निखर्यो
पिताही पहिचानिकैं ॥ ३२ ॥
देखत तराजि कह्यो भीरुसम क्यौं तू दुर्यो भाख्यो भोज१९१।२
अग्रजतैं दुरिबो भलाई ही ॥
सो सुनि सराहि बिद्धबाहु[15] सिबिकामैं[16] सुत लाजित सिबिर[17] ला-
यो भाखि रिपु भाईही ॥
भजि उपचार[18] कल्प[19] मध्यम२कुमार भयो साबहु तथा सुनि प्रमाद

---

१ खाल (नाले) में नील के खेत के समीप २ हरे वस्त्रोंवाला ३ वह काले रङ्गवाला (दूदा) ४ भाले का ५ हृदय बेधन होने से ६ दुःख का वचन (हाय हाय) किया सो सुनकर जाना कि ७ मानवाला भोज तो बचगया और ८ कोई गरीब मरगया ॥३१॥ ९ भाले से एक वीर ने भोज की भुजा को भी बेधन की १० भय ११ घोड़े को छोड़कर १२ चिराग से १३ बुलाया १४ नीली के भीतर से ।३२। १५ कटे हुए बाहु से १६ पालखी में १७ डेरे में १८ इलाज से १९ नैरोग्य.

तपा पाईही ॥
कह्यो नृपतैं यो तैं जनायो बडो दूदा१।९।१क्यौं न ता१हि दैकैं
दै तो या२हि तो मो पटुताई ही ॥ ३३ ॥
चीनी हमहू व मुख्य१मध्यम२कौं कियोचहत नबिनु बिसेस है
सो रीति मनसौं नई ॥
दूदा१९।१हू दुबुद्धि मनतैं तो भोज१६।१२कौं गो मारि हमरे
छिगहि ठानि कानि हेमरी हुई ॥
पहिलैं परंतु मंतु भासैं पिता१ पुत्र२नमैं गोई रिस तातैं गई यह
तो गिर्नागई ॥
दूदा१९।१हु बुलाइ इक१बेर तो बिसासि देनौं भूपहि यौं उपा-
लंभि साहकै छमा भई ॥ ३४ ॥
बुंदीसहु जानि साह आसय यहै बिदित दूदा१९।१कौं बुलैवै
पुर बुंदी दल यौं दयो ॥
इतके प्रमादं जो भई पै जानि जेठो१अब गिनिहै प्रथम१साह मं
तुहुं करयो गयो ॥
आवहु निसंक प्रीति पावहु कुमर इहाँ लावहु न संसै लखि भा-
वहु भलो लयो ॥
कीनोही अजानैं बिप्रपातकको प्रतीकार भ्रातक२को जातंक
को पै मन मनैं भयो ॥ ३५ ॥
पिताके निदेसपहिलैं इत बुंदी आइमारयो द्विज यातैं मृत आ-
पुनकौं मानतो ॥

---

उस भूल की १ लज्जा २ चतुराई थी ॥ ३३ ॥ हम ने भी ३ जाना कि मध्यम पुत्र को पाटवी किया चाहते हो ४ अदब मिटाई ५ अपराध ६ क्रोध छिपाकर ७ उहलना देकर बादशाह के क्षमा होगई ॥ ३४ ॥ बादशाह का ८ अभिप्राय जानकर ९ पत्र १० भूल ११ अपराध क्षमा किया १२ वैर शुद्धि १३ भाई के मन में वैर उत्पन्न हुआ था परंतु वह भी मिटगया है सो निःशंक होकर यहां आ-जाना ॥ ३५ ॥

जानैं बिनु कीनैं को बनाइ प्रतिकार जथा दीनैं और द्विजन असेस बिधि दान तो ॥
तनय गनेसको बुलायो ग्राम[1]दै वे तहाँ जोहु जड बुन्दीतैं गयो भजि भै जानतो ॥
तातनैं बुलायो अब लै सिरनिदेस ताको पुनि गो हजूर दूदा १९।१।१ प्रीति पहिचानतो ॥ ३६ ॥
तातके अनीकि[1]पास जातहि तुरंग[2] तजि एकाकी[3] असस्त्र कारि बस्त्र बंधि[4] करसौं ॥
प्रनम्यौं पिताकौं जाइ नाइ सिर पायनमैं भूप सये[5] छायो उर लायो नेह भरसौं ॥
पाइही[6] खिसाइ दूदा १६।१।१ भोज १९।१।२ व्हाँ बुलाइ पुनि उरहिं मिलाइ भाइ भेट्यो धाइ अरसौं ॥
आगसँ[7] छमाई[8] पीछैं लाइ नृप ओसरमैं आदर दिवाइ जो मिलायो अकबरसौं ॥ ३७ ॥
साह सनमान्यौं दूदा १९।१।१ जेठो भोज १९।१।२ हू सौं जानि भ्रातहु परस्पर[9] व्हाँ स्निग्ध[10] दुव २ ही भये ॥
साधि साह सेवन समाँ[11] इक १ यौं सुर्जन १९०।१ हु ठाम गयो कासी उभै २ कुमर इहाँ ठये ॥
कूरमनरेस भगवंत इतछोर्यो काय मान व्है महीप दान प्रेतै[12] बिधिके दये ॥
उदयपुरी यौं रान उदय हु होत अस्त ता सुत प्रतापलाभ धर्म १ जस २ के लये ॥ ३८ ॥
बिधिके प्रसाद[13] आउवाके धरनाँतैं बच्यो आढा दुरसा जो बे-

॥३६॥ पिता की १ सेना के २ घोड़ा छोड़कर ३ अकेला ४ वस्त्र से हाथ बांधकर. राजा ने मस्तक पर ५ हाथ रक्खा ६ शीघ्रता से ७ अपराध ८ क्षमा कराके ॥ ३७ ॥ ९ माहोंमाह (एक दूसरे से) १० स्नेह युक्त ११ एक वर्ष पर्यंत. मानसिंह ने आमैर का राजा होकर १२ प्रेतकर्म में दान दिया ॥३८॥ ब्रह्मा की १३ प्रसन्नता से

धि कंठ छुरिका अनी ॥
पढत सभासैं स्वरभंग किम सोह[1] पूछी भनी स्वान काट्यो तोहू
को ह्याँ पहुँच्यो भनी ॥
उदय कवंध रोखि ढिगहि बतायो उहाँ ताकी जवनेस तहाँ निं-
दा रिसकैं[3] तनी ॥
पापी सो इतैं अब परासु भयो जोधपुर धाम तस जेठो सूरसिंह
सुत भो धनी ॥ ३९ ॥
दूजा १६२।१ भोज १६१।२ दिल्ली रहे सेवन कुमार द्वैरही मानैं
जानि सुद्धमन साहहु महरपैं ॥
एतेमाँहिं गुज्जरधरालौं[6] डर डारि इतैं साह भो जवन कोऊ सूर-
ति सहरपैं ॥
कोहु कहैं हो जो कुलवर्ग १ मैं कितेक कहैं ओरन २ मैं द-
क्खिनी पै दंस दै अहरपै ॥
दिल्ली १ भू दबावन प्रपंचमैं परयो सो सुनि लीनी जय संधा
साह साहस लहरपैं ॥ ४० ॥
मेघहिं दै लाज गाज भेरिनें दराजैं मची फाबी फौजैं11 फीलन12
पताका पंति फरकी ॥

१बादशाह ने पूछा कि स्वरभंग क्यों है इसपर दुरसा आढा ने कहा कि कुत्ते ने काटा है. बादशाह ने २ कहा कि यहां तक कैसे पहुँचा तब दुरसा आढा ने क्रोध करके राठोड़ उदयसिंह को समीप ही बताया. तब बादशाह ने ३ क्रोध करके उस (उदयसिंह) की निन्दा फैलाई. वह पापी अब *जोधपुर में ४ मरा ॥३९॥ ५ कृपा पर ६ गुजरात तक ७ अधर पर दांत देकर अर्थात् होठ चबाकर. जय करने की ८ प्रतिज्ञा ॥ ४० ॥ ९ नगारों की गर्जना १० बडी ११ समूह १२ हाथियों पर.

* यहां आमेर के राजा भगवानदास, उदयपुर के महाराणा उदयसिंह और जोधपुर के राजा उदैसिंह का देहान्त अेक ही समय पर होना लिखा सो ठीक नहीं है क्योंकि उदयपुर के महाराणा उदयसिंह का देहान्त विक्रमी सम्वत् १६२८ में और आमेर के राजा भगवानदास का देहान्त १६४६ में और जोधपुर के राजा उदयसिंह का देहान्त सम्वत् १६५२ में होना इन तीनों राज्यों के इतिहासों में लिखा हुआ है।

* अंबरमैं † धावके फिराव हय लैलै आत ‡ संबरमैं नावके
तिराव भूमि सरकी ॥
लाखन कटक मिल्यो पाखन हिलोर लेत फैलत § फनी१के
फन२ कोल १ दह्ह २ करकी ॥
सूरतिके लाह पर वाह लै सनाह सजी ऐसे राह सेना चढी
साह अकबर ३७१२ की ॥ ४१ ॥

सुरजन १९०११ राखी नये लाभतैं अधिक सेना बुंदीको वरूथ
लै कुमार जुग बरसो ॥
दूदा १९११ भोज१९१२ संगहि लये ए सुलतान द्वै २ ही सज्ज
सु चल्यो यौं दिल्ली चापसैं न सर सो ॥
मग्गके मिंवासनकौं पद्धर करत पूगि झारि जव लोलनको
गोलनको झरसो ॥
तीनौं ३ दिस लीनौं बेढि बाहिर छबीनौं तोरि सूरतिमैं तापी
कोस भास दरँ हर सो ॥ ४२ ॥

झरसो १ हरसो२अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥

दोहा ॥

वासर बहु तोपन बन्यौं, मृध जन मारनमूल ॥
वाँरि रह्यो सीतल १ बिमल२, कछु तापी परकूल ॥ ४३ ॥
रहती बनि रन रत्तिके, सो नदि अग्गि समान ॥
जनु कहती सूरति नजरि, परि पायन चहि प्रान ॥ ४४ ॥

---

* आकाश में † दौड़ने के फिराव लेकर घोड़े फिरे और ‡ जल में नाव तिरै इस प्रकार भूमि डिगी § शेषनाग के ॥ ४१ ॥ १ सेना २ सज्जित होकर दिल्ली रूपी ३ धनुष से बाण के समान चला ४ मेवासों (चौर आदि के स्थानों) को सीधा करता हुआ वेग युक्त ५ चपल गोलों का झड़ लगाकर ६ सूरत नगर में तापी नामक नदी के कोश में प्रकाश करके ७ भय मिटाया ॥ ४२ ॥ ८ बहुत दिन ९ युद्ध १० जल ११ पैले किनारे का ॥ ४३ ॥ १२ रात्रि के १३ अग्नि के समान होकर वह तापी नदी यह कहती थी कि सूरत शहर नजर है ॥ ४४ ॥

इतिश्रीवंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे षष्ठदराशौ बुन्दीशसुर्जनचरित्रे सनिश्चयज्ञातसुर्जनद्विपञ्चाशत्प्रान्तप्राप्तिगणन १ बुन्दीप्रस्थितसावरोधवाराणसीप्राप्तसुर्जनस्य सैन्यसहितस्वामात्यप्रेषणेन रामदुर्ग-मांडाप्रान्तविजयीकरण २ आगरासंज्ञाप्रसिद्धिकारणातवृद्धिकथनेन सहाकवरस्यवनेशगुणावर्णन ३ स्वानुजभोजार्थयवनेन्द्रदत्तपारितोषिकप्रथमप्राप्तिनिमित्तभोजवधोत्सुकदूदाकृतभोजभ्रमहेतुकगणेशज्योतिर्विद्धनन ४ कनिष्ठसूनुपट्टपचिकीर्षुसुर्जनस्य यवेनन्द्रोपालम्भप्राप्तिहेतुकपट्टपकुमारदूदाबुन्दीसमानयनतन्मन्तुक्षमापन ५ आढागोत्रदुरसाचारणप्रोत्साहितयवनेन्द्रकृतोदयसिंहधिक्करण ६ आमेरराजभगवन्तदास-उदयपुरमहाराणोदयसिंह-योधपुरेशोदयसिंहपरासुत्वसूचनानन्तरयवनेन्द्राकबरससैन्यसूरतपुरवेष्टनं नाम नवमो मयूखः ॥ आदितो द्विनवत्युत्तरशततमः ॥ १९१ ॥

॥ प्रायोव्रजदेशीयाप्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

---

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के छठे राशि में बुन्दी के भूपति सुर्जन के चरित्र में सुर्जन को बावन परगनों के मिलने में निश्चयता पूर्वक जानेहुओं की गणना १ बुन्दी से जनाना सहित काशी गये हुए सुर्जन का अपने मन्त्री को सेना सहित भेजकर रामगढ और मांडा नामक परगनों को विजय करना २ आगरा नाम के प्रसिद्ध होने के कारण सहित आगरा नगर की वृद्धि के साथ अकबर बादशाह के गुण कथन ३ अपने लघुभाई भोज को बादशाही खिलत अपने से पहिले मिलने के कारण भोज को मारने की इच्छावाले दूदा को भोज के धोखे से गणेश जोशी को मारना ४ छोटे पुत्र को पाटवी बनाने की इच्छावाले सुर्जन का बादशाह से उपालम्भ पाने के कारण पाटवी पुत्र दूदा को बुन्दी से बुलाकर उसका अपराध क्षमा करना ५ आढा शाखा के चारण दुरसा का बादशाह से राजा उदयसिंह को धिक्कार दिलाना ६ आमेर के राजा भगवन्तदास, उदयपुर के महाराणा उदयसिंह और जोधपुर के राजा उदयसिंह के देहान्त की सूचना ७ गुजरात में सूरत नगर में शत्रु के प्रबल होने की सूचना पाने पर बादशाह अकबर का सेना सहित सूरत नगर को घेरने के वर्णन का नवमा ९ मयूख समाप्त हुआ और आदि से एकसौ बानवें १९२ मयूख हुए ॥

ताजी बेग मिलाइ एहु तबतो मित्रत्व मानी मिले ॥
ओछे अंतर देत लेत उरझे जेजे समीपी जिले ॥ ७ ॥
फाटे बाजि गिरैं१भिदे गज कहाँ लैलै तँवारे फिरैं२ ॥
खंडाधार खिराइ हड्ड बिखरैं३के लुत्थि बुत्थी किरैं४ ॥
पै पै ईस हसैं रु गान बिलसैं५त्यों ताल दै पब्बई६ ॥
ज्यों रीझे चउसट्ठि६४बावन५२भनैं यों ए१रु यों ए२जई७ ॥८॥
मज्झैं नारदहू बजात महती घूमैं सँगनैं घनैं८ ॥
लूमैं रक्खस१भूत२डाकिनि लटी बँटैं स्व दाँई बनैं९ ॥
भूमैं सीस गिरैं न ज्यों भटनके त्यों खेल संभू तनैं१० ॥
झूमैं साकिनि झुंड रक्त झगरैं अच्छे पिबैं उप्फनैं११॥ ९ ॥
पैठे कंक१रु गिद्ध२चिल्ह३पलमैं गोदादि मेदैं गिलैं१२ ॥
पावैं यों पल दूर पूर पसरैं मंगैं जुही ज्यों मिलैं१३ ॥
कंकाली डमरू बजाइ किलकैं कंकाल संचैं करैं१४ ॥
काली खप्पर ओडि[12] ईडि[13] कलिहैं मूखी बँपासौं धरैं१५॥१०॥

गे तब तो दिल्लीवाले भी १ घोड़े उठाकर मित्रों के समान छाती भिड़ाकर मिले और थोड़े अंतर से देते लेते समीप के दोनों तरफ उलझे ॥ ७ ॥ घोड़े फटफट (कटकट) कर गिरते हैं और कहीं पर भिदे हुए हाथी २ झोखे लेकर (लगकर) फिरते हैं तरवारों की धारें खिरकर हड्डियां बिखरती हैं और कितने ही लूथ बुत्थ होकर गिरते हैं जहां पैर पैर पर महादेव हँसते हैं और ३ पार्वती ताल देकर गाने का सुख लेती है और रीझे हुए चौंसठ जोगिनी और बावन भैरव इधर इनको और उधर उनको विजयी बताते हैं ॥ ८ ॥ बीच में नारद ४ महती नामक वीणा को बजाकर ५ मस्तक घुमाते हैं. डाकिनियों की ६ केशों की लटी से लटक कर राक्षस और भूत ७ दायभागी बनकर बंट करते हैं और वीरों के मस्तक भूमि पर नहीं गिरने पावें इसतरह का महादेव खेल फैलाते हैं. साकिनियां होकर झगड़ा करती हैं और उफना हुआ अच्छा रक्त पीती हैं ॥ ९ ॥ मांस में कंक गिद्ध और चीलहें घुसती हैं और ८ मज्जा आदि ९ मांस खाते हैं इस प्रकार मांस का समूह दूर तक फैला हुआ पाते हैं जिसमें फैलकर जो मांगते हैं वही मिलता है १० किलकारें करती हुई कालिका डमरू बजाकर ११ हड्डियों का संचय करती हैं और कालिका खप्पर १२ मांडकर १३ स्तुति करके १४ मज्जा को धारण करती हैं ॥ १० ॥

के बानैत कटैं१अटैं२रु उलटैं३फूटै४रु फाली फटैं५ ॥
हत्थी१घोरन२तैं किते आसि हनैं ह्वै व्यंग६ह्वै भू७हटैं८ ॥
घोटे४ स्वास बिनासमैं बिछुरिबे घाँघाँ घनैं के घटैं९ ॥
रीझै देखत मारते१रु मरते२श्लाघाँ सुपर्वा रटैं१० ॥ ११ ॥
वैत्री७ ह्वै बहिकाइ प्रेत पतिभू घाँघाँ भिरावैं घनैं११ ॥
ते तुट्टैं भर मुंडमाल तिनकी वैढैं कपाली बनैं१२ ॥
हत्थीकृत्ति प्रसारि अंसु हुलसे जे छत्त सूली जनैं१३ ॥
भृंगी१नंदि१०२भुल्लाइ१४भजंते१५उमा भै पाइ लड्डे भनैं१६॥१२॥
मंड्यो प्रातहिसौं महामृध मजाकुप्पी चमू द्वै१२कटी ॥
घोरे१गैं२भर३द्वै१३हि पंति घँटतैं पैलीर अनीही घटी ॥
त्यौं बेधी रु--क(?) छोरि१५ तजिकैं ठौ अद्ध नाँ ठाहरे ॥
तोहू सूरति साह मंडि तुमुलैं१६ धाराहि पै पै धरे ॥ १३ ॥
जो दिल्लीदलकी हरोलैं१७ हनिकैं अग्गैं बढ्यो यों जहाँ ॥
पैने१८ सस्त्रन पाइ सूर प्रसभी तुट्टे दुहूँ२घाँ तहाँ ॥

---

कितने ही १ बाणविद्या जाननेवाले अथवा युद्ध का बाना बांधनेवाले २ फिरते हैं और ३ छलांग मारनेवाले फटते हैं तरवारों के मारेहुए हाथी घोड़े जुदे होकर भूमि को छाकर हटते हैं ४ श्वास घुटकर नाश के समय बहुत शरीर बिछुड़ते हैं और मारते और मरते हुओं को देखकर ६ देवता ५ प्रशंसा करते हैं॥ ११ ॥ ७ बेत हाथ में रखनेवाले अर्थात् छड़ीदार होकर बहकाते हुए प्रेत जामिन हो हो कर ठौर ठौर पर बहुतों को भिड़ाते हैं उन टूटे हुए (कटे हुए) वीरों की महादेव युद्ध में मुंडमाला बनाते हैं और कन्धे पर ८ गजचर्म को फैलाकर प्रसन्न होते हैं ११ भगते हुए ९ भृङ्गि और १० नन्दि नामक गणों को भूलकर पार्वती भय पाकर फिर मिल जाना कहती है॥ १२॥ प्रभात से ही १२ युद्ध का मजा रचकर कोपी हुई दोनों सेनाएं कटीं, घोड़े हाथी और१३ वीर दोनों पंक्ति के१४ घटते ही सूरत की सेना घटी त्यों( )१५ छोडकर और अपने स्थान को तजकर वहां पर आधे भी नहीं ठहरे तोभी सूरत के बादशाह ने१६ भयंकर युद्ध करके तरवारों की धार में पग पग आगे दिया ॥ १३ ॥ दिल्ली की सेना की १७ हरोल (सेना के अग्रभाग) को मारकर इसप्रकार जहां सूरत का बादशाह आगे बढा तहां १८ तीखे शस्त्रों को पाकर

कंचुकी भोज१६।१कुमारको हु कटिगो संबाध संग्राममैं ॥
है पाइकै खग्ग हरौल करिबेलग्गो त्वैरा काममैं ॥ १४ ॥
रुट्ठो जत्थ कुमार खग्ग पटकैं वध्दीन लग्गीरहैं ॥
अप्पैं वाह सिपाह रीझि इतके खासा चढैबो चहैं ॥
सोहू जानि बखानि पानि चलते उच्छाह दै साहहू ॥
वाजी किर्यांव१नाम खास बखस्यो आरोहिदै वाहहू ॥ १५ ॥
वाजी खास अरोहि भोज१९।२बढिकैं ज्यों खग्ग झारयो बली
चक्ख्यो सूरति साह अग्र चमू छैं छैं सु पच्छी चली ॥
सोहू सत्रु हरोल तुट्टत समैं गैं गाहि नीरैं गयो ॥
भाला छातिय मारि पारि अरिकों जै पुब्ब ग्राही भयो ॥ १६ ॥
गौहैं[12] झैंकि रु सीस-पट्ट गिरतैं ताको लयो तोरिकैं ॥
जामैं इक्क१अतुल्लय वज्र१निकस्यो भा इंदु जो जोरिकैं ॥
मानिक्यादि महर्घ सर्व मनिमैं जो हो असंभू तथा ॥

---

दोनों ओर के हठवाले वीर छूटे (मरे) वहां २ भयंकर युद्ध में बुन्दी के कुमर भोज का १ घोड़ा कटगया तहां ३ पैदल होकर आगे खड़ा हुआ और युद्ध के कार्य में ४ शीघ्रता करने लगा ॥ १४ ॥ वह कुमार क्रोधित होकर जहां खड्ग पटकता था तहां पाधी (चमड़ी) भी लगी नहीं रहती थी जिसकी सिपाह प्रसन्न होकर ५ प्रशंसा करते थे और इधरवाले उसको खासा घोड़े पर चढाना चाहते थे और उसकी ६ प्रशंसा जानकर और ७ हाथ चलते देखकर बादशाह भी उत्साह देता था और अपनी सवारी का किर्यांव नामक घोड़ा ८ चढकर ९ प्रहार करने को दिया ॥ १५ ॥ उस बलवान् ने खासा घोड़े पर चढकर आगे बढकर खड्ग चलाया सो १० आगे चलनेवाले सूरत के बादशाह ने उस खड्ग को चखा और उसकी सेना ११ टपक टपक कर पीछी चली उस शत्रु की हरोल टूटते समय उसके हाथी को मारकर समीप गया और उस (सूरत के बादशाह) की छाती में भाला मारकर और शत्रु को गिराकर विजय को प्रथम लेनेवाला हुआ ॥ १६ ॥ १२ घोड़े को झपटाकर गया सो शाह के गिरते समय उसके मस्तक से शिरपेच तोड़लिया जिसमें एक १३ तुलना रहित हीरा निकला जो चन्द्रमा के समान १४ कान्तिवाला था १५ माणिक आदि सब १६ महँगी मणियों में वह १७असंभव हीरा था तोभी

तोहू ता सिरुपेचमैं तरनिलौं भास्यो सु हीरा १ जथा ॥१७॥
सो लैकैं सिरुपेच भोज१९।१।२मुरर्यो भाला तज्यो सत्थही ॥
तीखे तोमर १ संगि २ तेग ३ मृतपैं पीछैं चले तत्थही ॥
जाहीठाँ मुगलेस जाइ रिपु जो पिक्ख्यो मर्यो भू परयो ॥
भाला फूटिरह्यो कुमारकरको जामाँहिं सोभा भरयो ।१८।
कोनैं एह हन्यों कह्यो बहु तहाँ झूठेहि हंतां बनैं ॥
याको मारक जास प्राँस सुहि यों भाखे हु मो मो भनैं ॥
अक्खी कुंत कढाइ देखि कर लै दिल्लीस काको यहै ॥
नाना तोहु धनी बनैं भर नये जो कोन जाको यहै ॥ १९॥
काको यहै १ जाकोयहै २ अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥
दिल्लीसासक पूछि पासहि लख्यो आँकुंत दूदा१९।१।२ हुको ॥
बुल्लयो दुर्जनसल्ल १९।१।२ कुंत यहतो मो भ्रातके बाहुको ॥
भू नातौं कछवाह मानहु भनीभाला यहै भोज १९।१।२ को ॥
फूटो सूरतिसाह जाकरि अहो स्वामी इती फोजको ॥ २० ॥
दाहुको १ बाहुको २ अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥
भाला तावकै है कि भोज१९।१।२ प्रति यों दिल्लीस पृच्छा भई ॥
भाख्यो भोज१९।१।२ धनैं धनीन घन भो जो क्यों वजैं मो जई ॥
मोकों सूरति१तैं दई मुगलद्यों भाखी बली भोज १९।१।२ सों ॥
यातैं बुंदिप २ तोहि मैं दिप अबैं जान्यों जई ओजसों ॥२१॥

उस १ शिरपेंच में २ सूर्य के समान वह हीरा दीखा ३ वह हीरा लेकर भोज पीछा फिरा और वह भाला वहीं पर छोडा, उस मरेहुए बादशाह पर ४ तीखे भाले ५ बरछी और तरवारें पीछे चलीं ॥ १८ ॥ झूठे ही ६ मारनेवाले बने ७ जिसका यह भाला है वही इसका मारनेवाला है सो यह सुनकर यह भाला 'मेरा है, मेरा है' ऐसा सभी कहने लगे ८ भाला निकलवाकर ९ अनेक वीर उस भाला के धनी बने ॥१९॥ १० यह भाला किसका है सो दूदा से पूछा ११ भूमि के सम्बन्ध से ॥ २० ॥ १२ तेरा है क्या? १३ दिल्लीश ने पूछा १४ इस भाले के बहुत स्वामी होगये हैं. तहां बादशाह ने कहा कि मुझ को सूरत शहर तूने दिया है इसकारण तुझ को बुन्दी दी १५ पराक्रम से ॥ २१ ॥

वैतालीयम् ॥

भाखत इम साह भोज१९१।२तैं, हनि रिपु सूरति१ तैं दई हमैं ॥
किय दुष्करे मन्त्रिमोजतैं, हम दिय बुंदियरतोहि तुष्ट है॥२२॥
दुर्नय प्रभु राम२०३।४देखिये, सुनत कुमार इतीहि भोज१९१।२सों॥
हुलस्यो गिनि लाभ जो हिये, करतभयो हि सलाम राज्यको॥२३॥
विरची नटि यों न विन्नती, बुन्दीतो हमरैहि है वनी ॥
प्रभु रीझे सर्व भूपती, अप्पहिं देन कहा न ओर है ॥ २४ ॥
न इमहु बुल्ल्यो बरानसी, जनक अनंतर मोहि देहु जो ॥
बुंदिय इक१वित्त१धी रवसी, लखि पारक्क कवड्ड रंकलों ॥ २५ ॥
बुंदिय इम देत वेगही, करतहि भोज१९१।२सलाम राज्यको ॥
मन्निय दूदा१९१।१गईमही, न अबहि पै उपदा निवेदई ॥ २६ ॥
यह इक्क न लेन आसहै, बदलैं रीझ बहोरि बोधसों ॥
इहिं मृगतृष्णा लग्यो यहै, दूदा१९१।१हू रिसकों दबातभो॥ ॥२७॥

॥ सहै१यहै२ अन्त्यानुप्रासः १ ॥

इत सूरति ठानि अप्पनी, रच्छकराक्खि विसासके बली ॥
अथ अकबर३७।१मोरिकैं अनी, पलट्यो दक्ष दक्खिनमाँहिंपद्धरो॥२८॥
चंदा अभिधान वीयसों, अहमदनेर जु राज्य अंगमें ॥
सुहि वेगम संपरायसों, विधवा भ्रातिभट साहपें वनी ॥ २९ ॥
करि गोला हेम१तार२के, बहु मासन तस दुर्गतें बहे ॥
क्रम अकबर३७।१वीर वारके, तोपनभार भुनें भरे तहाँ ॥३०॥

---

१ कठिन २ रीझ ३ प्रसन्न होकर ॥ २२ ॥ ४ हे प्रभुरामसिंह उक्त कार्यों को देखो ५ प्रसन्न हुआ ॥ २३ ॥ २४ ॥ यह नहीं कहा कि पिता के पीछे का भी मुझको दो ६ बुद्धि में ७ पराई ८ कौड़ी को रङ्क होने इसप्रकार उसने बुन्दी को दिया ॥२५॥ ९ जीतके भी १० परन्तु नजराना नहीं किया है यही एक ॥२६॥ ११ चाहता है १२ विचार से बुन्दी देने का यह रीझ-बदला देवे १३ झूठे लोभ में लगकर ॥ २७ ॥ १४ सीधा ॥ २८ ॥ १५ इच्छा से १६ अहमदनगर के राज्य को दबाए हुए थी १७ युद्ध से ॥२९॥ सोना १८ चाँदी के गोले चलाए १९ वीरों की मार; अथवा मारने के वीर ॥ ३० ॥

जिम सूरति१ जंग भो जई२, तत्थ२हु भोज१९१।२कुमार ठानि त्यौं।
दुर्गहि अधिरोहिनी[1] दई, गो चढि जो उतके गिराइकैं ॥ ३१ ॥

॥ दोहा ॥

सत्थ सहिल्ली[2] सत्तसत७००, चहि लहि खग्गचलाक ॥
जो बेगम सम्मुह जुरी, तुट्टत गढ रढ[3] ताक[4] ॥ ३२ ॥
सूरति१सम अत्थ२हु सबल, भट निज पिल्लित भोज१९१।२ ॥
गढसिर चढि पहिलैं[5] गयो, आँजि[6] अतुल[7] अति ओज ॥ ३३ ॥
बाहिर कढि इम बेगमहु, तुमुल[9] झारि तलवारि ॥
जुरी सत्तसत७०० सखिनजुत, परी तिय सु बहु पारि ॥ ३४ ॥
रन जवनी चंदा रच्यो, ऐसो बहुरि न ओर ॥
सेना अकबर३७।१ साहकी, घनी हनी वनि घोर ॥ ३५ ॥
करत कतल बाहिर कढी, सुनि गढ तुट्टत सद्द[10] ॥
कथित सखिन सह जो कटी, हसत नरन रनहद्द ॥ ३६ ॥
अहमदनैर[11]हु बिजितयह, करि गढ भोज१९१।२ कुमार ॥
इक्क सफरमैं बस उभय २, किय अकबर३७।१जसकार ॥३७॥
रीझि साह पुनि भोज१९१।२ रन, अहमदपुर अपनाइ ॥
कहिय इष्ट[12] मंगहु कुमर, भनहु जुदी मन भाइ ॥ ३८ ॥

षट्पात् ॥

रीति लखहु प्रभुराम २०३।४ मझ्झि बुंदिय संटनैं[13] मम ॥
भू इतर न लिय भोज १९१।२ सोहि दृढ किय साहस सन ॥
इम जंपिय जिम अचल आहि दिल्लिय तुम आलय[14] ॥
इम बुंदिय मम अचल निबहि भुग्गैं कुल निर्भय १ ॥
हसि साह कहिय इतर[15]हु लहहु मंगिय तव पंच ५ हि कुमर ॥

---

१निसरनी लगाकर॥३१॥॥सात सौ २सहेलियों को साथ लेकर३हठ४देखकर।३२। ५ भेज कर ६युद्ध में ७तुलना रहित८बड़े प्रताप से॥३३॥ ९भयंकर॥३४॥३५॥१० शब्द॥३६॥११अहमदनगर॥३७॥१२इच्छा होवे सो मांग॥३८॥ १३बुन्दीको बदल कर१४जैसे आप के घर में दिल्ली दृढ है तैसे बुन्दी मेरे दृढ रहै१५और भी लो

सुनि लेहु तेहु नरनाह सब बिरुद[1] रूप दिय जेहु बर ॥ ३९ ॥
थप्पि कोल रनथंभ सत्त ७ पहिलैं किय सुर्जन१९११२ ॥
तिनमैं सप्तम ७ तुच्छ मन्नि पछिताइ रहिय मन ॥
गो१ सुरमूरति[2] २ गेह ३ नसत ढिग कबहु निहारे ॥
करि प्रसन्न साहकौं बहुरि ए ३ लैन बिचारे ॥
न मिल्यो तथापि अवसर[3] नृपहिं रीझन खिन हेरतरह्यो ॥
अवभोज१९११२प्रथम त्रिक३लैन यह करन जोरि इहिं बिधि कह्यो४०
देसढिग१ रु दैवलढिग२ हु न व्है यह त्रिक ३ कहुँ नासन ॥
गो१सुरमूरति२गेह३लहैं हम लखत बिनास न ॥
यह त्रिक३जब दिय अप्प बहुरि दुव२तब मंगौं बर ॥
बरखा लहि सिक्खबिनु घुमँडि ऋतु छबि[6] जैहौं घर१ ॥
चढि अप्प चलंत हित यान चढि सह चलिहैं बिनु सासनहु२॥
इम त्रिक ३ रु जुगल २ मिलि पंच ५ ए बरहि भोज १९११२
लहि कहिय बहु ॥ ४१ ॥

॥ दोहा ॥

त्रिक३ जुग२मिलि ए पंच ५ तँहँ, मंगे इष्ट कुमार ॥
साह रीझि दे तेहि सब, दिय असि छठ६ उदार ॥ ४२ ॥
[10]जास गदा अभिधान जग, कहत हु सुख्य कृपान ॥
छठो ६ अकबर३७१रीझि छैम[11], दयो अधिक हित दान ॥४३॥
बुंदी नहि संटी[12] बुधहु, जातैं हानि अनात ॥

१ स्तुति रूप ॥ ३९ ॥ रणथम्भ के गढ में सुरजन ने सात कौल किये थे जिनमें अन्तिम कौल को तुच्छ मानकर पछिताया और मन में यह माना कि गौवें, २ देवताओं की मूर्ति और देवताओं के मन्दिरों को नाश होते समीप में कभी नहीं देखेंगे ये तीनों बातें बादशाह को प्रसन्न करके फिर कभी लेवेंगे परन्तु राजा को ३ समय नहीं मिला ॥ ४० ॥ ४ सेना के समीप ५ देवमूर्ति ६ ऋतु की शोभा देखकर ७ इच्छा पूर्वक सवारी पर चढ़कर ८ विना आज्ञा भी ॥ ४१ ॥ ९ खड्ग ॥ ४२ ॥ १०जिसका नाम 'गदा' कहते हैं ११ समर्थ ॥४३॥ १२बुन्दी नहीं बदली इसकारण उसकी बुद्धिमानी

जँहँ इक१त्रिक३जुग२सब जुरत६, आसि तँहँ सप्तम७आत ।४४।
कुमरहिँ ए सब७ कति कहत, सूरतिहीँ दिय साह ॥
हुव पीछैं बेगम हनन, रन सु भिन्न मत राह ॥ ४५ ॥
दूदा १९।१ तब जानिय दुमनैं[2], अब बुंदिय गत आहि ॥
सत्रु भयो यह साइहू, जानत हे प्रभु[3] जाहि ॥ ४६ ॥
पै कैसी भवितव्यपर, संग रह्यो यह सोधि ॥
अब दिल्लिय पहुँचाइ इहिँ, बनी निवेरहिँ[5] बोधि ॥ ४७ ॥
गढ जित्यो अहमदनगर२, ह्वै रन भोज१९।१।२ हरोल ॥
भोजबुरज१ विरची भली, तँहँ निजनाम अतोल ॥ ४८ ॥
इमहि ख्याँत कहियत अगहु, अहमदनैर सु अट्ट१ ॥
अकबर३७।१ दिल्लिय पत्त इम, वैरिन कारि दहबट्ट[9] ॥४९ ॥
गदत किते अहमदनगर, सफर अंत्यँ[10] लिय साह ॥
तो न कुमर१नृप२भोज१९।१।२तँहँ, इम ठहै मति अवगाह[11] ।५०।
सूरति ही तब संभवंत[12], रीझ लहन कुमरेस ॥
प्रचुर[13] प्रमान मिलाइ पैं, अक्खिय हम दृढ एस ॥ ५१ ॥
जानी दूदा १९।१ हू तजी, अहमदपुर भुव आस ॥
जित्यो कुमरहिँ भोज१९।१।२जँहँ, गढ चढि करि पर ग्रासँ[14] ।५२।
साहहिँ दिल्लिय पत्त[15] सुनि, पहु सुर्जन १९०।१ जँहँ पत्त ॥
तँहँ उर लायो भोज१९।१।२तिम, हुत हित जिम सब देत्त[16]॥ ५३॥
दूदा१९।१ हू चिंतिय दुमन, करैं जनक अब कोन ॥

में हानि दीखती है १ सात की गणना आती ॥ ४४ ॥ ४५ ॥ २ उदास होक र ३ जिसको स्वामि जानते थे सो शत्रु होगया ॥ ४६ ॥ ४ आगे क्या होता है ५ जैसी बनेगी तैसी निवेड़ेंगे ६ यह विचार के ॥ ४७ ॥ ४८ ॥ ७ प्रसिद्ध ८ बुरज ९ बरबाद ॥ ४९ ॥ १० अंतिम सफर में लिया था ११ इसप्रकार बुद्धि का थाह होना है ॥ ५० ॥ १२ नव सूरत के युद्ध में ही बुन्दी आदि रीझ का मिलना सम्भव है १३ बहुत प्रमाणों से ॥ ५१ ॥ १४ शत्रुओं का नाश करके ॥ ५२ ॥ १५ गया हुआ सुनकर १६ देकर ॥ ५३ ॥

पै तिम इक्कल्यो भोज१९।१प्रिय, दिय आसा तजि दो२न ॥५४॥
सहँसा सत्थ स्वकीय सजि, रत्ति चल्यो चढि रुट्ठि ॥
सरनि फतेपुर१सीकरी२, पति साहहिँ दियपुट्ठि ॥ ५५ ॥

॥ मनोहरम् ॥

साहको तबेला सीकरी करा हो सो सकल लूटि आयो पुर बुंदी दूदा१९।१अनखाइकैं ॥
सुनत सु सोर साह अकबर३७।१घोर सेना सजिय कितीक बुंदी लैन दरसाइकैं ॥
मेरतिया नाम बलभद्र इक१रट्ठऊर खूनी अकबर३७।१को भयो जो धन खाइकैं ॥
सगपन स्वीय जानँ रामपुर कीनौँ पर परानिसकै न अब दिल्ली डर पाइकैं ॥ ५६ ॥

इतिश्रीवंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे षष्ठराशौ बुन्दीशसुर्जनचरित्रे सुर्जनकनिष्ठसूनुभोजकृतयवनेन्द्रशत्रुसूरतपतिमारणतच्छिरोरत्नानर्घवज्रतत्करपतनं १ एतत्समरप्रसन्नयवनेन्द्राकबरकृतभोजार्थबुन्दीप्रदानाज्ञोत्तरमहमदाबादविजयपरितुष्टयवनेन्द्रप्रसादेनभोजस्य स्वसमक्षगोदेवमूर्तिदेवमन्दिरविध्वंसनाभाववरप्रापणं २ यवनेन्द्रदिल्लीयानानन्तरभोजबुन्दीप्राप्तिसुर्जनप्रसाददर्शनरुष्टदूदाकृतफत

---

अकबर और राजा सुरजन १दोनों से बुन्दी मिलने की आशा छोड दी॥५४॥ २ अचानक अपने साथ को सज्जकर ३ मार्ग. बादशाह को स्वामि समझने में ४ पूठ दी ॥ ५५ ॥५ अपना सम्बन्ध ॥ ५६ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के छठे राशि में बुन्दी के भूपति सुर्जन के चरित्र में सुर्जन के लघुपुत्र भोज के हाथ से बादशाह के शत्रु और सूरत नगर के पति का माराजाना और उसके मस्तक का अमूल्य हीरा भोज के हाथ लगना १ इस युद्ध की प्रसन्नता में बादशाह अकबर का भोज को बुन्दी देने की आज्ञा दिये पीछे अहमदाबाद को विजय करने के कारण बादशाह को प्रसन्न करके गौ, देवमूर्ति और देव मन्दिर अपनी दृष्टि के आगे खण्डित नहीं होने का भोज का वर पाना २ बादशाह के दिल्ली गये पीछे भोज

हपुरसीकरीस्थितयवनेन्द्रहयशालालुण्टनोत्तरबुन्द्यागमनं नाम दश-
मो१०मयूखः ॥ आदितस्त्रिनवत्युत्तरशततमः ॥ १९३ ॥

॥ प्रायोब्रजदेशीयाप्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

सूर * मुरड़ि इम साहसूँ, लूटे हय जय लाह ॥
हणि रच्छक हूदा१९१।१हठी, आयो धरत उछाह ॥ १ ॥
बुंदी आइ सम्हालि बळे, सावधान करि सर्व ॥
हूदो१९१।१मुंड़ि रहियो दुसह, पावण जस रणे पर्व ॥ २ ॥

॥ सचरणगद्यम् ॥

जिणसमय बलभद्र१नाम मेड़तियो राठोड़ धाड़ायतोंमें धुरंधर कहावै। अर जिणरा आतंककरि दूरहूरै मार्गभी सोदागर न हालै र केही देस निरंकुसै बसण नपावै ॥

जिण राठोड़ कँवर हूदा१९१।१नूँ अकबर३७।२हूँ मुरड़िआयो जाणि जिकोही आपनूँ अवलंबरो देणहार विचारियो ॥

अर रामपुरे आपरो सगपण हुवो जिणरा विवाहणमैं दसोररा फोजदारनूँ नीड़े जाणि केहीवार संकल्प पाछो पाड़ि तुरकाँरा पेचमैं केदहोणरो डर धारियो ॥ ३ ॥

मेड़तिये बुंदी आइ हूदा१९१।१थी कहियो आपरो सहाय मिलै तो रामपुरे चंद्राउताँरे ढंगै विवाहणरै काज जाईजै ॥

अर आप न हालो तो कन्यानूँ तरुणी हुई जाणि चंद्राउताँ पुरोहितरो धरणोँ दिवाइ मोनूँ बींदरो वेस कराइ साहसथी आणियो तोभी दिल्लीरा दूत दसोर पूगा जाणि पाछोही पैलाईजै ॥

को बुन्दी मिलने में राव सुर्जन की प्रसन्नता देखकर फतेपुर सीकरी में बादशाह की हयशाला को लूटकर हूदा के बुन्दी आने का दशवाँ १० मयूख समाप्त हुआ ॥ आदि से एकसौ तरानवे १९३ मयूख हुए ॥

* बदल कर ॥ १ ॥ १ सेना २ विरुद्ध होरहा ३ युद्ध के समय ॥ २ ॥ ४ भय से ५ चले ६ निर्भय ७ आधार ८ समीप ९ विचार ॥ ३ ॥ १० नगर ११ आगे

दूदो १९१।१ कँवर सरणाई[1]साधार सुणताँही सहाइ देर लार हुवो जिकण आपरा अनादररै अँटै[2] अकबर ३७।१ जिणड़ा पात साहथी तोड़ि तिणरो प्रतीकार[3] दिखावणरैकाज केवल वीरभाव रो जस चाहियो ॥

अर घणाँ देसाँरा लूटणहार धाराँरा अधीस पराईभूमिरा भो-हणहार[4] मेड़तिया वल्लभद्र १ नूँ रामपुरै लेजाइ विवाहियो ॥ ४ ॥

जरैँ चंद्राउताँभी पहली ओराँरा विनाहणहार कुमार दूदा १९१।१ नूँ बडा साहसरैसाथ एक १ पुत्री विवाहि पछैँ बींदणी[5] हुती जिका दूजी २ पुत्री राठोड़ वल्लभद्रनूँ विवाहि दीधी ॥

अर आवस्यक कृत्य[6] वणिसाकियो जिको करि दसोरथी फ़ौज चाली जाणि दो २ ही बराताँ प्रातही विदा कीधी ॥

दो २ ही जानाँ[7]तो रामपुराथी आइ भाणपुर मुकाम दियो ॥

अर निसीथ[8]रैसमय दसोररै फोजदार दो२ ही बर आइ नेड़ा[9] किया जिको सुणताँही वल्लभद्र १ नूँ ऊढाँ उभय[10] २ रैसाथ आगैं चलाइ कँवर दूदा १९१।१ पाछैँ रहि मरणीक[11] थियो ॥ ५ ॥

॥ दोहा ॥

सउँच[12] १ न्हाण२ मुख साधि सब, राचे राजसराह ॥
क्रम बेठो संझ्या करण, दूदा १९१।१ कँवर दुबाह ॥ ६ ॥
करि संझ्या १ जप २ आदि क्रम, पूजि इष्ट गोपाल३ ॥
स्वँ[13] कराँ करि भोजन सदा, करी निवेदण काळ ॥ ७ ॥
आप करै सोही असँण[14], इष्ट भोग अँवसेस[15] ॥
इम पूँपी[16] जुग२ करि उठै, प्रभुरै कीधी पेस[17] ॥ ८ ॥

---

१ शरण आये हुओं का आधार २ बदले ३ वैर मिटाना ४ भागनेवाला ॥ ४ ॥
५ दुलहन ६ जरूरी काम ७ बरातें ८ आधी रात्रि के समय ९ समीप किया १० दोनों दुलहनों के साथ ११ काम आने (मारेजाने) को तयार हुआ ॥ ५ ॥
१२ शौच जाकर स्नान करने आदि ॥ ६ ॥ १३ अपने हाथ से भोजन पका कर ॥ ७ ॥ १४ भोजन १५ बाकी १६ रोटी १७ भेट धरी ॥ ८ ॥

॥ सचरणगद्यम् ॥

जतरैंतो दसोररा चालिया प्राणांरी बाजीरा खेलहणहार अक बर ३७।१ रा वानैंत काळरा किंकर[2] अणाचींतिया पाहुणा साँके[3] ड़ैही आयपूगा ॥

जिकाँनूंदेखताँहीं पुळियार कायराँरै कंप १ वीराँरै वीररसरा सोगुणाँ जोस २ ऊगा ॥

दूदो १९।१२ प्रभुरो भोगावसेस[4] भोजन करि इष्टदेवरो बटवो गळे बाँधि साँवळिया तुरंगरी पीठि आयो ॥

जतरैं इणारा साथियाँ तुरकाँरो संपात[5] नीठि रोकियो ॥

अर कँवरभी आरूढहोताँहीं त्रि[6]भागो तोमर[7] भुजादंडथी भ्रमाइ सत्रुवाँरै साम्हैं आपरो वाह झोकियो ॥ ९ ॥

पैलाँमैं पविर्पात[8]रै प्रमाण पूगताँही उठीराभी कायर चळविचळ थिया॥

अर सूर हूँता तिके कँवर दूदै १९।१२ मं[9]झमानी मिलाइ निहालकिया॥

भालारी भचाकाँ चखाइ केही पटैताँनूं[10] पाडि कुमार आपरैं देसरी दिसा आडै पग आवणानूं भरतैमारतै प्रयाण[11] कीधो ॥

अर तुरंग साँवळियारा वेगहूं पैलाँरा बाजियाँरा वेग थकाइ एकला १ फौजदारनूं आपरै समीप आवणादीधो ॥ १० ॥

दो२ ही वीर साँकड़ै[12] भिळियाँ दावकरता १ बचता २ हडोतीके मार्ग वहियाआवे ॥

अर औरभी दो २ ही तरफरा प्र[13]वीर जुदाजुदा जुद्धकरता याँ दो २ ही महावीराँरैं पाछैं रहियाआवे ॥

आगैआवताँ एक खाळ[14] बारह१२हाथको चोडो १ घणों ऊँडो २

१ बाण चलानेवाले; अथवा बानाबंध २ यमराज के सेवक ३ समीप ४ भोग से बाकी रही वस्तु ५ प्रहार ६ भाला चलाते समय उसके दो भाग आगे को और एक पीछे को रखकर थामने से उसको त्रिभागा कहते हैं ७ भाला ॥९॥ ८ वज्र प्रहार ९ मद्दमानी १० पट्टा फैंकनेवालों को ११ चला ॥१०॥ १२ समीप १३ विशेष वीर १४ नाला

आडै आयो जठै कुमार दूदो१९१।१तो सहजमैं सांवळिपानैं झंपाइ खाळरै वार आइ भालो ऊंचाइ साम्हों खड़ो रहियो ॥

जिको दुष्कर देखि परैंही रुकिपेथकै जवन नाम पूछियो जरैं कुमारभी आपरा सहाय देणरो सारोही उदंत[2] अभिधान[3] सहित कहियो ॥ ११ ॥

॥ दोहा ॥

सुर्जन१९१।१सुत१बुंदी सदनैं२, संज्ञा३दुरजणसाल१९१।३ ॥
व्याहणहूं बलभद्रनूं४, हुवो सहायक हाल ॥ १२ ॥
सरणसहायक बिरुदसिर, पहलीही कुळपांण ॥
अकबर३७।१हूं मुड़ियो अबैं, त्रस्त करूं तुरकांण ॥ १३ ॥
जिम थांरो खूनीं जिको, किरै बलभद्र कबंध ॥
अठै विवाहण आणियो, सरणों मैं वळसंध ॥ १४ ॥
भड़ म्हांरा पाछैं भिड़ै, जिकां वहोड़ो जाइ ॥
अब जै झड़ियो एक१भी, तो पड़ियो पैंबि तांइ ॥ १५ ॥
ऊजड़[12] दसपुर अंगसूं[13], वळै तिकांरै वैर ॥
निज घर थे जावो नतो, खान विचारो खैर ॥ १६ ॥

॥ सचरणगद्यम् ॥

या सुणतांही कुमाररा पाणिर्पनूं प्रमाणकरि पाछो जाइ फोजदार आपरा वीरांनूं वहोड़ि दसोर पूगो ॥

अर पाछैंसूं आपरोसाथ आइमिळियांपछैं कवँरभी आगलासाथमैं आइ मेडतियानूं अभयरोमहामह मनाइ अर्करै[15] उपमान ऊगो ॥

इणरीति बुंदीसरो बडोकुमार दूदो१९१।१सहाय देर मेडतिया बलभद्रनूं विवाहण रामपुरै गयो जठै आपभी आपरा वीरपणारा

१ छलाकर २ वृत्तान्त ३ नाम सहित ॥ ११ ॥ ४ वर ॥ १२ ॥ ५ कुल के पराक्रम से ६ तुरकों के राज्य को कम्पित करूंगा ॥ १३ ॥ ७ निश्चय ८ बल की प्रतिज्ञा से ॥ १४ ॥ ९ पीछा फेरो १० वज्र ११ तहां ॥ १५ ॥ १२ शून्य १३ मन्दसोर को दबाऊंगा ॥ १६ ॥ १४ पराक्रम १५ सूर्य

लुभाया. चंद्राउतनरेस दुर्गदासरा पुत्र रामपुराशा अधीस गजसिंहरी कन्याजसकुमारि१९१४कुमराणीनूँ विबाहि बुंदी आयो ॥

अर राठोड़नूँ रमणीसहित केहीदिन राखि भरोसारा भडसाथ देर उणारै आगारै पुगायो ॥ १७ ॥

जिको सुणतॉंही अकबर ३७।१ रै जाणैं बारूदरा गंजमैं दमंग झडे जिणरीति क्रोधानळरो प्रकर्ष छायो ॥

तिको तबेलारी लूटरा घावपर वडा खूनीनूँसहाय देर लूण लगायो ॥

पातसाह सुर्जन १९०।१ नरेसनूँ कहियो बुंदी छुडावणरैकाज फोजमैंथाँरोबी जावणौं होइ तो ठीकहै ॥

जठै नरेस कहियो फोजरै अर भोज १९।२ रैसाथ म्हारा जावणमैंतो पिता१पुत्राँ २ रै दोनूहीतरफ अपजसरो अनीक है ॥ १८ ॥

जिणथी म्हारा भाई काका भीमरा १८८।२पुत्र सिंह १८९।१ नूँ भेजीजै तो सुजसरैसाथ हुकम सधसी ॥

अरजुद्धमैंजय हुवाँ दूदा१९१।१ जिसा दुष्टांरैऊपर हजरतरो अप्रमाण असह आतंक वधसी ॥

जिणथी भाइनूँ बधारो देर भोज१९१।२रै सहाय फोजरै साथ कीजै ॥

अर जुद्धरा जीतणहार टळिया वानैत भरोसारा होइ तिके लार दीजै ॥ १९ ॥

जरैं जवनेस सुर्जन १९०।१ रै कहियाँ भीमाउत १८१२ हाडा सिंघदेवनूँ १८९।१।१ सहस्राप १ सहररैसाथ अढाईहजारी २५०० रो मुनसब देर बुंदीरैं ऊपर विदाकीधो ॥

अर जवनाँमैं मालिक करि भोज१९१।२ रोभीडूँ नवाव मुहब्बतखान २ साथ दीधो ॥

---

१ स्त्री सहित २ घर पहुँचाया ॥१७॥ ३ समूह में ४ अग्नि ५अधिकता ६ बुराई ७ सेना ८ इसकारण से ९ भय ॥ १९ ॥ १० सहायक

लक्कडखान १ रै ऊपर चलावणारा कारण करि जिको नबाब मार्गहीमैं कुठारखान २ कहायो ॥

इणरीति सिंघदेव १ मुहब्बतखानसहित मध्यम २ कुमार भोज १९१।२रैं सहाय बडाकँवर दूदा१९१।१नूँ मारणारैकाज बुंदीऊपर अकबर ३७।१रो अनीक[1] आयो ॥ २० ॥

ग्राम बडधा १ कुमारती २ रै बीच मुकाम हुवो ॥

अर रात्रिरे आगमैं[2] तिकाँरै प्रमादैं[3] राखणारो कुकाम हुवो ॥

निसीथरै समय कुमार दूदै १९१।१ तिकाँमाथै जाइ नत्रीठा[4] बाजी[5] पटाकिया ॥

अर दिल्लीरा बीराँनूँ कोरैडो[6] लोह चखायो जिणआगै बडाबडा दुरैबाह[7] बानैंत[8] न टकिया ॥ २१ ॥

नागराजरा भोगे[9] फेणाँभरिया लटाकिया ॥

अर तुरकाँरा हाडाँपर हाडाँद१रा खारा खड्ग[11] खटाकिया ॥

चंद्रहासाँरा[11] चीरिया जठीतठी बकतर१टोपाँ२रा टूक चटाकिया[12] ॥

अर कायराँरा प्राण केवल नाँडियाँमाँहैं अटाकिया ॥ २२ ॥

जठै कुमार लक्कडखान१चौडै खेत जाइ कुठारखान२भाँजियो ॥

अर आपणाँ अनुज भोज१९१।२काका सिंहदेव१८९।१समेत अवसेस दिल्लीरो दळ गाँजियो[13] ॥

मुहब्बतखान२रै मरताँही दिल्लीरा दोइहजार२०००बीराँरो खेत पडियो जाणि कुमार भोज१९१।२रो बचिबो न मानि तिकणनूँ लेर सिंहदेव१७९।१हाडापणाँनूँ फीको दिखाइ नीचा नेत्र करि पाछो दिल्ली पूगो ॥

---

१ सेना ॥२०॥ रात्रि २ आने पर ३ गफलत ४ बहुत शीघ्रता पूर्वक; अथवा अत्यन्त दौड़कर ५ घोड़े डाले ६ निकेवल ७ यह वीर का विशेषण है ८ नहीं भागने की प्रतिज्ञा का चिन्ह रखनेवाले; अथवा बाण विद्या का जाननेवाले ॥२१॥ ९ फण १० झाग से ११ खड्ग १२ यह तूटने के शब्द का अनुकरण है ॥ २२ ॥ १३ विजय किया, अथवा मारा

अर जठीतठी वडाकुमार लखकडखान१.९१।१रा पराक्रमरो सुजस ऊगो ॥ २३ ॥

॥ दोहा ॥

ले सुनमव पट्टकी पडेखा, आयो सिंह१.८१।१ऐवीह ॥
भांजिकुठार१भजाडियो, सोश्लकड१९१।१बारीह ॥ २४ ॥
करि वळ दूरखां कोपियो, जिको दुसह जवनेस ॥
सुर्जन१९०१हू कहियो सजे, अब मारो सुत एस ॥ २५ ॥

॥ सप्तरशगचम् ॥

अठी कुमार दूदे १९१।१ विजयरा वंव घुराइ बुंदी आइ आप समैं भरोसा मागो जखाड कुमार रत्न १९२।१ सहित अनुज भोज १.९१।२ री वडी कुमराणि बालगांति रायकुमरि १९३।१ बुंदीहूँ दिल्लीनरेसरैं कनैं भेजिदीधी ॥

तिको सुर्जन१९०।१ भी पुत्रसहित कासी भेजि धर्मरा धारणमैं वडा कँवररी तारीफ कीधी ॥

अकबर ३.७।१ भी वडा साहसरैसाथ सुर्जन १९०।१ नूँ सजाइ बुंदीमाथे विदाकीधो ॥

अर नवाव रणमस्तखान २ नूँ भोज १.९१।२ री लाज भळाइ तिकोभी लार दीयो ॥ २६ ॥

दोहा ॥

सुर्जन१९०।१नृप रणमस्त२सह, भोज १९१।२कुमारक भीड ॥
भामी अकबर३.७।१ भेजिया, नामी प्रतिभट नीड ॥ २७ ॥

सप्तरशगचम् ॥

अकबर३.७।१ कपटकरि आंखियो जे दूदो१९१।१आगे समुझायो चाकरीकरणनूँ आवै तोनां फेरभी बुंदी१ रो पदनू तिकणनूँ नी

॥ २३ ॥ १ [illegible] ॥ २४ ॥ [illegible] ॥ २५ ॥ [illegible] १ न्योछावर अंगरे [illegible] अपना दूदा के समीप ॥ १ ७ ॥ १ कहा

जोरस्थान दीधोजावै ॥

अर नहीँतो हरामखोर इण आर्यावर्तमैं कठैही बचणा न पावै ॥

इसड़ो हुक्म सुणि नरेस सुर्जन१नबाब रणमस्तखान२ कुमार भोज १९।१२ नूँ लेर बुंदी आया ॥

अर दूदा १९।११ नूँ सोमरैसाथ आइमिलणामैं अनेक लाभ जणाया ॥ २८ ॥

दोहा ॥

कालिह मिले दूदै १९।१२ कही, वळे करे रणबात ॥
पगे पडण निहचै पछैं, तजि असि आऊँ तात ॥ २९ ॥

सचरणगद्यम् ॥

इसड़ी कहाइ दूजै२ हीदिन कुमार दुर्जनसाल १९।११ आखेटरा रमणाहूँ परभारोही घोडाँरा चाकराँनूँ बरजाई दोडाँरा साधिया घोडाँरा पचास ५० ही छडाँ असवार साथ लेर पितारै पगेलागणानूँ दिल्लीरी फोजरैसमीप आयो ॥

अर पचास ५० ही घोडाँनूँसूनाँ छोडि तिकाँरै हाँनैं भाला लगाइ जनकरै आगैं प्रणामपूर्वक माथो नमायो ॥

नरेससुर्जन १९।१२ भी पुत्ररो खाँधो थापलि हृदयहूँ लगाइ विस्वासियो ॥

जिको दोरही पिता १ पुत्राँ २ रो मिलाप सुणि अंतरमैं एक जाणि तुरकाँरो तोम त्रासियो ॥ ३० ॥

नरेस १ भी दूदा १९।१२ रा आवणारी जणाइ रणमस्तखाँ २ बुलायो तिकणभी आइ दूदो १९।११ सादगीरैसाथ न पहिचाणियो ॥

अर बेठाँ पछैं नरेसरै काहियाँ च्यारिपाँच साथियाँरै हेठैं बेठो

---

१ मिलापके साथ॥२८॥२९॥रचना कराकर३थाड़ा डालने में सिखाए हुए घोडों को ४ अश्व अथवा केवल ५ बिना रक्षक ६ आसन के अगले भागपर ७ मन में ८ समूह ॥ ३० ॥ ९. नीचे

जाणियो ॥

जवनभी उणहूँ लगाइ कहियो जिण वीरशचोडाँमैं इसडो एको तिकणनूँ पाणिग पाणरैसाथ पातसाहरो प्रेरियो किसड़ो वानैत आरांगमें आणौं ॥

अर सामरैसाथ सत्कारहूँ मिलायोथको सीसरैसाँटै स्वामीरोही सासन प्रमाणौं ॥ ३१ ॥

जठै नरेस १ नवाव २ हूँ कहियो आपणौंआवताँ अकवर ३७। १ रो आदेस इसड़ो हुवो सो बुंदी१रैएवज औरस्थान२ लेर चाकरीकरणौं न मानैंतो दूदा १९।१ नैं पकडिआणौं ॥

अरु नहींतो भेजणौं उणग सीसरो नजराणौं ॥

अब ए दूदा १९।१ रा साथीभी पचास ५० ही दूदा१९।१रै साथैंह जिणाथी समस्तराही सीस वढि सैलीतो भरि दिल्ली पुगावो ॥

अर पुत्र १ रा मारणमैं पिता २ रो अखंड अपजस उगावो ।३२।

॥ दोहा ॥

भणि जवन१ जदि भूप२ हूँ, सूरकँवर करि साहि ॥
हाँलि मिलावो साहहूँ, चुगली मेटण चाहि ॥ ३३ ॥
अधिप कही जदि हालि अब, सुत तू म्हारैसाथ ॥
मिलि पाछो लै मह महर, अकवर ३७।१ सूं सह साथ ॥३४॥

॥ षट्पात् ॥

कवँर जरै जोडिकर प्रणमि कहियो नरेसप्रति ॥
प्रभुरो आपाँ पत्र निडर आतो धारे नैंति ॥
पणारण भरत १ पटैत भोज २ भाई करि भेळा ॥
अण अवसरैं इम आइ खोळिदीधा डर खेळा ॥

१ प्राण के पराक्रम के साथ २ भेजा हुआ ३ काबू में करसक्ता है ४ मस्तक के बदले ॥ ३१ ॥ ५ सब के मस्तक काट कर ६ ऊंट का बोरा भरकर ॥ ३२ ॥ ७ प्रवलकर ॥ ३३ ॥ ८ कृपा इथन सहित ॥३४॥ १० नम्रता धारण करके ११ बिना समय १२ क्रीड़ा ॥ ३५ ॥

जिणहेतु कालिह रणएक जुडि पछैं लागि प्रभुरै पगाँ ॥
कैद है चालि मुजरो करूँ लार सुजस १ अपजस २ लगाँ ॥ ३५ ॥

॥ दोहा ॥

वदियो जदि रणमस्त वहु, मानि कवँर सो वैण ॥
बिण[1] रण हालो दास बणि, अप्पण पावण[2] ऐण ॥ ३६ ॥

॥ षट्पात् ॥

सो सुणि दुरजणसाल १९१।१ कोपि रणमस्त वकारे ॥
कहियो थाँ जिम कवण[3] मान भाँजे छळ मारे ॥
पहली भेजण पत्र हुकम करतो है हाजरि ॥
अब सो सुर्जन १९०।१ आण[4] प्रधन[5] पहली ईखूँ अरि ॥
है जेर बळे सह हालिहूँ कपट बिलंब न खिण १ करूँ ॥
नरनाह१ टाळिजै इम नहीं तोतो[6] दळ नड्डो[7] तरूँ ॥ ३७ ॥

॥ दोहा ॥

दूदो इम भाखे दुसह, आयो ऊठि अगार[8] ॥
मग गहियो रणमस्त२ मिलि, प्रकटे निज मन प्यार ॥ ३८ ॥
दूदा १९१।१ सुणि माने अदल[9], सम्मद ता१ मोर२ साखि ॥
मौरैं नँहँ मिळियाँ मुगलद, राज१ धरा२ धन३ राखि ॥ ३९ ॥
कहियो सुणि दूदै१९१।१ कवँर, ईळा न लेणी ओर ॥
लेहालो बुंदीलगा, जाणूँ मालिक जोर ॥ ४० ॥
बिहसे तदि सुर्जन१९०।१ बदी, बुंदीही तव बाँहँ ॥
बाबर ३१।१ सुत बाँधे बळे, छत्रहेठ दे छाँहँ ॥ ४१ ॥
कर जोडे पाछो कवँर, कही जनक बळ कोडि[11] ॥
एक१ बुलावण आवतो, दास धाँवतो दोडि[12] ॥ ४२ ॥

१ बिना युद्ध किये. अपना २ घर पाने के लिये ॥ ३६ ॥ ३ कौन ४ सौगन ५ युद्ध में ६ झुक कर ७ नाडा (तुच्छ जलाशय) रूपी ॥ ३७ ॥ ८ घर ॥ ३८ ॥ ९ इन्साफ ॥३९॥ १० भूमि ॥४०॥४१॥ ११ कोड़ बल है तो भी १२ दौड़ता "यहाँ दौड़ने की अधिकता बताने के लिये एकार्थवाची दो शब्दों का प्रयोग है"॥४२॥

॥ षट्पात् ॥

जरैं कुमर हठ जाणि जनकआगैं इम अक्खी ॥
आप टळै दिस एक सकल वळ आइ * समक्खी ॥
किंकर दूदो १९।१।१ काढि अनुज१९।१।२ बुंदी अवधारो ॥
आंजि भचक लै एक१ वळे डर मूझ विचारो ॥
जे डर न होइ जाणौं जनक प्रणौंत कालिह लागूं पगाँ ॥
सो जैं न होइ दीजै सहज सुत अपजस अँसगाँ१सगाँ २ ॥४३॥

॥ दोहा ॥

आयो वूंदी भाखि इम, संधाँ लडण समाहि ॥
करण विजै दूदै१९।१।२ कँवर, चुणिया भड अर्ड चाहि ॥४४॥

॥ सचरणगद्यम् ॥

दूजै१दिन कँवरतो पहली सुरथपुर जाइ रक्तदंतारो पूजन कीधो ॥
अर पैलाँरै कटक जोझूरा तँडागरै उत्तरतट आइ मुकाम दीधो ॥
जठाहूँ दोइहजार२०००असवाँरा सुरथपुर आइ कुमार वेढियो ॥
अर दूदै१९।१।२भी अंबारा अँर्चनरै अनंतर आपरासाथियाँ समेत साम्है आइ घोर घमसाण कियो ॥ ४५ ॥

॥ दोहा ॥

पैला रण जिण छूटि पग, पुळियाँ डेराँ पाइ ॥
जरैं कहाई जनकहूँ, दूदै१९।१।२ सपथ दिवाइ ॥ ४६ ॥

सचरणगद्यम् ॥

विजयरालोभी रजपूत चाहै जिणसमय आइ सम१ विसम २ जुद्धकरै ॥

* सन्मुख १ धारण करो २ युद्ध में ३ प्रणाम करके ४ यदि नहीं होवे तो ५ बिना सम्बन्धवालों में ६ सम्बन्धवालों में ॥ ४३ ॥ ७ प्रतिज्ञा ८ हठ करके ॥ ४४ ॥ ९ रक्तदन्ता नामक देवी का १० तालाब ११ देवी का पूजन करने पीछे ॥४५॥ १२ भागे ॥ ४६ ॥

अर जनकादिक गुरुजनाँनूँ टाळि तिकाँरैसाम्हैतो अनुगत भाव धरै ॥

जिणथी आपरो सिबिर ऊँचास्थलपर होइ तो कुपुत्रनूँ आदाब राखणरी सुद्धि रहै ॥

अर वाँकीरा बीर डो२ ही तरफ आपसमैं असिवर चखाइ बानै- तपणाँरा बिरुद वहै ॥ ४७ ॥

इसडी कहाई तोभी नरेस सुर्जन १९०।१ आपरा डेरा जुदा न टाळिया ॥

अर एक१ ही घररो जुद्ध जाणि अठी १ उठी२ दोही २ तर्फरा सर्वही स्वकीय भाळिया ॥

जरैं दूदे१९११ कुमार जोभूरा सरोवररो उत्तरतट फुडाइ जळ काढियो ॥

अर वूडता बचता बीजा२ चतुरंगनूँ चळविचळ हुवो जाणि रति- वाह देर अचाणक आइ बाढियो ॥ ४८ ॥

जिण घोरसमयमैं सस्त्राँरा प्रहारकरि व्याकुळहुवो नवाब रणम- स्तखाँन१ तो कुमार भोज२ नूँ लेर एक गर्त्तमैं तृणाँरासमूहहेठै द वि रहियो ॥

अर महीपभी आपरी माळानूँ मंचपरही मेलि एक दिसारो मा- र्ग गहियो ॥

वाजी साँवळियारा चरण डेराँरा तणाँवाँ उळभिया जाणि कु- मार दूदा१९११ रा चाबक वहियो ॥

जरैं परवस भाँप लेताँ आँत तूटी जिणथी कवँररै घोडैभी पर- लोक लहियो ॥ ४९ ॥

---

१ बडे लोकों को २ डेरा ३ खबर ४ बाना धारण करने के यश को धारण करै ॥ ४७ ॥ ५ सेना को ६ काटा ॥ ४८ ॥ ७ खड्डे में ॥ ४६ ॥

दोहा ॥

जठै भोज१ रणमस्त२ जुग२, बचिया गर्त्त बिचाळ ॥
पुळियो जिम सुतहूँ पिता, महीपाळ तजि माळ ॥ ५० ॥
ईखे हय मृत आपरो, दूदा १९।१२ कुमर दुबाह ॥
बाजी खास नवाबरो, लो चढियो जयलाह ॥ ५१ ॥
जनक१ सिबिर १ टाळे जिको, जवनसिबिर २ धन जोडि ॥
आयो पुर दूदो १९।१२ अडर, माम्झी परदळ मोड़ि ॥ ५२ ॥
गो दिल्लीदळ जैतगढ, मंडे समय मुकाम ॥
बीजे२ दिन दूदै१९।१२ बळै, कीधा मिळण मुकाम ॥ ५३ ॥

सखरणगद्यम् ॥

इणरीति मान बोरखंडीरा घमसाणमैं दिल्लीरा दळनूं भजाइ दूजै २दिन दूदो १९।१२ हाथबाँधि जैतगढराडेराँ जाइ पितारा पगाँ पड़ियो ॥

जिणरा वीरपणाहूँ रीम्झियेथकै रणमस्तखानभी उरहूँ लगाइ हितरो संलाप घाडियो ॥

नरेसहूँ नवाब२ कहियो अब दूदो १९।१२ आइमिळियो जिणथी इणनूं लेजाइ साहरा कदमाँ लगावाँ ॥

अर बूँदीरै ऐवज कुमार भोज १२।१२ बीजीरठाम दिवाइ दोरही भाइयाँरै आपरामैं वधियो बिरोध मगावाँ ॥ ५४ ॥

दोहा ॥

हाँलो धाम दिवाडिहाँ, अथवा इणनूं ओर ॥
पण अब मेलाँ साहपग, जाखो जय१ नय२.जोर ॥ ५५ ॥
जंपि सपथ रणमस्त जदि, बीच अलाह पताइ ॥
लीधो दूदो १९।१२ लारही, कटकाँ कूँच कराइ ॥ ५६ ॥

१ खड्डे के २ बीच में ३ भगा ४ माला छोड़कर ॥ ५० ॥ ५ अपने घोड़े को मरा देखकर ॥ ५१ ॥ यवन के डेरे का धन ६ इकट्ठा करके ॥ ५२ ॥ ५३ ॥ ७ वार्तालाप ॥ ५४ ॥ ८ चलो ॥ ५५ ॥ ५६ ॥

पातसाह अकबर ३७।१ पगे, जिको लगायो जाइ ॥
सोधे भूप१ नबाब२ सुभ, स्व धरम सपथ सुणाइ ॥ ५७ ॥
तोभी अकबर ३७।१ ताकिया, उणरा खून अमोघ ॥
करि मिळियो अंतर१ कपट२, ऊपर १ आदर२ ओघ ।५८।
नृप १ नबाब २ सकियो नथी, जिको साह छळ जाणि ॥
कँवर मिळायो हेत करि, पावन आण प्रमाणि ॥ ५९ ॥

श्रीवंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे षष्ठ ६ राशौ बुन्दीशसुर्जनचरित्रे सुर्जनपट्टपकुमारदुर्जनशल्य (दूदा) सहायेन मेड़न्तिकबल्लभद्रारामपुरपरिणायनोत्तरं तत्रैव तत्परिणायन १ स्वानुसृतदशपुराधिकारिविजयपूर्वकोभयजन्यसहितबुन्द्यागमन २ एतदपराधश्रवणारुष्टयवनेन्द्रससैन्यसुर्जनलघुसूनुभोजबुन्दीप्रस्थापन ३ दुर्जनशल्यपराजितभोजप्रत्यागमनातिरुष्टयवनेन्द्राकबररणमस्तखांसहितरावसुर्जनबुन्दीप्रस्थापन ४ सरणमस्तखांसुर्जनपराजयोत्तरविनयसमागतकुमारदुर्जनशल्येन सह रावसुर्जनस्य यवनेन्द्रान्तिकगमन ५ दुर्जनशल्यकृतामोघमन्तुनिमित्तकान्तश्छलेऽपि बहिरादरदर्शनपूर्वकयवनेन्द्रमेलनवर्णनं नामैकादशो११ मयूखः ॥ आदितश्चतुर्नवत्यधि

---

अपने धर्म के १ सौगन सुनाकर२॥५७॥२खाली नहीं जावें ऐसे३मनमें१॥५८॥५९॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के छठे राशि में बुन्दी के भूपति सुर्जन के चरित्र में सुर्जन के पाटवी पुत्र दुर्जनसाल(दूदा)का मेड़तिया बलभद्र को अपनी सहायता से रामपुरे परणा कर वहीं पर अपना भी विवाह करना १ अपना पीछा करनेवाले मन्दसोर के हाकिम को विजय करके दोनों बरातों सहित बुन्दी आना २ इस अपराध के सुनने से कुपित होकर सुर्जन के लघु पुत्र भोज को सेना सहित बादशाह का बुन्दी पर भेजना ३ दुर्जनसाल से पराजित होकर भोज के पीछे आने से अत्यन्त कोपवाले बादशाह अकबर का रणमस्तखां सहित राव सुर्जन को बुन्दी भेजना ४ रणमस्तखां सहित पिता को जीतकर नम्रता पूर्वक आयेहुए कुमर दूदा को साथ लेकर राव सुर्जन का बादशाह के समीप जाना ५ कुमर दूदा को अमोघ अपराधों के कारण मन में छल और ऊपर से आदर दिखाकर अकबर के मिलने के वर्णन का ग्यारह-

कशततमः ॥ १९४ ॥

प्रायोब्रजदेशीयाप्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

दोहा ॥

इंदु राम नृप १६३१ साक इत, द्विज कवि तुलसीदास ॥
किय नूतनपुर कोसला, रामायन मतिरासं[1] ॥ १ ॥
सदंन[2] छोरि यह हरि सरन, भयो रामपद भक्त ॥
मधु१सित२नवमी९कुज[3]३मिलत, सो तिहिं रचन प्रसक्त[4] ॥ २ ॥
प्रकट१ प्रीति२ अंतर १ कपट २, सह्नि मिलत इतसाह[5] ॥
किन्न छलि रु दूदा १९५।१ कुमर, राज्य मुदित कछु राह ॥३॥
सिक्ख दई नृप सुर्जन १९०।१ हिं, कासी यह करि कज्ज ॥
अरु पठयो रनमस्त इत, सूबा लवैंपुर[6] सज्ज ॥ ४ ॥
तस सहाय दूदा १९१।१ हु तँहँ, हित दिखाइ लाहोर ॥
संगहि पठयो साहनैं, जानि पिहित[7] छल जोर ॥ ५ ॥

॥ सचरणागद्यम् ॥

अैसैं कुमार दूदा १९१।१ तो रणमस्तके संग करि पहिलँही पंजाबमैं भेजिदीनों ॥

अरु पीछैंसों आमेरकेअधीस कूर्म मानसिंहकौं कावलके सूबापर बिदाकीनौं ॥

सिंधुनदीकेपार दिल्लींको अमल रह्यो सो कावलकी सीमाकरि तांहाको सूबा कहायो ॥

ताको प्रबंध कराइबेकौं राजा मानसिंहकौं सासनगहायो॥६॥

॥ दोहा ॥

---

वां ११मयूख समाप्त हुआ और आदि से एक सौ चोरानवे १९४मयूख हुए ॥
१ बुद्धि का समूह ॥ १ ॥ २ घर. चैत्र सुदि नवमी ३मङ्गलवार. रचने में ४ आसक्त हुआ ॥ २ ॥ ५ बादशाह अकबर ॥३॥ ६ लाहोर के सूबे पर ॥४॥ ७ गुप्त
८ काबुल की सीमा के सम्बन्ध से उस सूबे का नाम काबुल का सूबा हुआ ॥६॥

कुम्महिँ इम जावत कह्यो, साह कपट अनुसार ॥
दूदा १९१।१ हनि लाहोर द्रुत, पीछैँ जावहु पार ॥ ७ ॥

॥ सचरणागद्यम् ॥

ऐसैं साह१को सासकच्छवाह२ सौँ गुप्त भयो तथापि रणमस्तखाँनके पुत्रनैं यह दूदा१९१।१कौँ मारिवेकी बात जानिलीनीं ॥

अरु तबही आपुनैं पिताप्रति एक १ पत्रिका ऐसीरीति लिखिके भेजिदीनीं ॥

सो दूदा १९१।१ अपनैं बाँहबचनसैं बिस्वास करिआयो ॥

अरु अब ताको कपट करि मारिवेकौं १ वा गहिभेजिवेकौं २ पीछैंसौँ साहनै साळा मानसिंह पठायो ॥ ८ ॥

दोहा ॥

तासौँ अब हे तात तनु, दूदा१९१।१ संगहि देहु १ ॥
कहि रु भेजहु पिहित कै २, अति अधर्म लखि एहु ॥ ९ ॥

सचरणागद्यम् ॥

या पत्रिकाके पढतही रनमस्तनैं दूदा१९१।१ सौँ समस्तही अभिप्राय खोलिदीनों ॥

अरु कुमारनैंहू दूजी २ कुमरानी राष्ट्रकूटी उमाकुमारि १९१।२ संगही ताकौं एरुसके बेस बनाइ द्वैर्दा पति १ पत्नी२न तीजे ३ तुरंगी जोइसी जगन्नाथ ३ सहित प्रच्छन्ननिकसि आपनैं देसकौं प्रयान कीनौं ॥

साहनैं राजामानकौं काबलके सूबापर भेज्यो तबही नवाब नोसेरखान१ कौं मध्यम२ कुमार भोज १९१।२ कौं अमल कराइबे काज बुंदी पठायो ॥

अरु इतकौं कुमर १ कुमरानी २ जोइसी जगन्नाथ ३ इनको

---

बादशाह के कपट के १ साथ २ शीघ्र ३ सिन्धु नदी के पार ॥ ७ ॥ ॥ ८ ॥ ४ शरीर को ॥ ९ ॥ ५ घोड़े का सवार ६ ज्योतिषी ७ छाने

त्रिक ३ ही कहीगिति प्रच्छन्न कढि कासीकी समताके महातीर्थ कुरुक्षेत्र आयो ॥ १० ॥

तहाँ जोइसी जगन्नाथकों ग्राम खानखेडा १ दान देकैं पीछैं रा खि मिथुन२ ही मथुरा आवतभयो ॥

तहाँ आपुनों सात्तक अहस्नास एक १ ग्रामके अधीस रहोड छत्रसिंहको कुनर मिल्यो ताके साथ दैकैं कुमरानीं राष्ट्रकूटीकूँ ताके पिउहर पठावतभयो ॥

आप इक्कल१ असवार आमेर आइ उहाँसों ओर वाजी बदलि जायो सोहू टूँकनगरके परिसरलों पहुँचत पंचमीप्धाराके मयान करि थकिरह्यो ॥

तब टूंकके चाहुकन वीस २० सादी संग दैकैं आपुनें ख्वासा हयपैं चढाइ भेज्यो तानैं नंदनांग्रामलों आवत कितोक आपुनों परिकरहू सम्मुह लह्यो ॥ ११ ॥

दोहा ॥

नृपसुत आवत नंदनां, बुंदियभट विस्वस्त ॥
सम्मुह जाइ कुमारसन, मिले सगोद समस्त ॥ १२ ॥
बानैंधर तिनमैं बली, ईसत २० वीर दुवाहैं ॥
मिले तिनहि कुमरहु मिल्यो, रक्खि भरोसागाह ॥ १३ ॥
कुमरानीढिग सिबिरैंकोर, सुन्यों परयो नोसिर ॥
तिहिं जितन पठियो तकगो, सुंदा१११ विरचि नदेर ॥ १४ ॥

षट्पदम् ॥

नंदनांसों चलाइ कुमार सुंदा११११ रतिवाहदेकैं अकबर ३०१३

काशी की १ बराबरी करनेवाले ॥१०॥ २ जोशी ने ३ पीछे ४ मथुरा की भूमि तक ५ वाहिकन्दिन, भाद्रिन, ... मिथुन, ... इन ... प्रकार की धा रा में अन्तिम धारा में (हुगाहआ) चलने के कारण ६ रास्ता ७ परवाह ॥११॥ ८ चौसा के ९ आनन्द पूर्वक ॥ १२ ॥ १० बाना को धारण करनेवाले वीर ॥ १३ ॥ ११ डेरा ॥ १४ ॥

के अनीकपैं अचानक आइपरचो ॥

अरु अनेक जवननके ओघ पारि नोसेरख्वानकौं भजाइ पहिलैं सत्रुनके सिबिर लूटि पीछैं पुरमैं प्रवेसकरचो ॥

पितामही जयवती १८८।१ के पयन परि ऐसैं अकबर ३७।१ सौं तोरि आपुनैं साहसकरि बुंदीको राज्य सम्हारयो ॥

अरु तारागढके तरैं निजनामकरि नयेमहल१ तथा गीहड़गढर से दुर्ग२ बनाइ अपुनौं आतंक प्रसारयो ॥ १५ ॥

कुमारदूदा १९१।१ के कृष्णावती १९२।१ रामा १९२।२ स्यामा १९२।३ भानुकुमरि१९२।४ए च्यारि ४ही कन्या भई तिनमैं पहिली१ तो आमेरकेराजा मान२ कौं परिनाई दूजी२ रामपुराके अधीस गजसिंहके कुमार चंद्राउत चन्द्रसिंह२ कौं बिवाहदई ॥

तीजी३ अरु चोथी४ के स्वसुरालय न जानैंगये ॥

अरु ऐसैं ही या बडे१ कुमार के चतुर्भुज १९२।१ परसुराम १९२।२ स्यामसिंह १९२३ ए तीन ३ ही पुत्र भये ॥ १६ ॥

इनमैं पहिलो १ पुत्र चतुर्भुज १९२।१ सोहि दूजे२ नाम करि अमरसिंह १९२।१ कहायो ॥

पीछैं इनकेही बंसनैं दूदाउत२२।१८ कहाइ हड्ड६१नमैं बावीसमौं२२ भेद पायो ॥

ऐसैंही पीछैं रायमल्लके कुपुत्र रामचंद्र १९२।१ के अनंतर रामसिंह १९२।२ बुद्धिचंद्र १९२।३ दीपचंद्र १९२।४ पृथ्वीसिंह १९२।५ स्यामसिंह १९२।६ प्रद्युम्न ११२।७ पद्मसिंह १९२।८ भगवद्दास१९२।९ कल्यान १९२।१० सोही भुवनांग १९२।१०ए दस१०ही भये तिनमैं कुलधर पंच५नके बंसके हड्ड६१नमैं तेवीसमौं २३ भेद रायमल्लोत २३।२९ कहाये ॥

---

अकबर की १ सेना पर अचानक २ समूह ३ दादी ४ नीचे ५ भय फैलाया ॥ १५ ॥ १६ ॥

वखि बुल्ल्यो बुल्ल्योक्यौं बिकोल, बुल्ली वह तुम सम लइन[2] बाल।
आधानहि[3] संसय[१]कहिय आप, बलि है सुताहु[२]बिथरैं बिलाप ३३
है सुत हु मरैं[३]अल्पायु होइ, खल है[४]तो प्रत्युत[५] हृदयखोइ ॥
अरु व्यंग[६] है[५]सुख देन ऐन, है मूढ[६]तोहु मनकाम है न ॥ ३४ ॥
हायँन इतके मम[७]तुल्ल्य होन, कायहु रहै न[८] तो लखहिं कौन ॥
तातैं तू जननी[१]मैं तनूज[२], सासन सिर वहिहौं कृत सुपूज ॥ ३५ ॥
सुत गेह पधारहु जो सुहात[१], मैं वा मिलिजैहौं नित्य[२] मात ॥
इम कहि लगात निज मुख उरोज, मिटिगो व्रीडा[१०] करि तस मनोज[११] ३६
संध[१२] जोरि भनमि तबतैं सनेह, आजन्म[१३] गिनी लिहिं भाइ एह ॥
अरु लोटि सीसकरि तास अंक, आयो पहिले[१]घर वह असंक ।३७।
स्मर[१४][१]पारत[२]जारत इहिं समान, प्रभु राम[२०३]१४न जोगी भति प्रमान
इहिं[१]तजिय बिजैन तिय सेक्क आइ[२], जोगी[२]हग मुंदि[१९] बनहु जाइ ३८
मोलविन[१]द्विज[२]न कहुं ओड[१५] माँहिं, अक्खिय गुन निजनिज महतआहिं
मध्यस्थ नवाबहि द्विजन मंडि, खत लिय कराइ मत पग्न खंडि ।३९।
यह लिपि नवाब किय कृष्ण अंत[१७], मैं जानत इकसन इक महंत
वंसी बिभूषिता[१८]दिक बनाइ, दिय मुख्य हरि[१९] संस्कृत[२]दिखाइ । ४० ।

---

१ मुझको बिना समय क्यों बुलाया. तुम्हारे समान बालक २ लेने के लिये अर्थात् तुम से सम्भोग करने में तुम्हारे सदृश ही बालक होवेगा. खानखाना ने कहा कि प्रथम तो ३ गर्भ रहने में ही सन्देह है और जो गर्भ रहकर पुत्री हुई तो अधिक विलाप होवेगा ॥ ३३ ॥ पुत्र होकर ४ थोड़ी अवस्था में मरजावे तो भी दुःख है, और दुष्ट होवे तो ५ उलटा हृदय खावेगा. घर में सुख देने में, ६ व्यंगवाला अर्थात् दुःख देनेवाला ॥ ३४ ॥ मैं जितने ७ वर्ष में हुआ हूं उतने ही वर्षों में मेरे समान होसक्ता है जब तक तू जीवित ही नहीं रही तो कौन देखेगा इसकारण तू माता और मैं तेरा ८ पुत्र हूं सो तेरी आज्ञा मस्तक पर धारण करूंगा ॥ ३५ ॥ ९ स्तन के मुख लगाते ही १० बस लज्जा से. उसका ११ कामदेव मिटगया ॥ ३६ ॥ १२ हाथ जोड़कर १३ जन्म पर्यन्त ॥ ३७ ॥ १४ कामदेव को १५ एकान्त में ॥ ३८ ॥ मोलवियों ने और ब्राह्मणों ने कुछ १६ आड़ में अपने अपने गुणों को बड़े बताए जहां पण्डितों ने इस नवाब को मध्यस्थ किया और मोलवियों के मत को खण्डन करके विजय पत्र लिखवा लिया ॥ ३९ ॥ १७ अन्त में कृष्ण को मुख्य बताकर यह लेख किया १८ वंशी आदि के भूषण युक्त करके विष्णु और संस्कृत को मुख्य दिखाया ॥ ४० ॥

छितितल[1] वसंततिलका सु छंद, अज्जहु[2] बढात भक्तन अनंद ॥
सु[3]रबानि१जवनबानि२रु दुहुँ[4]सीर३, बरनैं[5] बहु इति१सुख जिहिं प्रवीर ४१
इक कहिय अरि१न अपकार२अप्पि[6], थिर मित्रजन१न उपकार२थप्पि
बंधु१न सतकार३हि तिम बनाइ, प्रख्यात[7] होत अधिकार पाइ ।४२।
इहिं[8] बिहसि कहिय तजि फल उमंग, सोहत उपकारहि सबन संग ॥
ऐसो नवाब यह बुध बजीर, वहरामतनय हत अनय[9] वीर ॥ ४३ ॥
सुनि वंदि[10] गंगकृत काव्यसीस, त्रि३००००० रहित दिय रुप्पय ल-
क्खतीस २७००००० ॥
प्रभु जैसो अकबर३७।१पातसाह१, तैसोहि सचिव२किय दैव ताह ४४
इक सेख जवननत निपुन आस, जग अबुलफजल३फुट नाम जास
अकबर३७।१सौं तीजो३रत्न एह, कूर्म[11] सर्व सोलाविन मति अछेह ४५
आईनअकबरी१ग्रंथ आदि, तिहिं रचिय जवनबानीं[12] बिनादि[13] ॥
पुनि अज्जर्न[14]के दफतर२प्रबंध३, बहु किय जवनीनि[15] लख बंध ।४६।

प्रबंध १ खबंध २ अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥

अरु टोडरमल्ल४हु पट्टु अलभ्य, सु बनिक हुव चौथो४रत्न सभ्य[16] ४७
जासहि सहाय तिहिं सेख३जात, बिरची निजलिपि[17]मय आर्ज्ज वात ॥
कूर्म[18] कान्यकुब्ज बंच फुरन क्षिप्र[19], बीरबल५रत्न पंचम५सु विप्र ॥४८॥
इम रत्न अपूरब गानथैनं[20], सलुझहु नृप छट्टो६ तानसेन६ ॥

---

१ भूतल पर उस खानखाना का बनाया हुआ वसंततिलका छंद २ आज भी ३ संस्कृत ४ दोनों मिलीहुई भाषा ५ इत्यादि ॥ ४१ ॥ किसी एक ने कहा कि शत्रुओं को अपकार ६ देकर मित्रों का उपकार करना चाहिए ७ विख्यात ॥ ४२ ॥ ८ इस नवाब ने हँसकर कहा कि पीछा फल लेने की आशा छोडकर सब के साथ उपकार ही करना चाहिये ९ अनीति को मिटानेवाला ॥ ४३ ॥ १० भाट ॥ ४४ ॥ ११ समर्थ कुंनबा के समान ॥ ४५ ॥ १२ फार्सी भाषामें १३ विशेष कथन करनेवाला होकर; अथवा वाद रहित १४ आर्यों के दफ्तर ग्रंथ १५ फारसी में लख बंध किये ॥ ४६ ॥ १६ सभासद ॥ ४७ ॥ जिस टोडरमल्ल की सहायता से उस अबुलफजल ने अपनी १७ भाषा में आर्यों की वार्त्ता (कृषि वाणिज्य आदि का ग्रंथ) रची १८ समर्थ १९ वचन की शीघ्र स्फुरणा में ॥ ४८ ॥ २० गान के स्थान में

इतै[1] साह१सचिव खट६रत्न अत्थ, ए तिहिँ अनेह सुनियत समत्थ ४९
रत्न नव९ कहत कति नृपति[2]राम २०३१४, न बिदित तहँ तीन३न खि[3]ल्लन नाम ॥
इह चोथो४टोडरमल्ल४आहि, जन कति कायस्थहु कहत जाहि ।५०।
तिम साह पुब्ब[4] बितये छतीस३६, अकबर३७१२ सम तिनबिच न हुव ईस ॥
अरु श्रुति[5] १ कुरान २ मत जुग२ हि एह, सिरधरहिँ तदपि इतै[6] १ अति सनेह ॥ ५१ ॥

॥ दोहा ॥

बहुत न्याय इतरन बिसम, सुमति निबेरे साह१ ॥
उदधि खानखानाँ१ हु इम, थाहे[7] दुगम[8] अथाह ॥ ५२ ॥
मुलक किते जित्तन१ मथन२, मन्न्यों[9] समुचित मान ॥
जिहिँ काबल१ आसाम२ जिम, थिर दब्बे बहु थान ॥ ५३ ॥
अज्जन[10] बिच कूरम यहहि, गिन्यों भरोसा गैल[11] ॥
हुरम[12] अनुजके बिदित हुव, फोजनवारे फैल ॥ ५४ ॥
भगिनी कति भगवंतकी, नृपति मानकी नाँहिँ ॥
ब्याह्यो अकबर३७१२ जो बदत[13], मति तहँ द्वाँपर[14]माँहिँ ॥ ५५ ॥
वत्त रहहु तिम जिम बनी, आग्रह[15] हमहिँ न अत्थ ॥
बिमूल[16]हि जन जो बदत, सो न लिखहिँ हठ सत्थ ॥ ५६ ॥
अकबर ३७१२ सो दिल्ली अयन[17], न इक १ भयो जवनेस ॥
साहित समर्थन प्रभु सुनहु, अग्ग किरन[18] बिच ऐस ॥ ५७ ॥

---

१ उस अकबर के समय में ॥ ४९ ॥ २ हे राजा रामसिंह ३ बाकी के तीन रत्नों के नाम प्रसिद्ध नहीं हैं ॥ ५० ॥ ४ अकबर से पहिले छत्तीस बादशाह बीत गये ५ वेद ६ वेद में अधिक स्नेह था ॥ ५१ ॥ ७ उलटे ८ दुर्गम ॥ ५२ ॥ ९ राजा मानसिंह को उचित माना ॥ ५३ ॥ १० आर्यों में. भरोसा के ११ साथ १२ छुरम का छोटा भाई ॥ ५४ ॥ १३ कहते हैं. ग्रंथकर्ता कहते हैं कि हमारी मति में यहां १४ सन्देह है ॥ ५५ ॥ १५ हमको हठ नहीं है १६ निर्मूल कहानी को नहीं लिखते हैं ॥ ५६ ॥ दिल्ली के १७ घर में १८ अगले मयूख में उस का समर्थन करते हैं सो सुनो

श्रीवंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे षष्ठ ६ राशौ बुन्दीशभोजचरित्रे भोजमऊप्रान्तप्राप्तिहेतुमऊविजयोत्तरदिल्लीगमन ५, यवनेन्द्राकबरसचिवखानखानागुणवर्णनेन सहाकबरपरिषत्षड्रत्नगणन२, अकबरगुणवर्णनेन सह गुणसमर्थनप्रतिज्ञाकरणं पञ्चदशो मयूखः ॥ १५ ॥

आदितोऽष्टनवत्युत्तरशततमः १९८ ॥

प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

पातसाह अकबर ३७।१ प्रतिम, न भयो दिल्लियनेर ॥
कितहु राम२०।३।४ प्रभु स्वीय कवि, बंधैं प्रीति१ न बैर२ ।१।
तथ्य३ न व्है कथितव्य तो, अप्पहिं ध्रुव४ अवनीस ॥
कबहु सुकवि अनृत५ न कहत, सहत जदपि दुख सीस॥ २ ॥
यह प्रभुसंगतिको असर, पायो निज रहि पास ॥
तथ्य१हि प्रिय लग्गत तिनहिं, अनृत२कारि न आसु६ आस ॥३॥
बैठे रजियाँ५।१हेम३८।२बिनु, तखतहु साह छतीस३६ ॥
लखहु हुमायौं३६।१अवधिलग, अकबर३७।१सम को ईस ॥४॥

॥ पद्धतिका ॥

---

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के छठे राशि में भोज के चरित्र में भोज को मऊ का प्रान्त मिलने के कारण मऊ विजय करके भोज का दिल्ली जाना १ बादशाह अकबर के सचिव खानखाना के गुण वर्णन के साथ अकबर के सभासदों में छः रत्नों की गणना करना २ अकबर के गुण कथन के साथ गुणों के समर्थन की प्रतिज्ञा का पन्द्रहवां १५ मयूख समाप्त हुआ और आदि से एक सौ अठानवे १९८ मयूख हुए ॥

१ सदृश २ हे राजा रामसिंह आपका कवि (सूर्यमल्ल) किसीके साथ प्रीति और वैर नहीं रखता किंतु जो इतिहास सत्य होवे वही लिखता है ॥ १ ॥ कहने की वार्ता ३ सत्य नहीं होवे तो हे राजा रामसिंह ४ निश्चय ही आपका कवि ५ झूठ नहीं कहता ॥२॥ झूठ बोलकर ६ प्राण की आशा करना भी अच्छा नहीं लगता ॥३॥ ७रजिया बेगम और हेमू बनिया इन दोनों के विना ॥४॥

सप्तम७कह्यो जु महमूद७साह, तेवीसम२३सयपद खिजर२३ताह।
बिरलें हुव इतिसुखं नय निगाहि, सुख दिय प्रजाहिं जिन धर्म साहि।
इक्कदसम११अलाउद्दीन११आदि, अधिगय कति निर्दय जुलम बादि।
निर्लज्ज१प्रमत्त२हु कछु सलाम, रैमनी१मदिरा१रत सुनहु राम
२०३।४ ॥ ६ ॥

हुव चोथो४रुक्नुद्दीन४।१हाइ, लज्जा तजि तिय१मधुरहिय लगाइ।
अंतहपुर रहि जड जाम अट्ठ, रंचहुँ न सम्हारे रज्ज१रट्ठ२ ॥७॥
रजिया५।१तस भगिनी तब रिसाइ, इहिं कीलिं रु बैठी तखत आइ ॥
सब निज मिलाइ लहि साह सब्द, इहि भोगी दिल्लिप च्यारि अब्द।८।
यह जानि पठंताको अधीस, सजिकैं दल आयो तास सीस ॥
अभिधानजास अलतूनिया१सु, मन इत वढाइ पहुँच्यो मियाँसु ॥९॥

॥ नियाँसु१मियाँसु२ अन्त्यानुप्रासः १ ॥

रजिया५।१हु समुह जुरि रचिय रारि, गहिलिय तिय तँहँ तिंहिंवल
बिगारि ॥
तबही वनि प्रत्युत नारि तास, आई इत पतिजुत पट्टआस ।१०।
ताको द्वितीय१बहराम५।२भ्रात, भगिनीसैं जवन हनि खिल अगात ॥
डरघर रजिया१कहँ कैद डारि, साह सु हुव पंचम५।२सब सम्हारि ११।
तस अग्रज रुक्नुद्दीन४।१तत्थ, कारा हि मर्यो कामुक बिकत्थ।
बलि इमहि नवम९सठ कैकुबाद९।१, पायो सुराप१कामुक२
प्रमाद ॥ १२ ॥
तिहिँ इम प्रजाहु लखि संक तोरि, बहु हुव प्रमत्त घर मद्य बोरि ।

१ इत्यादि. धर्म को २ पकड़कर ॥ ५ ॥ ३ स्त्री ॥ ६ ॥ ४ मद्य ५ जनाने में। आठों प्रहर ७ कुछ भी ८ राज्य के सात अंग "स्वाम्यमात्यौ पुरंराष्ट्रं कोशदण्डौ सुहृत्तथा॥ सप्त प्रकृतयो ह्येताः सप्ताङ्गं राज्यमुच्यते" इति वरदातन्त्रे॥ ९ राष्ट्र (देश) ॥ ७ ॥ १० कैद करके ॥ ८ ॥ ११ नाम ॥ ९ ॥ १२ उजाड़ी उसीकी स्त्री बनकर ॥१०॥ १३ बहिन के पति को ॥११॥ १४ कैद में ही १५ कामी १६ नहीं कहने योग्य १७ मद्य पीने से १८ भूल अथवा आलस्य अथवा चापलापन ॥१२॥

मस्जिदनमैंहु छकि मद अमान, हुव रत[1] प्रसक्त[2] करि लाज हान १३
को निज१पर२परतहि दृग कलत्र[3], मुख दिय लगाइ आसव[4] अमत्र[5] ।
तेरह्म१३मुबारिक१३।१तजि नरत्व१, बनितात्व[6] भीरु समझ्यो बरत्व[7]२ ॥ १४ ॥
बिरुझ्झि सु बनाइ पननारिबेस[9], सजिकैं पट१भूखन२अंतिम-असेस ॥
जुग बंधि अभीरन[10] गेहजाइ, बनि ठलि नाचि१गावैं२ह्या[11] बिहाइ १५
पंडत्व[12] हाव१भाव२न प्रसारि, सुरतैं[13] संगह लौं राहमारि ॥
अरु बैठैं नग्गहिँ खास१आम२, नासौं१सह रक्खैं नपट२नाम ।१६।
पट्टप सु अलाउद्दीन११पुत्त, अैसो हुव कुल गल जस अछुत्त ॥
पंद्रह१५मसुहम्मद१५।१पातसाह, रच्यो[15] एनि तुगलक३जुलम-राह ॥ १७ ॥
बीरत्व१संजम[16]२रु भक्ति३बास, पहदानी४पंडित५तदपि आस[17] ॥
खल जिमहि तपियइहिं आलिफखान१५।२, किन्नो यह अनुचित धरहु कान ॥ १८ ॥
सूबा गत जित्तन स्वापतेय[18], लग्यो सु प्रजासिर डारि लेय ॥
अवनिपर[19] बढायो कर इतोक, जो देसके न कर्षुक[20] जितोक १९
जन तबहि गेह१खल जान२जारि, सब भजनलगे जिय धन सम्हारि ॥
अप्पहि तब ह्वै द्रुत अस्ववार[21], सहँसन जन मारे रमि सिकार ।२०।

१ मैथुन में २ आसक्त ॥ १३ ॥ ३ स्त्री दृष्टि में आते ही ४ मद्य का ५ पात्र (प्याला) ६ स्त्रीपन को ७ श्रेष्ठ समझा ॥१४॥ ८ उस नकटे (नासिका विहीन) ने ९ गणिका का वेष १० अहीरों (गवालों) के घर जाकर ११ लज्जा छोड़कर ॥ १५ ॥ १२ नपुंसकपन के १३ बादशाहों के मार्ग को मिटाकर १४ काष्ठ के खम्भे के समान होकर; अथवा नासिका सहित होकर भी नाम मात्र को वस्त्र पास नहीं रखता अर्थात् नकटा मनुष्य तो लज्जा छोड़कर नग्न होजाता है परन्तु यह नासिका सहित होकर भी नग्न रहता था ॥ १६ ॥ जुलम के मार्ग में १५ रचा (रक्खा) ॥ १७ ॥ वीरपन और १६ इन्द्रियों का रोकना १७ हुआ ॥१८॥ १८ धन १९ पृथ्वी पर हासिल इतना बढाया २० करसे (खेती करनेवाले) ॥१९॥ शीघ्र २१ घोड़े पर बैठकर ॥ २० ॥

तिन्ह भजत गरीबन सीस तोरि, प्रति कपिसिर[1] बंधे पोरिपोरि।
ऐसैं हि हुमायों३१।२१काम अंध, विरच्यो इकतीसम३१पहु प्रबंध ३१
वर१जो नवं[2] निकस्यो मग हु व्याहि, तो भोगि प्रथम दिय बरनि[3]
२ताहि ॥

करुनाको जम जिम लावनं[4] लाइ, चूसो प्रजाहु कर अति चढाइ २२
समुझायो सो जड संग्लाई३.२, इकस्यो तव दुक्खहु बस्तुवाह।
इम पहिले साहन अति अधर्म, किय तिनहि सुनहु इतरहु[5]
कुकर्म ॥ २३ ॥

पहिलैं अज्जन सुरगृहं[6]१पराइ, लगवाये मस्जिद२प्रसभं[7] लाइ१ ॥
किय द्विज[8]१हु जवन२मुख थूकिथूकि२, कति जन बचेहु परि
पयन कूकि३ ॥ २४ ॥

जिंजिया[9]१दि दंड तिनपर जुराइ, महसूल लये बहु४नयं[10] मुराइ।
दधि१दुग्ध२दारु[11]३तृन४आदि दम्म, कटकन[12] दये न कहुँ अटनं[13]
कम्म५ ॥ २५ ॥

खिन रन केते संपन्न[14] खेत, कटवाइदये किल[15] हयनहेत६ ॥
सुंदरपन ह्वेबो तियनसंग, तव हुव कलंक७राहि धर्म तंग ॥ २६ ॥
लग्गे जे दुहिता[16] नृपन लेन, इतरन किम टारे गिनहु ऐनं[17]८ ॥
जिन कियहु रोध[18] दुहिता१दि जान, तोप१नजुत लिय तिन्ह स-
वन प्रान९ ॥ २७ ॥

---

१ कोट के कांगरे कांगरे पर ॥ २१ ॥ २ नवीन वर जो कोई विवाह करके मार्ग में निकला ३ दुलहन ४ लेशमात्र ॥ २२ ॥ ५ अन्य भी ॥ २३ ॥ ६ आर्यों के देव मन्दिर गिरवाकर ७ हठ करके ८ ब्राह्मणों के मुख में थूक थूककर ।२४॥ ९ आर्यों के तीर्थों पर एक प्रकार की लागत १० नीति मिटाकर ११ काष्ट१२ काटनेवाले को १३ फिरने नहीं दिये ॥ २५ ॥ १४ युद्ध के समय में तो खेती से भरे हुए खेत १५ निश्चय ही घोड़ों के लिये कटवादिये ॥ २६ ॥ १६ जो राजाओं से पुत्रियें लेने लगे वे अन्य के १७ घरों को कैसे छोड़ें १८ पुत्री देने को रोका ॥ २७ ॥

भनजहु भय दैदै बिष्टि[1] माँहिं, निखिलन गहि पेरे[2] नाँहिं नाँहिं।
थाँती[3] मित जेलै सिपह थट्ट, बिनु भय चलै न कहुँ पथिक[4] बट्ट ॥ २८ ॥

तोहू तिन धाँटिन पटकि त्रास, बहु खिन लागि छुट्टे[5] हानि बिसास
लानत[6] कबांक तिनके हु लग्ग, अकबर[7] के तुल्य न कोहु अग्ग ॥ २९ ॥

प्रभु एह सबन अपजस पखारि, जन सुखित करतहुव दुखहिं जारि ॥
सुनिये जिहिं बिहरन कग्ग सम्भ[8], भक्क मीर लखे जन बिंहि कम्म[9] ३०
बिरचत कुंकुम[10] पथ तिन्ह बिसासि, मानिक बसु करिदिय भासि[11] भासि ॥
पै जे लखे न आजू प्रसंक[13], वे अवस रहे व्है दुख बंक ॥ ३१ ॥

जिहिं नीति रीति राजहिं जमाइ[1], लिय प्रीतिरीति सब हृदय लाइ[2]।
हुव द्विजन कल्पतरु बुधै[4] चहैहि, कबिलोक अबहु तस जस कहैहि ॥ ३२ ॥

लखिये सु संजमीपनहु[6] लेन[5], बलि रबिपूजन रतइसवल देन[7]।
आदित्यवार दिन सीस अंत, हिंसा न होनदिय जिहिं[8] महंत ॥ ३३ ॥

---

१ बेगार (बिना तनखा दिये बलात्कार कार्य कराने) में २ बड़ों नाहीं की भी नाहीं रही अर्थात् बेगार कराने का नाम भी न रहा ३ धरोहर (अमानत अर्थात् सौंपा हुआ धन) ४ मार्ग चलनेवाले ॥ २८ ॥ ५ भाला डालनेवालों ने ६ यह यवन भाषा का धिक्कार वाची शब्द है ॥२९॥ अकबर के उपवन को ७ बोकर. गमन करने के ८ समय में ९ बेगार के काके से भीरों ने भी भग था अर्थात् कोई बेगार नहीं करा सकता था ॥ ३० ॥ केदार के १० स्वस्तिक रचनेवाले अर्थात् केसर का तिलक करनेवाले (पुजारियों) को विश्वास देकर उनके माणिक्यों का धन कर लिया "सब रत्नों में माणिक्य बहुमूल्य है इसको [illegible] के [illegible] होना लिखा है" ११ प्रकाशमान १२ माणिक्य (लाल) [illegible] १३ [illegible] और [illegible] अर्थात् बादशाह के [illegible] १४ [illegible] ॥ ३२ ॥ १५ पवित्रता ॥ ३३ ॥ १६ [illegible] में [illegible] का [illegible] ॥३३॥

प्रतिअब्द[1] जन्मदिन स्मृतिप्रधान[2], देतो स्वतुल्य भर[3] कनकदान९
इक१बेर असन२हिंसा बिहेय११, धरतो सु जवन इक नामधेय।३४।
चहती प्रजाहु जिहिं इक स्वचेत, हुव बहु तस छात्रहि१२समुज्झहेत
जिहिं राज्य कबहु कछु दुक्खजोग, जान्यौं न जनन१३भरि
भौंन भोग ॥ ३५ ॥
सुमन१न बिक्रय वासष्ठि६२सेर१४, जव२सेर नवति चउ जुत९४
न जेर१५ ॥
इहिं राज्यकरत इम न कछु ईति[9], प्रकृतिन कहुँ जानी आनि
प्रीति ॥ ३६ ॥
सीमा निज किय यह नियम साह, बिनु तरुन ठैन सिसु मि-
थुन[11]२०व्याह१६ ॥
सूबा१७सरकार१८महाल१९सुद्ध, पटवारी२०कानूगो२१प्रबुद्ध[12] ३७
आईन[13] थप्पि ऐसे अनेक, इहिं रक्खे सब कुलधर्म एक१ ॥
प्रस्थान जास इसतबल[14] पास, इभ[15]१पंचसहँस५०००हय२अयु-
त१००००आस ॥ ३८ ॥
किमखाब[16] फरस१प्रसरात कंति[17], परदे मखमलमय मुत्ति२पंति३
पारि कोसनलग डेरन प्रसार[19], हुव मध्य सिबिर इम निज बिहार ३९।
जिजिया१दि जानि कर सबन सीस, पहिले प्रवृत[20] अटके इकीस२१ ॥

१ हरसाल २ आर्यों के धर्मशास्त्र को मुख्य मानकर अपने शरीर के ३ भार के बराबर स्वर्ण देता था, एक समय भोजन करता और हिंसा बहुत ४ त्याज्य थी. मुसलमानी एक ५ नाम ही धरता था ॥ ३४ ॥ ६ शिष्य ॥ ३५ ॥ ७ गेहूं इससे ८ कम नहीं थे ९ कभी ईति (अतिवृष्टिरनावृष्टिः शलभा मूषकाः शुकाः। स्वचक्रं परचक्रं च सप्तैता ईतयः स्मृताः) का भय नहीं हुआ १० राज्य के अङ्गों ने ॥ ३६ ॥ बालकों के ११ जोड़े का विवाह नहीं होवे १२ बहुत चतुर ॥ ३७ ॥ १३ कानून १४ जिसकी हय शाला के पास पांच हजार १५ हाथी और दस हजार घोड़ों का गमन होता था ॥ ३८ ॥ १६ जरी की बिछायत १७ क्रान्ति फैलाती थी १८ मोतियों की पङ्क्तिवाले १९ फैलाव ॥ ३९ ॥ पहिले २० जारी हुए जिजिया आदि कर रोके.

*महमूद इते२१ अज्ज१हि स्वमत्थ, सहते सब हिंदू२२रहन सत्थ ४०
मन †सदय तिन्हैं अक्कबर३७१मिटाइ, बिस्वस्त करे सब भद्र भाइ।
ऐसे उदंत समुचित अनेक, अक्कबर३७१हि करे प्रभु राम २०३।४एक ॥ ४१ ॥
पै अब बुरे हु जे किय प्रगल्भ, बिख्यात असह बिस्वास बल्भ।
तिन्ह देहु श्रवन जँहँ गुन१इतेक, तउ दबि बढत अवगुन२कितेक ॥ ४२ ॥
कूरमनृप कन्या पुब्ब[5] काल, ब्याह्यो जु तात[6] तब हो सु बाल।
पै अबहु ताहि न बुरी प्रमानि, तिम चाहिय प्रत्युत[7] प्रसभ तानि ४३
जोधपुर सूर[8] भूपति जनी[9] सु, कुल रट्ठोरन तारक कनी सु ॥
सुत निज सलेम३८१के अर्थ साह, ब्याही१करि अज्जन[10]बिधि बिबाह ॥ ४४ ॥
सूरहु तस डोला आनि संग, मुगलेससुतहिँ दिय छिति उमंग।
इतरहु बहुकुलजा सहठ आक्खि, रानी१न होनादिय हुरम२रक्खि ।४५।
भट्टी१सोढा२दिक बहु भुवाल[12], सद्धतह्वन हुकम सु जदपि साल ॥
जिहिँ करि प्रवृत्त मीनाबजार, देखी नोरोजहु सबन दार[13] ॥ ४६ ॥
निजदारन बनिठनि निक्कसि नारि, सब जे रहि ठड्ढे[14] कुल बिसारि ॥
[15]उमरा१गरीब२सबकीहि आइ, देती तिहिँ उपदा[16] नति दिखाइ ॥४७॥
अतिरूप जु होती ताहि अप्प[17], बसु[18] दै रु बुलातो४ जिम स्व बप्प[19] ॥

* महमूद के मत की इक्कीस लागतें † आर्य्य लोक अपने मस्तक पर सहते थे ॥ ४० ॥ ‡ अकबर ने दया सहित उन लागतों को मिटा दी. कल्याण करने की रीति से सब को १ विश्वास युक्त किये २ वृत्तान्त ॥ ४१ ॥ ३ उस बुद्धिमान् ने नहीं सहने योग्य बुरे कार्य किये वे विश्वास के ४वल्लभ अर्थात् मानने योग्य सुनो ॥ ४२ ॥ ५ पहिले समय में ६ पिता ने ७ उलटा हठ फैलाकर ॥४३॥ ८ सूरसिंह की पुत्री ९ कन्या १० आर्य्यों की रीति से ॥ ४४ ॥ ११ राजाओं को नहीं विवाहने दी ॥ ४५ ॥ १२ राजा १३ सबकी स्त्रियों को देखी ॥ ४६ ॥ १४ खड़े रहे १५ उमराव १६ नजर ॥ ४७॥ १७ आप १८ धन देकर १९ जिसप्रकार इसका पिता हुमायाँ बुलाता था तिस प्रकार

करतो परंतु पह *पिहितकर्म, †किति कहत धरयो नन जारधर्म ।४८
सोनाँबाजारहि इक्क मंडि, छबि लखि खुस होतो कुमग छंडि ॥
सो पुनि निज ‡गुरुजन मृति समीप, मुंडित करवातो सब महीप ।४९
§इतिमुख्य ब्रुरेहु कछुकछु उदंत, सुनिये प्रभु तासहु बदत संत ॥
नोरोज१रु होला२है२अनीति, राजनलग पेरी असह रीति ॥ ५० ॥
पै करि प्रजाहिँ बहुविधि प्रसन्न, नसलग चही न दारिद ¶ बिपन्न।
जो राज्य इक्क१सासन जमाइ, प्रतप्यो समस्तासिर वाह पाइ ॥५१॥
सिर[१]कसहु सुन्यौं जिततित जुसाह, सुहि कियउ नम्रसुभट१रु सिपाह
इहिसमय सिरोहीवत्त एह, ससुझहु हुव अनुचित हेत[२] सनेह ॥ ५२ ॥
सुरतान करत जहँ राज्य सूर, पै वय किसोर[३] सारल्य[४]पूर ॥
चहुवान देवरा९धर्मचार, रक्खैं रन१वितरन[५]२नहिँ नकार ॥ ५३ ॥
तासहि सगोत्र भट बिजय तत्थ, सचिव सु हुव धन१वय२मद समत्थ॥
सब प्रकृति[६] गंजिभोगत असंक, आनँन स्वामि भय मत्तअंक[७] ।५४।
कालिंदीनामक द्रंगकेर, स्वामी सु बिजय हुव सबन सेर ॥
मुखपर न केस तउ बल महान, मन्नौं[८] खिल सुभटन मसकमान ५५
संबंध स्वामि१को निजसमेत, कहुँ भिन्नगोत्र बाहुज[९]२निकेत[१०] ॥
जिहिँ किय बहिनीजुग२सुनि सुरूप, भल व्याहन अप्प१रु अप्प भूप२
वलि लग्न गये परिनैय[११] बिचारि, परिसर[१२] मिलान दिय समय पारि
अनुजा[१३]१सन प्रभु२संबंध आनि, जेठी१सन निज किय बिजय[१४]२जानि

---

*छाने †कितने ही कहते हैं कि इसने व्यभिचार नहीं किया ॥४८॥ ‡ अपने बडे लोकों के मरने पर सब राजा लोकों को मुंडन कराता था ॥४९॥ § इत्यादि ॥५०॥ ¶ आपदा (कष्ट) ॥ ५१ ॥ १ अनञ्ज २ स्नेह का नाश करनेवाली ॥ ५२ ॥ ३ बालक ४ सीधा ५ दान से ॥ ५३ ॥ ६ राज्य के सब अङ्गों को दबाकर ७ मस्तपन के चिन्ह से ॥ ५४ ॥ उसके मुख पर बाल नहीं था तो भी बडे बल से ८ मल्लर के समान ॥ ५५ ॥ ९ क्षत्रिय के १० घर में किया ॥ ५६ ॥ ११ विवाह के विचार से १२ ग्राम के समीप की भूमि में मुकाम किया १३ छोटी बहिन से राजा का और बडी से १४ विजयसिंह ने जानकर अपना सम्बन्ध किया था ॥ ५७ ॥

उततैं हुव सचिवहिं विदित उक्त, जेठी१कुरूप लघु२रूपजुक्त ॥
गहिपठई तव तिहिँ स्वसुरगेह, हमरो लघुबहिनी२सौं सनेह ।५८।
सुनि जान्यौं तिन एहहि समर्थ, अनुजा२तव ब्याही विजयअर्थ ॥
जेठी१सुरतानहिं सिचैय[3] जोरि, पहिलैं तिन ब्याहिय मुरैव्य[4] पोरि॥५९॥
दिन चोथे४मिलतहिं ऊँढ[5] दार, वरन्यौं पति नृपप्रति छल विथार॥
चैल[6] निज १ जुरयो प्रभु अप्प चेल २, मम भाग्य उदित सुभ कर्म मेल ॥ ६० ॥
पै प्रभु प्रधान कपटिन प्रधान[7], किय अति अधर्म सुहु धरहु कान
जेठी १ मैं भगिनी बिजय जंत्थ, अनुजा २ मम ही प्रभु अप्प अँत्थ[9] ॥ ६१ ॥
पै सुनि सुरूप अनुजा प्रधान, इम सोहि बरी सठ दर्पवान ॥
मैं[10] अति प्रसन्न हुव इम अहीप, पति पैंत्त[10] देवर९न बंस दीप ।६२।
पै निज प्रमत्तपन[11] असह पिक्खि, समुझहु नरेस नय अंबहु सिक्खि
अप्पहिं किसोरवय जानि एह, सनुझयोमैं प्रभुजिम प्रभु सनेह ।६३।
यातैं तिहिँ संगी जैं १ सु अप्प, दे तुमहिँ बरी अनुजा२सदर्प[12] ॥
अक्खहु अधीस १ को को अधीन२, लखि नय न होहु आलस्यलीन ॥ ६४ ॥
नृपतिन प्रभुताबिनु है न नाम, अटकी सुहि अप्पन बिजय बाम[13]
कुल जदपि बाहुज[14]१न व्है २ किसोर, तोहू नृप न तजत नृपन तोर[15] ॥ ६५ ॥

---

सचिव को १ मालूम हुआ कि २ कहला भेजा ॥ ५८ ॥ ३ वस्त्र जोड़ा अर्थात् गठ जोड़ा लगाकर ४ मुख्य द्वार पर ॥ ५९ ॥ ५ दुलहन ने ६ वस्त्र ॥ ६० ॥ ७ आपका प्रधान कपटियों में प्रधान (मुख्य) है. विजयसिंह है ८जहां अर्थात् मुझ बडी बहिन का सम्बन्ध विजयसिंह के साथ हुआ था. मेरी छोटी बहिन आपके ९लिये थी ॥ ६१ ॥ देवड़ा के पति के यहां १० पहुंची ॥६२॥ ११ अपने प्रमत्त पन से ॥६३॥ १२ घमण्ड सहित, हे स्वामि आपके अधीन कौन कौन है ॥६४॥ विजयसिंह ने १३विरुद्ध होकर १४ क्षत्रियों के कुल में १५प्रताप ॥ ६५ ॥

अक्खत[1] मैं यह्हु न अबहि अप्प, दलि याहि राज्य बिलसहु सदप्प ॥
पै अक्खत यह रहि सब प्रजाप[2], प्रभु सक्ति धरहु नन बजहु पाप ॥ ६६ ॥
सुनि यह गहि अमरख संभरीक[3], पिक्खे समर्थ तस प्रत्यनीक[4]
इक आनमाँहिं सुरतानईस, सो गिनतहुतो खिल्ल भार स्वसीस[5]॥६७॥
निज भटन कल्प[6] यह सुनि निहारि, इक[7] निम्मदेव बुल्ल्यो बिचारि ॥
याकै हे[8] विधिकारि कर अलंब, सो नर्म करतहो सचिव संब[9] ॥६८॥
अँचन असि परिहै कबहु कम्म, अँचहुगे कैसैं तव असम्म[10] ॥
नृप[11] बिजन बुल्लि वह निम्मदेव, अक्खिय प्रगल्भ[12] हुव बिजय एव ॥ ६९ ॥
मेरीहु कानि न करत प्रमान, मानत बली न कहु मोससान ॥
रक्खैं जु राज्यमुद्रा मदीय[13], तिहिं छिन्नि गंजि बल मद तदीय[14] ॥७०॥
कै दुष्ट हनहु[16] कै देहु कड्ढि, बैठारहु कारा[15] कैनै बड्ढि ॥
चेताइ स्वभट सब मोरि चेत, पठयो इम निम्म सु बलउपेत[17] ॥७१॥
गरदाई[18] बिजय तिहिं तबहि गेल, डारयो डर चटकनै[19] मनहु डैल[20]
जंपिय तू कहतो बिजय जत्थ, असि कैसैं गहिहै लरन अत्थ ॥७२॥
सुहि निम्म मैंहु लघुकर सलज्ज, असि अँचन[1]बाहन लखहु अज्ज

---

मेरा १कहना २ प्रजा के पति ॥ ६६ ॥ ३ चहुवाण ४ उसके शत्रुओं को आण के विना बाकी का ५ भार अपने मस्तक पर जानता था ॥६७॥ अपने उमरावों के ६समूह को ७नीमदेव के हाथ छोटे थे ८ हँसी किया करता था ९ वज्र के समान ॥ ६८ ॥ १० समानता रहित ११ राजा ने उस निम्मदेव को एकान्त में बुलाया १२ विजयसिंह धीठ होगया है ॥ ६९ ॥ राज्य की१३मेरी छाप १४ उसके मद को ॥ ७० ॥ १५ कैद में १६ मारने के लिये १७ सेना सहित ॥ ७१ ॥ १८घेरकर १९चिड़ियों मंसानों २० ढेला (ढकल) डाला ॥ ७२ ॥

सुरतानभूप भाखत सकोप, अब बचहु अप्पि मुद्रा[1]रु ओप[2] । ७३ ।
दब्ब्यो सु अचानक इम दिखाइ, जिम रन तदीय मद बिफल जाइ।
मुद्रा लहि तासन स्व बल मंडि, छर्म निम्म[1] अछम दिय बिज-
य[2]छंडि ॥ ७४ ॥

नृप देत गहन[1]मारन[2]निदेस, असु देत तदपि मैं निम्म एस ।
मुछहु उपकार न बचहु भज्जि, सीमा हु न पबिसहु बहुरि सज्जि ७५
लघु कर मम कहतो ते लखेहि, असु दै भजात अब तोहि एहि।
अरु कतिक रहे तब ढिग अजान, भट तेहु सुरहु इत भूपमान।७६।
बिजय[1]हिं भजाइ इम खिल्ल बिसासि, रहि निम्म[2]सचिव बी-
रत्व[8]रासि ॥
सुरतान[1]हुक्कम बहि सतत[9] सीस, आजन्म गिन्यौं निम्म[2]सु
अधीस ॥ ७७ ॥
पापी भजि तियजुत रानपास, बिजय सु हुव आश्रित लहि
बिसास ॥
तब हो प्रताप[1]वा अमर[2]तत्थं[10], सहि बिपिन[11]बास आपत्तिसत्थ।७८।
तिहिं रान अन्न बांटि[12] ढब्बि ताहि, स्व सरन गिनि रक्ख्यो प-
द समाहि[13] ॥
बहुबेर पिछि वह डमर[14]पात, अर्बुदभुव आयो मद अघात[15] ॥७९॥
तबतबहि निम्म भिरि मद उतारि, पठयो सु बिजय[1]श्रम मोघ[16] पारि।
पै डरत सिरोहीकी प्रजासु, आई ढिग पुनिपुनि क्राक्कि आसु[17]।८०।
सुरतान[1]विजय[2]लखिलखि समीप, मत दूर भजावन गिनि महीप॥

छाप और सचिव पन की यह १शोभा देकर बचो ॥७३॥ २उसका ३आप ४समर्थ निम्मदेव ने उस असमर्थ विजयसिंह को छोडदिया ॥७४॥ ५मैं तुम्हारा ५प्राण देता हूं।७५।६ मेरे छोटे हाथ कहता था सो देखो- येही हाथ तुझको ७प्राण देकर भगाते हैं ॥७६॥ ८वीरता का समूह ९निरन्तर ॥७७॥ १०जहां पर राणा प्रतापसिंह था अथवा अमरसिंह था ११वनवास॥७८॥ १२छहराकर १३अपने पद को ग्रहण करके अर्थात् शीपोदिया को चारणाई साधार कहते हैं इस पद को ग्रहण करके १४ धाड़े डालकर १५ पद से दूर ॥ ७९ ॥ १६ निरर्थक करके १७ शीघ्र ॥ ८० ॥

पिक्खी यह रानहु सहि बिपत्ति, प्रेरत इम बिजयहिँ जदपि पत्ति ॥ ८१ ॥

॥ बिपत्ति१पिपत्ति२अन्त्यानुप्रासः १ ॥

प्रेरहिँ उपाय ऐसो प्रमानि, जिमैं रान बिडारहिँ अधमजानि ॥
इम मंडि उपह्वर मंत्रआप, पठयो इक चारन राहि अपाप ।८२।
कछु छल तिहिँ बिजय सु दिय कढाइ, पुनि पाइ इत१हु थतु उत२हु पाइ ॥
इत बिजय गिनी ए भूपअंज्ज, लखि माँहिँमाँहिँ सगपन सलज्ज। ८३।
सुरतान १ कानि तिम न मन संग, इम अखिल चहत कछु भय अभंग ॥
सबको गुरु पातैँ सेइ साह, पुनि ढुंढु२न दहों लहि बल सिपाह ॥ ८४ ॥
इम गिनि गो दिल्लिय बिजय एह, सबरीति कह्यो अक्कबर३गा१सनेह ॥
बुल्ल्यो कहि सीसोद१न बिराह, रठोर२ कुम्म ३ वलि पाहि राह ॥ ८५ ॥

बिराह १ हिराह २ अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥

भिन्न कति१कतिक अप्पँहिँ भुलाइ, निज पन दिखात छलि रुव सिर नाइ२ ॥
पै आइ करत ठगमत पनाम, बिक्खहु तिनको मन कपट बाँम ॥ ८६ ॥
लघु राज्य सिरोही अल्प लाँह, सोहू न गिनत प्रभु तुमहिँ साह ॥
अब स्वामि मोहिँ भेजहु उदग्ग, मद मारि करों सुरतानमग्ग ।८७।

१पैदल ॥ ८१ ॥ २ जिसकारण से ३ निकाल देवें ४ एकान्त में ॥ ८२ ॥ ५ धन ६ आर्य्य राजा हैं ७ परस्पर ॥ ८३ ॥ राजा को जैसी सुरताण की ८ कानि है ऐसी मेरी नहीं है ॥ ८४ ॥ ९ डनार्ग ॥ ८५ ॥ १० आप को भुलाकर ११ देखो १२ विरुद्ध है ॥ ८६ ॥ १३ लाभ १४ उदग्र ॥ ८७ ॥

॥ दोहा ॥

दै कछु बल साहहिं बिदित, भेजहु साह अभीत ॥
जो करि आऊँ बिजय जब, पिक्खहु बिजय प्रतीत ॥ ८८ ॥
बुल्लि मीरबखसी तबहि, सासन इम दिय साह ॥
कहत बिजय जिमतिम करहु, रोकत लघु नृप राह ॥ ८९ ॥
कछु दल इम इहिं अरज करि, दिय तस संग दुरूह ॥
गढ सिरोहि बिजय सु गयो, जित्तन प्रभु बल जूह ॥ ९० ॥

इतिश्रीवंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे षष्ठराशौ बुन्दीशभोजचरित्रेऽकबरभूतपूर्वदिल्लीशषट्त्रिंशद्यवनेन्द्रदुर्गुणगणन १ अकबरगुणवर्णनानन्तरतद्दुर्गुणभणन २ सीरोहीपरावदेवड़ासुरताणस्वसचिवविजयसिंहानीतिनिमित्तातन्निष्कासनोत्तरनिम्मदेवप्रधानामात्यकरण ३ कियत्कालपर्यन्तलब्धोदयपुरमहाराणाश्रयदेवड़ाविजयसिंहयवनेन्द्राकबरान्तिकगमनयवनेन्द्रचमूसहितविजयसिंहसीरोहीविजयार्थयानवर्णनं षोडशो मयूखः ॥ १६ ॥ आदितो नवनवत्युत्तरशततमः ॥ १९९ ॥

॥ प्रायोव्रजदेशीयाप्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

---

१ सेना २ देखो विजयसिंह की प्रतीति ॥ ८८ ॥ ३ छोटे राजा भी मार्ग रोकते हैं ॥ ८९ ॥ ४ कठिनाई से तर्कना में आवे ऐसी. सेना के ५ समूह से ॥ ९० ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के छठे राशि में बुन्दी के भूपति भोज के चरित्र में अकबर से पहिले हुए दिल्ली के छत्तीश बादशाहों के अवगुणों की गणना १ अकबर के गुण वर्णन करने के अनन्तर उसके कुछ अवगुणों का कथन २ सीरोही के राव देवड़ा सुरताण का अपने मन्त्री विजयसिंह की अनीति के कारण उसको निकालकर निम्मदेव को प्रधान करना ३ कुछ समय पर्यन्त उदयपुर के महाराणा से आश्रय पाए हुए देवड़ा विजय का बादशाह अकबर के समीप जाकर बादशाही सेना के साथ विजयसिंह का सीरोही विजय करने को जाने के वर्णन का सोलहवां १६ मयूख समाप्त हुआ और आदि से एकसौ निन्यानवे १९९ मयूख हुए ॥

बनि अकबर३७१बल कारि प्रबल, बिजय देवरा१बीर ॥
चल्यो सिरोही लैन चहि, गहि सुरतान गहीर२ ॥ १ ॥
तीजो३रान प्रतापतैं, जु हुव अनुज जगमाल३ ॥
हो अकबर३७१आश्रित बहहु, संग दिय सु रिपु साल ॥२॥
सगतासिंह१अग्रज उपम, रानहिं यहहु टराइ ॥
गढ सिरोहि जगमाल गो, ढिग दिय सिबिर ढराइ ॥ ३ ॥
महडू चारन नाम करि, जडै३१८ यह जगमाल२ ॥
रहत बाढ मैत्री रचे, चिरतैं इक४मन चाल ॥ ४ ॥
जगमाल१सु कवि जडु२जुत, बिजैय५बीर इम बीर ॥

१ विजयसिंह देवड़ा २ गम्भीर ॥ १ ॥ २ ॥ ३ ॥ ३ जाडा नामक ४ बहुत मित्रता करके ॥ ४ ॥ ५ ※ विजयसिंह की बड़ाग ॥ ५ ॥

※ यहां विजादेवड़ा के साथ जगमाल का जाना लिखा सो ठीक नहीं है क्योंकि सिरोही के राव सुरताण और विजादेवड़ा मे परस्पर विरोध होने के कारण बीकानेर के राजा रायसिंह के द्वारा सिरोही का आधा राज्य बादशाह अकबर के खालसे में होगया था सो अकबर ने उदयपुर के महाराणा उदयसिंहके छोटे पुत्र जगमाल को देदिया था जिस पर अमल करने के लिये बादशाही सेना सहित जगमाल सिरोही गया जिसके साथ विजादेवड़ा भी था क्योंकि जगमाल ने विजा की बेटी से विवाह किया था, सम्वत १६४० के कार्तिक सुदी ११ के दिन महाराज जगमाल और चारण जाडा महडू आदि वीरता से मारेगये सो सिरोही के इतिहास मे विस्तार पूर्वक लिखा है और जगमाल का दिल्ली में अकबर के पास रहने का कारण यह था कि संवत १६२८ मे उदयपुर के महाराणा उदयसिंह का गोगूंदा नामक नगर में देहांत हुआ तब पाटवी कुमर प्रतापसिंह तो महाराणा के दाग मे चलेगये और उदयसिंह का छोटा पुत्र जगमाल पीछे रहा. जगमाल की माता से महाराणा उदयसिंह अधिक प्रसन्न थे इसकारण अपनी माता की सहायता से जगमाल मेवाड़ की गद्दी पर बैठगया परंतु जब महाराणा का शरीर दग्ध करके युवराज प्रतापसिंह अपने उमरावों सहित पीछे गोगूंदा में आये उस समय मेवाड़ के उमरावों ने जगमाल को गद्दी से उतारकर महाराणा प्रतापसिंह को गद्दी बिठादिये इसकारण जगमाल वहां से आमेर के राजा मानसिंह के पास चलागया और जाडा नामक महडू को जीविका का उपाय करने को दिल्ली भेजा जिसने अपनी योग्यता और कविता के बल से अकबर के वजीर खानखाना अब्दुररहीम को प्रसन्न करके जगमाल के नाम मेवाड़ का परगना (जो जहाजपुर के नाम से प्रसिद्ध है)लिखवादिया सो जब जगमाल को सीरोही का आधा राज्य मिलगया तब जगमाल ने वह जहाजपुर का परगना चारण जाडा नामक महडू को देदिया परंतु जाडा ने जहाजपुर का परगना पीछा जगमाल को देकर उसमें से 'तरस्था' नामक एक ग्राम अपने अधिकार में रखलिया जो इस समय जाडा के वंशवालों के अधिकार में है ॥

सजिआयो सुरतानसिर, स्वामिधरम धरि सीर ॥ ५ ॥
इतरहु बहु गुरु१लघु२आधिप, आये संग अमाते ॥
ग्राम दतानी सीमगत, पटक्यो कटक प्रपाते ॥ ६ ॥
अह्रौ तिम दुरसा बहहु, पृतना संगहि पत्त ॥
गरदावन चहि प्रात गढ, रत्ति रहे अनुरत्त ॥ ७ ॥

॥ पद्धतिका ॥

सुरतान देवरा९नृप सिरोहि, सन्नद्ध इतहु सुनि असह सोहि ॥
अव्बूपति आतहि दल अखर्व, सुमिरायो विजयहिं दुरित सर्व॥८॥
करि तैं सठ पहिलैं वह कुकर्म, अब कौन भुवहिं मंडिय अधर्म।
द्विप१जानि हमहिं सिंह२न दिखाइ, लायो सृगाल१०फल कौन लाइ।९।
ऐसे हि हैन सिंहहु अनेक, इतकेहु सहहु अब एक१एक१ ॥
विजयहु प्रतिउत्तर तजिविलास, पठयो इम नृप सुरतानपास।१०।
तुम उद्धत११ न गिनत साहजोर१२, जितजित सुन उज्जन विथरि जोर।
गिनते सदा जु साहन गनीम१४, सो रानभज्यो इत छोरि सीम ॥११॥
तुम दिय सहाय सब रीति ताहि, अक्कहु पख ताको उचितयाहि ॥
सुरतान सुपहु इम सुनि असंक, करि मान करन सगुन ससंक ।१२।
सुहि निम्म जु पिल्ल्यो विजयसीस, वहकरि समस्त निजबल अधीस ॥
छिति ग्राम दतानो कोप छाइ, पविपात१५ पर्यो इम रत्ति आइ॥१३॥
पैनैं अव्बूपति निज कृपान, दिल्ली दल मेरे जय निदान ॥
गज१वाजि२भटन३जितजित गिराइ, परदल फिराइ दिय द्विय पिराइ

१बहुत२पड़ाव।३।३जो आढवा के घेरे में घायल होकर बचा था और जिसने पादशाह अकबर के मुख से जोधपुर के राजा उदयसिंह की निंदा करवाई थी वह आढा शाखा का चारण दुरसा ४सेना के साथ ही पहुंचा ५अनुरक्त ॥७॥ ६सज्जित हुआ ७ बड़ा. विजयसिंह को ८पाप स्मरण कराया ॥ ८ ॥ ९. हाथी १० गीदड़ ॥ ९ ॥ १० ॥ ११अकड़ १२ प्रताप १३ फैलाकर १४ शत्रु ॥११॥१२॥ १५ वज्रपात के समान ॥ १३ ॥ जय के १६ कारण १७ पीड़ित करके ॥ १४ ॥

बल भजत साहको भय प्रबादि, अठ८नृप परे जगमाल१आदि।
बहु पारि सिरोहीके प्रबीर, धारन चढ्यो सु सीसोद धीर ॥१५॥
इकओर परयो कवि जड्ड२१एह, दुरसा२हु परयो कहु विकलदेहु।
इकओर परयो बिजय३सु अधर्म, कति कहत भज्यो फलि पु-
ब्बकर्म ॥ १६ ॥
इम जत्रकुत्र करि परअनीक, सुरतान नृप सु जित्त्यो समीक॥
खोजन पुनि निज४पर५सून्य खेत, अब्बूपति प्रबिस्यो हित
उपेत ॥ १७ ॥
पहिलैं छँत विकल सु सुद्धि पाइ, अह्वा कवि दुरसा लिय उठाइ।
अहिफेन पाइ तिहिं हितउपेत, नृप धरि नृजा६न पठयो निकेत।१८।
निज१पर२कितेक जीवत निहारि, सब लिय उठाइ बैरहु बिसारि॥
सो जड्ड१कविहु कछु आयुसेस, निरखत बिसासि ढिग गो
नरेस ॥ १९ ॥
अहिफेन दैनलग्गो उठाइ, सो जड्ड१नख्यो यह नय सुनाइ ॥
जगमाल२सुहद मम आहि जत्थ, तह लैंन उचित लैचलहु
तत्थ ॥ २० ॥
इहिं छलि नृजान धरि भेजि औन, सीसोद२लख्यो व्यसु म-
ध्य सैन ॥
बिनुस्वास मुच्छ भौंहन फबाइ, बलि कोहु देवरा९तर दवाइ २१
सुत्तो तस उरपरै कर कटार, पायो मृत सुहु करि सत्रु पार ॥
सुरतान राजकुल अति सराहि, तब किय विधि समुचित द-
हन ताहि ॥ २२ ॥

१ललकार (मारमार) का भयंकर शब्द करके; अथवा भयंकर कोलाहल करके ॥ १५ ॥ २ जाड़ा नामक महडू शाखा का चारण ॥१६॥ ३ युद्ध ॥१७॥ ४घावों से ५ अमल ६ पालखी में ॥ १८ ॥ १९ ॥ मेरा ७ मित्र जगमाल है तहां ॥ २० ॥ ८ वर ९ मराहुआ. किसी देवड़ा को १० नीचे दबाकर ॥२१॥ ११ छाती पर ॥ २२ ॥

जह१हु जगमालहिँ अनसु जानि, गल छेदि मर्यो पुनि असह ग्लानि ॥
जगमाल१आदि तिहिँघोर२जुद्ध, पहु अठ८परे इत१के प्रबुद्ध३ ।२३।
सुरतान पितृव्यक समरसीह१, इत्यादि मरे उत२के अबीह ॥
जगमाल१विजय२समरा३दि जारि१, सन्नुहु सब घायल इम सम्हारि२ ॥ २४ ॥
दुरसा१इक१रक्खिय स्वीयसंग, पठ्ये खिल करि पटु साहसंग।
अर्द्धा हु रह्यो तब गिनि सुचैन, लखि उचित देवर९न अन्न लेन २५
अब्बूपति तब तिहिँ वास अप्पि, थानक निज रक्खिय स्वीय थप्पि ॥
तबतैँहि देवर८न वृत्ति तास, कुल धरत राम२०३।४प्रभु जस प्रकास ॥ २६ ॥
कति कहत हारि यह सुनत क्रुद्ध, पठ्यो दल अकबर३७।१पुनि प्रबुद्ध ॥
रानाँजिम कुल मग हठ रहंत, कढिगो सुरतानहु कति कहंत ।२७।
इत जो बुंदीपति भोज१९१।२एह, गो सक्न सासन साह गेह।
पै वत्त कतिकै अनुचित प्रमानि, जिहिँ नृप करी न कुल हेय जानि ॥ २८ ॥
जान्यों सुर्जन१९०।१छत्र१प्रनति जोरि, कूरमँ कनीसु व्याहत२ वहोरि ॥
पै हुव सछत्र११ जबतैँ नृपाल, हम मानत तबतैँ इतर हाल ।२९।
दिल्लीविच वहुरि हु थान देत, न लयो१जु पुव्व सुहि गिनि निकेत ॥

१ मराहुआ जानकर २ राजा ३ बहुत चतुर ॥२३॥ ४ निर्भय ॥ २४ ॥ ५ अपने नगर में ६ आढा शाखा का चारण दुरसा ७ देवड़ा का ॥ २५ ॥ २६ ॥२७॥ ८ त्याज्य ॥ २८ ॥ ९ नम्रता १० कछवाहे की कन्या ११ छत्र सहित (राजा) हुए पीछे ॥ २९ ॥

इक खिन गोमारेंन गहत ऐन, निरखे नृप मारके अप्प नैन ।३०।
वरजे न रुके जे कछु विसास, ताडित तब तिन्ह करि असह त्रास॥
पुनि छोरे तिनहु न किय पुकार, अकबर ३७।१ गिनि अर्ज्जन हित उदार ॥ ३१ ॥

हो कुम्भ सुताको स्वसुर हाइ, इतको सब जानतहो अथाइ ॥
कौमि ढिग जिहिं मान सु साह कान, दिय डारि वज्रआगम निदान ॥ ३२ ॥

सुनि वहुत काल पुव्वहि सु साह, गंभीर सिंधु मन किन्न ग्राह ॥
सुर्जन १९०।१ नृप पीछैं अवधि सेस, न इतेक काल पुच्छ्यो नरेस ॥ ३३ ॥

संसदं कहुँ अक्खिय सहज साह, लद्धो तैं सूरति वज्रं लाह ॥
नहि कवहु दिखायो हे नरेस, अवतो सु दिखावहु हुकम एस ।३४।
इम कहिय अधिप कर धरि कटार, वो पविको जानहु पह आगार ॥

पामाँहिं रहत हीरासु एक१, कबहुक लखिलेहैं खल कितेक ।३५।
सुनिएह गईकारिगो सु साह, अक्खिय जगा भोज १९१।२ हि वाहवाह ॥

मुगलेस सहन पह सुभ न मानि, जरिगो सु मान कूर्म नृपहि जानि ॥ ३६ ॥

---

१ गौओं को मारने के लिये मार्ग में पकड़ते हुए २ मारने वालों को देखे ॥३०॥ ३ ताड़ना करके ४ आर्यों के ॥ ३१ ॥ ५ कछवाहा मानसिंह बुन्दी के राजा भावसिंह की पुत्री का स्वसुर था तो भी खेद है कि ६ पास जाकर, सूरत के युद्ध में ७ हीरा हाथ लगा था सो कारण सहित बादशाह को सुनादिया॥३२॥ ८ समुद्र रूपी मन में ९ मगर रूपी उस बार्त्ता को छिपाली ॥ ३३ ॥ १० सभा में ११ हीरे का लाभ ॥ ३४ ॥ १२ उस हीरे का मह घर है ॥३५॥ १३ चामा कर गया अर्थात् सुनी अनसुनी करगया, बादशाह की इस १४ सहनशीलता को बुंदीश को १५ समर्थ जानकर मानसिंह जलगया

खट अयुत ६०००० दम्म जिहिं अर्घ ख्यात, देखन हु न दिय सो पंबि बँदात ॥
इहिं मंतु साह नृप हनन आदि, करतो कितिक प्रभुता प्रबादि ॥ ३७ ॥
सागर गभीर पै सहिय साह, बलि नृपहि गिन्यो निज जय निबाह ॥
ओरन असक्य तउ किय अनेक, इनराम २०३।४ सुनहु तिन एकएक ॥ ३८ ॥
जननीहु साहकी मरिय जत्थ, सब अंज नृपन बुल्लि रु समत्थ
इम अक्खिय तुमकुल रीति एह, हैं मुंडित गुरुजन मृति अनेह ॥ ३९ ॥
हम जननि मरन तिन क्यों न होहु, सब नृपन धरयो सिर हुकम सोहु ॥
आमेर१ जोधपुर २ मुख्य अधीस, सब मुंडित हुव गिनि हुकम सीस ॥ ४० ॥
बुंदीस भोज१९१।२तहँ पैसभ बंधि, सुहु कथन न किय कुल धर्म संधि ॥
इम भोज १९१।२ साह परिखद हु आइ, भास्यो तिन्ह संढ १ न पुरुख २ भाइ ॥ ४१ ॥
मन्नत कति बैम्हनि साह माइ, मत भेद इहाँ संभव मनाइ ॥
जनम्यों यह ऊमरकोट जात, बरनी जु हुमायों ३१।१ समय बात ॥ ४२ ॥

---

उस हीरे का १ मूल्य साठ हजार प्रसिद्ध है. उस ३ उज्वल २ हीरे के इस ४ अपराध पर ५ ललकार कर भोज को मारता तो उस की क्या प्रभुता थी. ॥ ३७ ॥ ६ये राजा रामसिंह ॥ ३८ ॥ ७ आर्य राजाओं को बुलाकर बड़े लोकों के मरने के ८ समय मुंडन कराते हैं ॥ ॥ ९ आदि ॥४०॥ १० हठ करके ११ सभा में आकर १२ उन हींजड़ों में पुरुष की भांति दीखा ॥४१॥ १३ बादशाह की उस माता को कितने ही ब्राह्मणी मानते हैं ॥ ४२ ॥

पै जवन१ खिलन इम निज *प्रबंध, सुनिये †ब ख्याति अप्प-
२न जु संध ॥
भजिगो सु हुमायूँ२१।१ जबहि भीत, तब तजि अंतहपुर दुख
प्रतीत ॥ ४३ ॥
सब हुरम भजी जिततित ससंक, इकके तँहँ उघरे भाग्य अंक ॥
जिहिँगर्भ साह सो भजतजात, बंधूगढ पहुँची दुख बितात ॥४४॥
तत्थहि हुव अक्कबर३७।१तनय तास, उभयर हि तँहँ कछुबिधि
बिदित आस ॥
तब नृप बघेल लैजाइ ताहि, सादर सपुत्र रक्खी सराहि ।४५।
पुनिदिल्ली अक्कबर ३७।१ [3]जनक पाइ, [4]बनिता जिततित सुनि
लिय बुलाइ ॥
नृप तब बघेल धरि तिन्ह नृजान, पहुँच्यो हजूर सासन प्रमा-
न ॥ ४६ ॥
बनिसोहि बघेलन उदय बीजँ, धी धारत अज्जन करत धीजँ ॥
अग्गहु कछु सूचित यह उदंतँ, मन्नहु प्रसंगकारि पुनि सुमंत ।४७।
जवनर्न निज ग्रंथन जत्थजत्थ, लिखिदिय अलीकँ अज्ज २
न अनत्थ ॥
रन प्रथम१ सहाबुद्दीन हारि, पित्थ १७७।१ हिं हनि दूजैं२ गो
पधारि ॥ ४८ ॥
लैगो गहि ३ वहु जन यहहु लाप, इम कातिक कहौं व्है दुख
अमाप ॥
[12]प्रभुके चरित्र अवसर प्रसंग, सूचित सु होहिँ निज१पर२प्रसंग।४९।

---

यवनों ने अपने *ग्रन्थों (तवारीखों) में लिखा है † अब अपनी ख्याति में जो लिखा है सो सुनो. १ जनाना दुःख की प्रतीति से ॥ ४३ ॥४४॥ २ प्रसिद्ध हुआ ॥४५॥ अकबर के ३ पिता ने ४ स्त्रियों को ॥ ४६॥ बघेलों के उदय का ५ कारण हुआ ६ बिश्वास ७ वृत्तान्त ८ बुद्धिमान् ॥ ४७ ॥ ९ मिथ्या १० पृथ्वीराज को ॥ ४८ ॥ यह भी ११ कथन है १२ हे प्रभु रामसिंह आपके चरित्र में प्रसंग के

निज निलय बीरबल इक अनेह, साहहिं निमंत्रि बुल्ल्यो सनेह ॥
परिजन १ नवाबर नृप ३ मुख्य पास, इम गो सु बीरबलद्विज
निवास ॥ ५० ॥
उतरत वसंत१ऋतु ग्रीष्म२आत, प्रसरत निदाघ असहन प्रपात ॥
सब कुंकुमादि जल बहु सुगंध, विरचि सु भरि कृत्रिम कुंड
बंध ॥ ५१ ॥
किय अरज बीरबल उचितकाल, हजरत इहिं प्रविसहु करि
निहाल ॥
पहिलैं तँहँ अकबर३७१ करि प्रवेस, बुल्ले भट१ सचिव २ अ-
नुग२ बिसेस ॥ ५२ ॥
तब मान१ खानखाना२दि तत्थ, सब लग्गे प्रविसन हुकम सत्थ ॥
प्रविस्यो न भोज१९१२ तँहँ हठ प्रमानि, ठह्यो असि १ अहुन२
सज्ज ठानि ॥ ५३ ॥
मुगलेंद्रसहु आग्रह जदपि मंडि, छ्मँ बुल्ल्यो तदपि न प्रस-
भ छंडि ॥
बुल्ल्यो प्रमत्त सब इम विचारि, ठह्यो में रच्छके हृदय धारि ।५४।
इक१अकबर३७१अंतिके होहु अल्प, पट्टु बीर बहुत चहियत
प्रकल्प ॥
जिन्ह करत सत्रुमन न बढिजाइ, है चोकी बहु भट उचित
होइ ॥ ५५ ॥
सो बीरबलहु करि सवन साखि, आँमहजुत बुल्ल्यो विसेंहु आखि

---

अवसर पर गरमी के और आदमी के तन भेद की सूचना की जावेगी ॥ ४९ ॥
एक १ समय. बारबल ब्राह्मण के २ घर पर ॥५०॥ १ पवन अर्थात् अगह गर्मी
पड़ी तब केसर आदि सुगंधित जल भरकर ४ बनाए हुए कुन्ड में ॥ ५१ ॥
॥ ५२ ॥ ५ मानसिंह कछवाहा ६ तरवार ढाल लेकर ॥ ५३ ॥ ७ समर्थ अकबर
ने बुलाया तो भी हठ नहीं छोड़कर बोला ८ रक्षक ॥ ५४ ॥ ९ समीप १०
विशेष ज्ञानवाले चतुर बहुत चाहिये ॥ ५५ ॥ ११ साक्षी १२ हठ १३ मेवाड़

मेरे घरही मम न अपमान, बुंदीस करहु लखि सब विधान ।५६।
तुम सब प्रमत्त इम अक्खि ताहि, सो भोज१९१।२खरो इक हठ समाहि ॥
इहिँ आगस³साहहु कोप आनि, पँबि१मुच्छ२न दैनहु हठ प्रमानि ॥ ५७ ॥
पहिलैं रिझाइ अकबर३७१हिं पूर, सुर्जन१९०।१लिय बावन५२ प्रांत सूर ॥
बुंदी१समीप तिनमैं छबीस२६, वलि कासी२ढिग एकोनबीस१९ ॥ ५८ ॥
॥ छबीस१नवीस२अन्त्यानुप्रासः १ ॥
ए पैंतालीस४५हि लिय उतारि, सप्तक७जुत कासी दिय सम्हारि॥
तहँ सुर्जन१९०।१लक्खन व्यय प्रतान⁴, नव थान१दुर्ग२सुरगेह३ निपान४ ॥ ५९ ॥
माँडा१कासी२चरनाद्रि३मुख्य, सब ठाम रचे निज धाम मुख्य ॥
पच्छें नलये ते अब्द८प्रांत, भोज१९१।२हिकैं रक्खे अनय भ्रांत॥६०॥
नृप मन्त्रिय बुंदिय क्यों न लेहु, उज्झैं न धर्म सुचिबंस एहु ॥
रहिगो वल्ल अद्धो, तदपि राज, मुदितहि रह्यो सु तिहिं खिन समाज ॥ ६१ ॥
जिहिं पुनि कहुँ अवसर करन⁹ जोरि, बिन्नति जवनेसहिं किय बहोरि ॥
समुझत हम प्रभुकी छिति¹⁰ असेस, दैहो सुहि रक्खहिं जियन देस ॥ ६२ ॥

---

करो यह कहकर १ विधि ॥ ५६ ॥ २ इस अपराध से ३ हीरा और डाढी मूंछ के बाल नहीं देने के कारण अर्थात् बादशाह की माता के मरने के समय मुण्डन नहीं हुआ था सो हठ जानकर ॥ ५७ ॥ ५८ ॥ ४ लाखों रुपये खरच करके ५ मन्दिर ६ जलाशय ॥ ५९ ॥ ६० ॥ ७ धर्म नहीं छोड़ेंगे ८ अग्निवंश ॥ ६१ ॥ ९ हाथ जोड़कर १० सब भूमि आप की ही समझते हैं ॥ ६२ ॥

जित लरन काम तित मरन जाँहिं, निज स्वामि अनुगं हम नाँहिंनाँहिं ॥
हनि धर्ममाँहिं कहुँ किमहु होइ, गति कर्म नाँहिं रक्खै सु गोइं ६३
प्रभुकोहि भरोसा तबहु पाइ, हम वजत अज्ज लज्जन बिहाइ ॥
न करहिं बिलंब सिर देन नैंक, कुलधर्म मिटत कछु चित्त चैंक ।६४।
इहिं रक्खि हमहिं छिति देहु तुच्छ, मति लेहु कुबिध इम नरन पुच्छ ॥
जिजियाशदि तज्यो प्रभु दम जितोक, वाकौंहु अनुग न गिनत इतोक ।
कुल मग्ग रक्खि जो लेहु काम, लघु असन१बसन२तो अतिललाम।
अकबर३७१हु अरज यह सुनि प्रसन्न, छितिपहिं ऋजु जान्यौं न छलछन्न ॥ ६६ ॥

॥ दोहा ॥

लवपुरको देबे लग्यो, इहिं सूबा अधिकार ॥
नृप अक्खिय कासी निलय, ह्वै आवत दुख हार ॥ ६७ ॥
हौं दु२करम दुकरहु हुकम, सद्धनहौं प्रभु सज्ज ॥
सिर जो रक्खहु स्वामिसंय, किरं को दुष्कर कज्ज ॥ ६८ ॥
अतिप्रसन्न साह सु अरज़, मन्नि कहिय नृंपमोर ॥
ह्वै कासी आवहु बहुरि, लघु जावहु लाहोर ॥ ६९ ॥
नृप गो तब कासीनगर, मंगि बिलंब छक्मास ॥
कुमर रैन१६१।२मुख प्रकृति कुल, आनंदित सब आस ॥ ७० ॥
अकबर ३७।१ जौरति करन इन, आत अनय अजमेर ॥
दुव २ मिलान आमैर दिय, स्वसुरालय बल सेर ॥ ७१ ॥

---

१ सेवक २नांहीं करने की नांही है अर्थात् कभी नांही नहीं करते ३ छिपाकर नहीं रक्खेंगे ॥ ६३ ॥ चित्त पर ४ क्रोध होता है ॥६४॥ ६५ ॥ ५ सीधा ॥ ६६ ॥ ६ लाहोर का सूबा ॥६७॥ ७दुष्कर कार्य और दुष्कर आज्ञा को साधने में तैयार हूं ८ हाथ ९ किल (निश्चय) कठिन कार्य कौनसा है ॥६८॥ १० राजाओं के मुकुट ॥ ६९ ॥७० ॥ ११ यह यावनी भाषा का देश वाची शब्द है १२मुकाम ॥ ७१ ॥

सस्सू तँहँ मुगलेसकी, माननृपतिकी माइ ॥
दिय महिमानी दुवरहि दिन, मह[1] बहु पुरहु मचाइ ॥ ७२ ॥
बुल्ल्यो वह अवरोध[2] ब्लि, जामाता[3] निज जानि ॥
साहहु गो सस्सू[4] सदन, उर आदर भर आनि ॥ ७३ ॥
नजरि१ निछावरि२ सब्धिनिज, बहुरि बधूगन[5] बुल्लि ॥
सुबिधि कराई सबन[6] सन, भाग्य सराह न भुल्लि ॥ ७४ ॥
हड्डीहू दुव२ तँहँ हुती, इक सुभमति१९२१ अभिधान[7] ॥
जगतसिंह निज कुमर जिहिँ, मह करि व्याह्यो मान[8] ॥ ७५ ॥
सु तो जरी जब मृत सुन्यौँ, अप्पन पति[9] आसाम ॥
भोज१९१।२सुता दुव२कुल भले, उज्जल किय अभिराम[10] । ७६ ।
बुंदीहीं तस सुत बस्यो, नाम जास रघुनाथ ॥
भोज१९१।२सु रक्ख्यो प्रेष्ठ[11] भनि, सुता तनय हित साथ ॥७७॥
कृष्णावति१९२१जेठी१कँन्नी[12], दूजी२तँहँ दूदा१९१।१हु ॥
माननृपहिँ व्याही कुमर, बिधि१ मह२ सह करि व्याहु[13] ॥७८॥
दाहु१ व्याहु२ अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥
सोहीं तब पै तिँहिँ समय, अति प्रसभहु आई न ॥
गई लैन सस्सूहि गहि, हा कुबधू मतिहीन ॥ ७९ ॥
तबहि खाइ कर्पूर तिहिँ, पिहितँ[14] छुरी लै पास ॥
कछु अंतर सन गमन किय, अनुचित जियन उदास ॥ ८० ॥
पठई सस्सू अग्ग पुनि, आई व्याकुल एह ॥
दिट्ठिपरत साहहु दुखित, देखी कंपतदेह ॥ ८१ ॥
पग डारत इतउत परत, बुल्ले अकबर३७।१ बिक्खि[15] ॥

---

१ उत्सव ॥ ७२ ॥ २ जनाने में. अपना ३ जमाई जानकर बुलाया ४ सासू के घर में ॥ ७३ ॥ ५ पुत्र की बहुओं को बुलाकर ६ सब से विधि पूर्वक नजर न्यौछावर कराई ॥ ७४ ॥ ७ नाम ८ मानसिंह ने ॥ ७५ ॥ ९ अपने पति का १० सुन्दर ॥ ७६ ॥ ११ प्यारा कहकर ॥ ७७ ॥ १२ बड़ी कन्या १३ विवाह ॥ ७८ ॥ ७९ ॥ १४ छाने ॥ ८० ॥ ८१ ॥ १५ देखकर

को आवत यह असु[1] बिकल, सासन[2] निवहन सिकेख ॥८२॥
यह दूदा१९१।२की अंगजा, सुनि बुल्ल्यो[3] उठि साह ॥
सस्सू जड तैं किय बिरस, लेत सभा रस लाह ॥८३॥
जो हड्डी६१ यह तो सजवँ[4], जिम तिम गृह लै जाहु ॥
खायो कछु इहिं मरनकहु, सस्सू जदपि सुहाहु ॥८४॥
जाहु१ साहु२ अन्त्यानुप्रासः १ ॥
बिरचावहु बैद्यन बिहितँ[5], आसु[6] जियन उपचार[7] ॥
सस्सू गय ढिग यह सुनत, लखी बिकल ह्वी लार[8] ॥८५॥
औषध दिय बैद्यन उदित, जिहिं पच्छी लैजाइ ॥
छन्नैं ढिग निकसत छुरी, हेतु[9] कह्यो करि हाइ ॥८६॥
मैंयाकँहँ उर मारती, मुख लखतो जो मिच्छ ॥
ताहु लखी हड्डी६१हु तिंहिं, यातैं जियन अनिच्छ ॥८७॥
तुमरे सुतके अब तँलप[10], जैबो पँरभव[11] जोग ॥
कहि इम पुरबाहिर कढी, भँवके[12] परिहरि भोग ॥ ८८ ॥
पृंथक[13] ग्राम हड्डीपुरा, बाहिर रहिय बसाइ ॥
जब मृत मान[14] सु तब जरिय, रुव कुलहि सुरुय लँसाहि[15] ।८९।
यह भावी[16] पै इम सु अब, अकबर३७।१ है अजमेर ॥
दिल्लीपुर गो पुनि दुसह, बाहुरि[17] संभवँ[18] बेर ॥ ९० ॥
श्रीवंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे षष्ठ ६ राशौ बुन्दीशभोज चरित्रे सीरोहीविजयार्थयुद्ध शीर्षोद्दिजगमालादिनरखारावसुरताणावि

१प्राण २आज्ञा ॥८२॥ ३ पुत्री ॥८३॥ ४ शीघ्र ॥८४॥ ५उचित ६शीघ्र ७ इलाज ८लज्जा सहित ॥ ८५ ॥ ९ कारण ॥ ८६ ॥ ८७ ॥ १० शय्या पर ११ दूसरे जन्म में १२ संसार के भोग छोड़कर ॥ ८८ ॥ १३ भिन्न १४ मानसिंह मरा तब १५ शोभायमान करके १६ यह वार्ता आगे होनेवाली है १७ पीछा फिरकर १८ सम्भव समय पर ॥८९॥९०॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के छठे राशि में बुन्दी के भूपति भोज के चरित्र में सिरोही को विजय करने के युद्ध में जगमाल शीशोदिया आ-

जयासादन १, यवनेन्द्राकबरबुन्दीशभोजकृतानेकापराधक्षमनभोजस्वधर्मदृढीभवन २, अजमेरनगरपीरयात्रार्थप्रस्थितयवनेन्द्राकबरस्वश्वशुरगृहामेरगमनादिकथावर्णनं सप्तदशो १७ मयूखः ॥

आदितो द्विशततमः ॥ २०० ॥

॥ प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

सक छ बेद सोलह१६४६ समय, इत कासीनृप ऐन ॥
कुमर रत्न१९२।१ के हुव कुमर, दुर्जय पर भय दैन ॥ १ ॥
असित१ भाद्रपद६ दोजि२ अह, जन्म तास लिय जानि ॥
आह्वय३ गोपीनाथ १९३।१ इहिं, पायो गनित प्रमानि ॥ २ ॥
अधिप मान दौहित्र यह, लीला१९२।१ औरस सूर ॥
सुनि जनम्यो बरख्यो सुपहु, पुरहमेह४ यह पूर ॥ ३ ॥
कछु कासी१चरनाद्रि२कछु, रहिय भोज१९१।२अधिराज ॥
बुंदी जिम बिलसिय बिभव, सुरपति५ प्रतिम६ समाज ॥ ४ ॥
हुतो पुरोहित संगही, द्विज इक१ देवीदास ॥
गैल इतर कोउ न गयो, बुंदीही करि बास ॥ ५ ॥
दिष्ट७ ज्वरी८ किय सोहु द्विज, यातैं नृप अनखाइ ॥
पलट्टन और पुरोहितन, भोज१९१।२चहिय हिय भाइ ॥ ६ ॥
किय बिन्नति तँहँ जोरि कर, व्यास चक्रधर बिप्र ॥
पुव्व पुरोहित गर्वपर, छोर न समुचित९ छिप्र१० ॥ ७ ॥

---

दि मारे जाकर राव सुरताण का विजयी होना १ बुन्दी के राव भोज के अपराधों को बादशाह अकबर का क्षमा करना और भोज का अपने धर्म में दृढ रहना २ अजमेर में पीर की जारत करने को प्रयाण करनेवाले बादशाह अकबर का अपने श्वसुर गृह आमेर में जाने आदि कथाओं के वर्णन का सत्रहवां मयूख १७ समाप्त हुआ और आदि से दोसौ २०० मयूख हुए ॥

काशी के १ स्थान में ॥ १ ॥ २ द्वितीया के दिन ३ नाम ॥ २ ॥ ४ स्वर्ण के मेरु ॥ ३ ॥ ५ इन्द्र के ६ सदृश ॥ ४ ॥ ५ ॥ ७ भाग्य ने ८ ज्वर युक्त किया ॥ ६ ॥ ९ उचित १० शीघ्र ॥ ७ ॥

पैढवाल¹द्विज तजि सुपहु, चोलंख्या²पुनि चाहि ॥
करहु पुरोहित प्रीति करि, निज कुल रीति निबाहि ॥ ८ ॥

॥ मनोहरम् ॥

चोलंख्या धनेस्वर जो भूसुरसों भूपभोज१९१२,
करन पुरोहित बिचार्यो जानि जबही ॥
देबीदास ज्वरकी दसाहुमैं दुसह दुक्ख,
ताको ताकि देसमैं पठायो पत्र तबही ॥
नाभा¹सिवदास²दूदा³रामा⁴ओझा⁵केदार⁶,
रु परसा⁷स्वदेसतें ए सात७आइ सबही ॥
द्वार रहि ठाढे दीन बिन्नति करन लागे,
क्यों तजो हमैं यह करी न काहू कबही ॥ ९ ॥

॥ पद्धतिका ॥

नृप कहिय हाल कल्लोल नाम, जो रहत मत्त इभ² अष्ट८जाम ॥
इहिं पूजि पुरोहित रहहु अप्प, द्विज तजहु नतो अब मोघ³ दप्प १०
नाभा तब पूज्यो वहहि नाग, भाख्यो न जाइ हम वृत्ति भाग ॥
इम नम्र बिबिधकर जोरि आक्खि, सुंडाधरि हड्डन सबन साक्खि⁴ ११
पूजनबिधाइ किन्नौं प्रनाम, करिराज भयो सुभ द्विजन काम ॥
पहिलेहि बिप्र इम रहत पोरि, रहिगो सु धनेस्वर मनहिं मोरि ।१२।
नाभाहित पुहवी कछु नरेस, बखसन जँहँ लग्गो हित बिसेस ॥
भाखिय तँहँ नाभा जिम स्वभग्ग⁵, एकासी=१बीघा⁶अवनि अग्ग ।१३।
पाई कुलपुरुखन बिधि प्रमान, लहि हेतु कछु सु गत हुव लँबान⁷ ॥
सुहि मोहि देहु नृप धर्म सोधि, बारहठ सुकवि ईस्वर१९५।१प्रबोधि
महिपति तब ईस्वर१९५।१मन मनाइ, भुव सोहि दिवाई उचित भाइ
आक्खिय नृप कवि तुम लहु ओर, जो पै न लई कवि सुमति जोर ॥१५॥

॥ ८ ॥ १ देखकर ॥ ९ ॥ २ हाथी ३ झूठा घमंड ॥ १० ॥ ४ साक्षी ॥ ११ ॥ १२ ॥
५ अपने भाग (हिस्से) की ६ भूमि ॥ १३ ॥ ७ ग्राम का नाम ॥ १४ ॥ १५ ॥

लिखि सुतहिं पत्र सुहि छिति लवान, दिय सर्व पूर्वगत द्विजन दान॥
द्विज नाम धनेस्वर१कौं स्व देस, निबसथ सु धोहरा१दिय नरेस ।१६।
रहि दूदा१९११ढिग जिहिं परसुराम१, किय अति विरोधमय विविध काम ॥
तोहू ब ग्राम गग्घोस२ताहि, सुर्जन१९०१२ सुत अप्पिय गुन सराहि
चरनाद्रि१रु कासी२मास च्यारि४, संभरनरेस रहि सब सम्हारि ॥
रच्छक तँहँ रक्खिय कुमर रैन १९२१२, अक्खिय सुत आनहु सवन अैन ॥ १८ ॥
पुर दिल्ली पुनि सासनप्रमान, आयो बुंदीपति बल अमान ॥
संसद बुलाइ तिहिं कहिय साह, सचि डमर२ मिटत लाहोर लाह ।१९।
निज बल सिख हीरासिंहनाम, नानक विनेय४ जगहित निकाम॥
अनुमंत्रि नरन रचि धाहि एस, बपुरी प्रजाहिं लुट्टत बिसेस ॥२०॥
तासौं बचाइ नृप जाइ तत्थ, सूबा सम्हारि बिरचत समत्थँ ॥
पुहवीस सु सुनि लाहोर पत्त, सूबापति तँहँ हुव चाहि स मत्त ।२१।
जुतधर्म१नीति२राज्यहिं जमाइ, पटु चर पठाइ सिख सुद्धि पाइ ॥
बेढ्यो हि जाइ खल इड्ड६१वोर, सुभिराइ बिलुट्टन पाप सोर ।२२।
तरवारिझारि तिम रन रचाइ, मारयो सु धाटिधर जस मचाइ ॥
सूबा अभीत करि संभरीक, प्रतप्यो सम्हारि तस सब प्रतीकें ।२३।
बुंदीस स्व बल जिम सिख विपन्न, सुनि तिम उदंत अकबर३७१ प्रसन्न ॥
मालपुर१टौंक२टोडा३समेत, यह त्रिक३बहोरि दिय हित उपेत २४
इतकौं बुंदेलन बल उफान, थानाँ बहु कट्टिय थानथान ॥

---

१ ग्राम ॥ १६ ॥ १७ ॥ १८ ॥ २ सभा में ३ उपद्रव ॥ १९ ॥ नानक का ४ शिष्य होकर. संसार के हित में ५ निकम्मा ६ अपनी सलाह में लेकर ॥ २० ॥ ७ समर्थ ॥ २१ ॥ ८ चतुर ९ हलकारा भेजकर १० लूट हमरवा कराके ॥ २२॥ ११ बस सूबा के सब अंगों को सम्हाल कर ॥ २३ ॥ १२ विपद् ग्रस्त ॥ २४ ॥

प्रकटहि दुश्आबलग लूट पारि, अति धन बहु निवसथ दिय उजारि ॥ २५ ॥

सूबा प्रयागको अप्पि साह, पठयो सिरीफखाँ१बल प्रबाह ॥
तिहिं जात अरज किय हित बताइ, हड्ढ१नबस गढ चरनाद्रि१ हाइ ॥ २६ ॥

अधिकारी तैसे गढ उपेत, खल सब जुरि जित्तहिं बीर खेत ॥
वह मोहि देहु तिनसौं उतारि, बलि लखहु प्रजा सुख सुभ विचारि।
जाकेहिसंग फरमान तत्थ, अकबर३७१२पठयो गढ दैन अत्थ ॥
लाहोर तिमहि दूजो४लिखाइ, भेज्योसु भोज१९१२पति उचित भाइ ॥ २८ ॥

नृप१बंचि वह रु कुमरहिं निदेस, पठयो लिखाइ गढ करहु पेस ॥
पहुँच्यो सु बिलंबि रु कुमरपास, सूबापति अग्गाहि गो सकास २९
जिहिं गढ प्रयाग प्रभुता जमाइ, लैवे गढ पठयो दल१लिखाइ ॥
सौंपै फरमानरहु ताहि सत्थ, सूबापति पठयो बल समत्थ ॥ ३० ॥
इत रैंन१९२१कुमारहु जिहिं अनेह, अधिबीरं हुतो चरनाद्रिएह ॥
गो तँहँ फरमान१ सु तिहिं गिन्यौं न कहि हमहिं देत नृप हुकम२ क्यौंन ॥ ३१ ॥

पच्छो सु दूत पुनि गो प्रयाग, भाख्यो न देत गढ गिनि स्वं भाग ॥
सुनि यह सिरीफ लहि अल्प सत्थ, समुझावन कुमरहिं गो समत्थ ॥ ३२ ॥

जिहिं रैंन१९२१कुमर चरनाद्रि जाइ, समुझायो छोरहु गढ सुनाइ
नृपको हि कुमर मंग्यो निदेस, सूबापति बुल्ल्यो खिजि बिसेस ॥
तू बप्प हुकम क्यौं चहत तोंनि, मुगलेस बडे अप्पहिं प्रमानि ॥

---

१ ग्राम ॥ २५ ॥ २६ ॥ २७ ॥ २ तहां ३ अर्थ (गढ देने के लिये) ॥ २८ ॥ गढ ४ नजर करदा ५ देर से पहुंचा ६ समीप ७ पत्र ॥२०॥ जिस ८ समय में ९ वीरों का पति ॥ ३१ ॥ १० अपने हिस्से का जानकर ॥३२॥३३॥ ११ पिता का हुक्म १२ खैंच करके

कुमरहु यह सुनि खिंचि हनि कटार, फारयो सिरीफ उर[1] गर्व फार[2] ॥ ३४ ॥

महिपति भोजा१९१।२नुज[3] रायमल्ल९९१।२, सुत रामचंद१९२।१ तस स्वं[4] कुल सल्ल ॥

सिसु बैहि जनक संग जो रिसाइ, पति कछुदिन दूदा १९१।१ कुमर पाइ ॥ ३५ ॥

पुनि रहि सिरीफखाँ स्वामिपास, बहिकाइ करायो तस विनास ॥

मरतहि सिरीफ मुहु राम १९२।१ मूल, अरि कुलको गो भजि तहँ अँगूल ॥ ३६ ॥

जुज्झे इत१उत२के कछुक जोध, बलि जवन भजे असहन विरोध ॥

पुनि भोज १९१।२ हुकम गो कुमरपास, सुन देहु दुर्ग सासन[5] विनास ॥ ३७ ॥

अंतर इतेक पहिलेंहि एह, इत हुव उदंत आगस[6] अछेह ॥

सो असह सुनत अति क्रुद्ध साह, चितयो हड्ड६१।२सिर हनन चाह ॥ ३८ ॥

औरनसम अकबर३७।१पै न[7] आँहि, गंभीर सिंधुमन[8] नयवगाहि[9] ॥

सिवपुरिंप१परगनाँ सत्त७सत्थ, सब लिय उतारि अष्ट८हि समत्थ ॥

सुर्जन १९०।१ के विरचे थान साह, लिय नहि कासीविच गिनिकुलाँहि[10] ॥

मौंडा१चरखादिक२आदि माँहिं, वाकेहु रचे लिय सर्व आँहिं ॥४०॥

अधिकार दये लवपुर१उपेत, मालपुर१टोंक२टोडा३समेत ॥

इतकेहु लये हैं अप्रसन्न, दुल्ल्यो नृप भोज १९१।२ हिं चढि विपन्न[11] ॥ ४१ ॥

---

१ हृदय २ समूह ॥३४॥ ३ भोज का छोटा भाई ४ अपने कुल का स्याल ॥३५॥ ५ प्रसिद्ध ॥३६॥३७॥ ६ अपराध ॥३८॥ ७ अकबर अन्य बादशाहों के समान नहीं था ८ मन का गम्भीर समुद्र ९ नीति का थाह लेनेवाला ॥३९॥ १० लोदाखान ॥ ४० ॥ ११ विपद्ग्रस्त ॥ ४१ ॥

पहु भोज१९११२तबहि सासन पठाइ, बुंदी सब अपनैं लिय बुलाइ
रनवाससहित तब कुमर रैन १९२१९. आयो सब स्वीयन स्वीय
ऐन ॥ ४२ ॥
इहि वेद अष्टि१६४८संवत अनेह, इम पत्तो बुंदिय रत्न१९२१एह
इत भोज १९११२ हु दिल्ली सजव आइ, जवनेसहिं सेयो नीति
जनाइ ॥ ४३ ॥
इहिं कृत बहु रन जय चित्त आनि, जवनेस बुलायउ स्वीय जानि
दिय नृपहिं उपालंभहु हु २ पार, किय यह अति हेलन तब
कुमार ॥ ४४ ॥
तब कानि तज्यो नहिं तो मत्रास, हनतो मैं रैन१९२१हिं हेर्न हास
मान्यो सिरीफ जिहिं निगुहि अंतु, तस मैं न रक्खतो कुलहु तंतु ४५
सुर्जन१९०१९के१तेरपै सुकर्म, मैं अटक्यो सुमिरत विविध मर्म ॥
इम होइ होत कछु दिन अतीत, पच्छोनरेस किय साह प्रीत ॥४६॥
इहिं समय नाम जाको अयाज, सु जवन तातारी रहित साज ॥
बिगरयो विपत्तिआगमैं विसेस, इतकौं तब आयो दुखितएस ॥४७॥
बनिता सगर्भ संगहि विहाल, कन्न्या हुव ताकै प्रसवकाल ॥
तातार१४अज्जअुत्र१५अंतराल, वन गहन प्रसूता हुव सुबाल ॥ ४८ ॥
कै भूख पुव्वहि सत्वहीन, दुखमैं पुनि यह दुख दिष्ट दीन ॥
इम रूपवती कन्याहु उज्झि, वनमैं रु चले मग अग्ग बुज्झि ॥४९॥
तिम सिसुसन कछुकछु दूर जाइ, मुरि मुरि तिम देखत बप्प१ माइ२
कन्न्या परी सु पद्धति किनार, माताकौं तँहँ दिय मोह मार ॥५०॥
बच्चा बच्चा कहि तबसु बाल, छिलपात गिरी भुव अति विह्वाल ॥

१ जनाना २ सेवकों सहित अपने ३ घर में आया ॥ ४२ ॥ ४ शीघ्र ५ जनाना दिखाकर ॥ ४३ ॥ ६ ओलम्भा ७ अपराध ॥ ४४ ॥ ८ यह दूसरा नहीं है ९ बिना अपराध ॥ ४५ ॥ १० व्यतीत ॥ ४६ ॥ ११ बिना सामग्री १२ विपत्ति आने से ॥ ४७ ॥ १३ स्त्री. तातार और १४ भारतवर्ष के १५ बीच में ॥ ४८ ॥ १६ पराक्रम हीन १७ छोड़कर ॥ ४९ ॥ १८ उस छोटेहुए बालक से १९ वह कन्या मार्ग के किनारे पर पड़ी थी ॥ ५० ॥ २० बच्चा बच्चा कहकर विह्वल होकर भूमि पर गिर पड़ी

तिहिँ लखि अयाज पच्छोहि जाइ, लायो कनी सु उरतैं लगाइ ५१
कति कहत लख्यो सिसु कहनकाल, बपु बेढिरह्यो तस काल व्याल
वह गो भजि इहिँ तनया उठाइ, अप्पी निज नारिहिँ बहुरि आइ ५२
तँहँ मग मिलि सोदागरन ताहि, बसु कछुक दयों करुना निबाहि॥
वाके बल लवपुर तिनहु आइ, बासर कछु कहे दुख बिताइ ।५३।
बनिता१रु सुता२जुत सुनि सु बत्त, पुनि यहअयाज दिल्लीहि पत्त॥
साहहु तिम पटु सुनि लखि समाजँ, वह कियउ मीरबखसी अयाज
ताकें दुव२सुत हुव जदपि तत्थ, सो प्रीत तदपि तनयाहि सत्थ॥
अति रूप सुता वह लखि अयाज, बिवाहु स्वीय सिखई सवाजं५५
गुन१रूप२उभय२लहि वहि गरीय, बय मध्य२।३लहत हुव बढि वरीय
पहिलेँहि फिरंगी पोर्तुगेज१, आये पुनि निज भुव अंगरेज२ ॥५६॥
अधिराज राम२०३।४जिम यह उदंत, सब सुनहु सोहु क्रम अब सुमंत ॥
अग्गैं यूरुपजन मग अजानि, अज्जनभुव सोदागरन आन ॥ ॥५७॥
मग हेरि थके जिततित महीप, पथ उत्तर४।१पच्छिम३।२लखि प्रतीप
बहु बरफ फसे जिनके जिहाज, सहँसन जन मरिगय तउ सलाज५
उद्योगिन न तज्यो प्रसभ एह, आयेदक्खिन२।३दिस जिहिँ ९
समय१रु सोदागर नाम२संग,प्रभु राम२०३।४सुनहु अब हुव प्रसंग॥
प्रसंग१ प्रसंग२ अन्त्यानुप्रासः १॥
संवत जब गुन सर तिथि१५५३समान, पावत तब नृप इह इहिँ ।

१ कन्या को छाती से लगाकर लाया ॥ ५१ ॥ कितने ही कहते हैं उसकी माता ने बच्चा बच्चा कहा उस समय उस लड़की को काले २ ने घेर रक्खी थी ॥ ५२ ॥ ३ धन ४ लाहोर ५ दिन ॥५३॥ वह अयाज ६ गया ७सभा में ॥ ५४ ॥ ८शीघ्रता से ॥ ५५ ॥ ९ भारी १० सुन्दर ॥ ५ ११ हे राजा रामसिंह जिसप्रकार यह वृत्तान्त है सो सुनो १२ आगे के लोग आर्य्यावर्त का मार्ग नहीं जानते थे १३ आर्य्यों की भूमि का ॥ ५ १४ उलटे १५ हजारों मनुष्य ॥ ५८ ॥ तो भी उद्योगियों ने १६ हठ छोडा ॥ ५९ ॥ ६० ॥ ६१ ॥ ६२ ॥

संग्राम१रान चित्तोर२सीस, इत बुंदी२नारायन१८७।१।२अधीस॥६०॥
गढ जोधपुर३ सु जब गंगदेव, आमेर भूप भगवंत एव ॥
लोदी५जु.सिकंदर२८।५दिष्ट लाह,सो हो जब दिल्लिय५पातसाह॥६१॥
बलि ग्राम आगरा जिहिँ विथारि,पुर किय बादलगढ नामपारि॥
घल्लिय तस अकबर३७।१अधिक घेर, बलि सुनहु सिकंदर२८ही
हि बेर ॥ ६२ ॥
रानाँ संग्रामा१दिक नरेस, बरनैँ जब तब हुव यह बिसेस ॥
पुर१ लिसबन२ जनपद२ पोर्टुगाल२, जब सज्जिय सोदागरन
जाल ॥६३॥

॥ दोहा ॥

सासन लिसबन साहको, पोर्टुगेज जन पाइ ॥
आवन तव अज्जन अवनि, भये सज्ज हितभाइ ॥६४॥

॥ हरिगीतम् ॥

बास्कोडिगामा नाम तिन बिच मुख्य सोदागर बन्यौं,
॥
राजा१ प्रजा२ बरज्यौं कह्यो बहु पोत फसि हिममैं रहे,
बहुतैं मरे१ कछु बाहुरे२ जन व्यग्रभाव वहे वहे ॥६५॥
पहुँचे न अज्जनखंड तू जिन जाहु जल मग पोततैं,
जन बरफ५तैं न बचे तथापि जथापि सागर स्रोततैं ॥
बास्कोडिगामा१ कुल्लयो तजिकैं उदीचि६।१ प्रतीचि ७।१त्यौं,
लै हौं दँ दक्षिन८।३ पंथलैं पहुचै जिहाज सभद्र९ ज्यौं ॥६६॥
तिनतो जथापि [illegible] रहतो [illegible] तथा,

॥ ६३ ॥ लिसबन नामक बादशाह की १ आज्ञा लेकर २ आर्यावर्त में ॥६४॥ ३. जहाज बर्फ में फसे ४ व्याकुल ॥ ६५ ॥ ५. समुद्र के प्रवाह में ६ उत्तर ७ पश्चिम को छोड़कर ८ अद ९. कुशलता पूर्वक ॥ ६६ ॥

कुमर भगवंत १९५।३ मारयो सु पुनि कालक्रम ॥ ३३ ॥
लाइ उर स्याम १९३।१ सुत रुक्म अंगद १९४।१ लयो,
द्रंग हिंडोलि तस तंत्र रहिवेदयो ॥
जो कलावीस गढ साह इत जित्तिलिय,
कलहं जय सद्धि तँहँ माधव१९३।२हु कित्ति लिय ॥ ३४ ॥
रीझि जवनेस कोटेस बल पिक्खि रन,
कुप्पि बुंदीसप्रति लुप्पि बचनादिकन ॥
परगनाँ मुख्य बाराँ १ मऊ२ छिन्निलिय,
द्रंगहि लखि माधव १९३।२ हिं तत्थ सुलतान दिय ॥ ३५ ॥
साक गुन व्योम हय इंदु १७०३ बिक्रम समय,
ग्राम इम ताम चउ इंदु सत १४०० छुट्टिगय ॥
भूप सुनि एह घर पत्र भेजतभयो,
देस जुग२माधव१९३।२हिँ साह अपनौं दयो ॥ ३६ ॥
सचिव सब लेहु बुलवाइ निज नैर सुत,
देहु तजि द्रंगहि कोटेस बस जानि द्रुत ॥
क्रियसु आदेस अनुसार भाऊ १९५।१ कुमर,
नैर दुव२ठाम हुवसज्ज कोटेसनर ॥ ३७ ॥
अटक सूबाहि रहि साह चउ४ अब्द इत,
जो अभय देस करि सेस अरि दब्बि जित ॥
सप्त नभ अद्रि इक १७०७ अब्द मित होत सक,
आइ पच्छो सु जवनेस लंघ्यो अटक ॥ ३८ ॥
तामें नृप अज्ज हाजरि रहे वारतट,
पंथ नियराइ सब जाइ प्रनमैं प्रकट ॥
राजगन पिट्ठि सजि सेन निज निज रही,
कछुन नयराह तँहँ साह इनसौं कही ॥ ३९ ॥

॥३३॥ ३४ ॥ ३५ ॥ ३६ ॥३७॥ ३८ ॥ १ तहां २ आर्य ३ समीप जाकर ॥ ३९

गेह इम स्वीय सुलतान दिल्ली गयो,
भूपगन तत्थ सह सत्थ हाजरि भयो ॥
कुप्पि तब साह दम दंम्म[1] सबकै करे,
इष्टविधि कोहु मिलि थान जिन्ह उव्वरे ॥ ४० ॥
अत्थ मतभेद प्रभु राम२०३४ बहु इक्खये,
गदत कति परगनाँ सबन कछु कछु गये ॥
कतिक तिन्ह अधिक१समर२न्यून३गत भूरकहैं,
रुप्पय हि खिलन कति कहत पहुँचे रहैं ॥ ४१ ॥
होहु कछु खिलन गत भुम्मि जानैं न हम,
कहत सब बुद्धि अनुकूल इकमूल क्रम ॥
दै सबन सिक्ख जयसिंह१ढिग बुल्लि हुत,
पूर रिस करि कहिय मानकुल तू प्रनुत[2] ॥ ४२ ॥
ज्ञान करि मान नदि सिंधु तरि क्यों गयो,
मोन रहि अभ्युदय[3] क्योंन तबही भयो ॥
बुल्लि जसवंत तिमही-उपालंभ बदि,
निपट खिजि कहिय लंघी न तैं सिंधु नदि ॥ ४३ ॥
कोहु लखि हेतु हम माफ औगुन करयो,
अधिक अपराध पर अल्प दम उद्धरयो ॥
जो अबहु हानि कछु काम पर जानिहों,
तानिहो त्रास करि हो नतो कानिहों ॥ ४४ ॥
भूप बुंदीस सिर रीस गुद्धिगुनीभई,
देस प्रति सिक्ख इम दंडि सबकों दई ॥
जोहि बढि गंग बीकानयर भूप जब,
तनुज पहुँच्यो तदनु सूर[4] हुव सांत तब ॥ ४५ ॥

---

१ दंडके रुपये ॥ ४० ॥ ४१ ॥ २ विशेष स्तुति योग्य ॥ ४२ ॥ ३ धन जन की वृद्धि ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ ४५ ॥ ४ सूरसिंह मरगया

भूमि तस खेत संभवेत सब भूमिपति,
प्रनत हुव साह सचिवेस[१] सेनेस[२]पति ॥
सिक्ख है दूर इम तेहु मंगि न सके,
बप्प गदे[२] घोर सुनि अप्प पुनि अकबके[३] ॥ ४६ ॥
गेहु अब तेहु हमरेहि पठये गये,
भाग्यबस सांत तह तात तिनके भये ॥
देत तिन्ह दंड हमकों सु बटि दीजिये ॥
करि अरज एह आसानं उत कीजिये ॥ ४७ ॥
साह तब निठ्ठि तिनके कहे स्वीकरी,
अवनि सबकोहु तिनतैंहि नहि उत्तरी ॥
कर्णसिर जोहु हित जत्न सबनैं करे,
पंच[५] गुन तोहु दमं दम्म दैनैंपरे ॥ ४८ ॥
पै सु घरही रह्यो सिच्छभय पाइकैं,
आवत न बैठि गह्योहु अकुलाइकैं ॥
सिक्खकरि भूप आये सदन[६] सबही,
लेखबस व्याध दिल्लीहि माधव१९३।२लही ॥ ४९ ॥
अद्रि नभ सत्त ससि१७०७ साक घर आइकैं,
पिंड माधव१९३।२तज्यो अंत खिन पाइकैं ॥
तास जेठे मुकुंद१९४।१भिर्धानी तनैं,
बीर कोटेस बनि इक्क१ किन्नों अनैं ॥ ५० ॥
कामबस नारि अबली सु मैनी[१०] करी,
दूर करि लज्ज रति कज्ज मति आदरी ॥
सोहु विस्मैं न प्रभु राम२०३।४ कलिके समय,

१ बीकानेर खालसे करने पर सब राजा सामिल होकर अरजाऊ हुए २ पिता का घोर रोग सुनकर ३ घबराये ॥४६॥ ४ नाश ॥४७॥ ५ दंड के रुपये ॥ ४८॥ ६ घर ॥ ४९ ॥ ७ कोटा के राव माधोसिंह ने शरीर छोडा ८ मुकुंद नामक ९ अनय (अनीति) ॥ ५० ॥ १० मैंने (चांडाल विशेप) की स्त्री को

मिच्छपन नारिसन होत रत प्रेममय ॥ ५१ ॥
मिच्छकहँ अप्पि तनयाहु है मिच्छही,
कोनकुल नीच तनया जु अपनैं कही ॥
ज्याहि तनयाहि संबंधि मिच्छन बनैं,
तत्थ किम धर्म मैनिन्नि करि भैं[२] तनैं ॥ ५२ ॥
साह घर आत इत देस प्राग[३]सन,
सोह करि क्कुमर दारा ४०।१ हु आयो मिलन ॥
भीम १९५।२बुंदीस सुत तत्थ गतप्रान भो,
हो जु दारा४०।१ सु भट अत्तास वपु हान भो ॥ ५३ ॥
अब्द मुनि व्योम हय इंदु१७०७ सक वत्त यह,
राम हुव पोसवदि तीज३सबको अरह ॥
सोहि बुन्दीहु दिन सत्त७ पीछैं सुनी,
वत्त सुनि अग्ग विसतारि चैविहैं चुनी ॥५४॥
या१७०७हिसक साह लघुनीन३सुत काल अहि,
तीन३ दिस लाह करि नाह पठयो तबहि ॥
सोहु माफुगाम२०३।४ क्रम१ नाम२ जुत लेहु सुनि,
पान फल वचन जिन्ह दप्प रुकि अप्प पुनि॥५५॥
सुजुदओर२ सुजा ४०२ पुत्र१दिस प्रेसयो,
देस अधिकार सव प्राच्य१ तासौं दयो ॥
पुत्र ओरंग४०।३ तीजो३ सु दक्खिन२पती,
सुकल्यो अप्पि अधिकार दारुनमती ॥५६॥
देस प्रातीच्य३ चोथे४ मुराद४०।४हिं दयो,
राजपपति पुत्र१ दारा४०।१ सु ढिग रक्खयो ॥
अधिक बढि बुद्धि१ छल२ पाप ओरंग४०।३ के,
जाइ आवाच्य२ दिय दक्खिनिन जंगके ॥५७॥

---

॥५१॥ १ म्लेच्छ ॥ १ पुत्री कुमार २ मन ॥५२॥ ३ प्रयाग में ॥५३॥ ४ कर्णाटक ॥ ॥५५॥ १ पूर्व दिशा का ॥५६॥ २ पश्चिम दिशा का ७ दक्षिण दिशा के ॥ ५७ ॥

द्रंग औरंगआबाद१ बहु दाम करि,
निर्मयो तत्थ औरंग४०१३ निजनाम करि ॥
देस तापी१रु गोदावरी२ पूत दुवर,
हे दुहूँ२ ओर तिन्ह बीच यह नैर हुव ॥५८॥
॥ सौराष्ट्री दोहा ॥
उत्तर१ तापी२ आँहि, दिसदक्खिन२ गोदावरी२ ॥
मंडल जो इनमाँहिं, खानदेस सो भाखियत ॥५९॥
अग्गि² कोन पुर२ एह, दुर्ग दौलताबादतैं ॥
अति ढिग आढ्यं³ अछेह, बहुरि सुनहु जैसैं बन्यौं ॥६०॥
द्रुत लहि जनक निदेस, साहकुमर औरंग४०१३सो ॥
बिरच्यो नगर सुवेस, उत औरंगाबाद इम ॥६१॥
नृपको इत वह नाग⁴, सिवप्रसाद मिलि विधि मर्‍यो ॥
या गजमैं अनुराग, सबको हो साहन सहित ॥६२॥
प्रतिमा तस महिपाल, पुर बुन्दी थप्पिय प्रथित⁵ ॥
सो बाजार बिसाल, नियत सिंह चत्वर⁶ निचित ॥६३॥
इत कहुँ समर उदंत, हुकम सता१९४१२को सह्वि हद ॥
भूप कुमर भगवंत१९५१३, अभय१९४१३ हन्यौं हरि१९३१३पुत्र वह॥
पीछैं सासन पाइ, अधिप कुमर भगवंत१९५१३ यह ॥
जय कर दक्खिन जाइ, रह्यो सुभट औरंग४०१३कैं ॥६५॥
जबहि सता१९४१२ नृप जाइ, किय सहाय औरंग४०१३को ॥
जन कति इमहु जनाइ, तत्थ रह्यो भगवंत१९५१३ तब ॥६६॥
असि करि हनत मइंद, भुज पेठे तस नख उभय७ ॥
इम बहु गाम१ गइंद८, सता१९४१२ सुतहिं दिय साहसुत ॥६७॥
दारा४०१२ हुकम दिवाइ, पहु सुत दूजा२ भीम१९५१२ पुनि ॥

१ पवित्र ॥ ५८ ॥ ५९ ॥ २ अग्निकोण ३ धनवान् ॥६०॥ ६१ ॥ ४ हाथी ॥६२॥ ५ प्रसिद्ध ६ सिंहचौक में बनी हुई है ॥ ६३ ॥ ॥ ६४ ॥ ६५ ॥ ६६ ॥ ७ खड्ग से सिंह को मारते समय ८ हाथी ॥ ६७ ॥ ६८ ॥

छम बुलाइ हित छाइ, निज आश्रित रक्ख्यो निपुन ॥६८॥
यह अति पुव्व उदंत, जब दारा४०।१ निज जनकसौं ॥
लियउ प्रयाग लसंत, भीम१९५।२ रह्यो तब तास भट ॥६९॥
लिहित रामगढ१ नाम पुनि सिंगावद२ परगनाँ ॥
ए उभय२हि अभिराम, दारा४०।१ तँहँ भीम१९५।२हिं दयो७०
अटकपार सन एह, पुर जब आयो जवनपति ॥
दिल्लीतव तजिदेह, भीम१९५।१ कुमर सुरपुर भज्यो ॥७१॥
बच्यो याहिको बंस, औरनके बिनसे अखिल ॥
यह हड्ड६१न अवतंस, सह विस्तर इत सूचियत॥७२॥
बंस रहे वय बाल,जिहिं सुत कृष्ण१९६।१प्रयाग१९६।२जुग२
कर्‌यो अनुज२ सिसु काल, रन सपर्ज अग्रज१रह्यो ॥ ७३ ॥
भीम१९५।१मरन सुनि भौन, जिमकुमरानी चउ४ जरिय ॥
हाहा बुंदिप हौन, कहियत सब अग्रिम किरन ॥ ७४ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीवसुधावरशत्रुशल्यचरित्रे अफगानिस्तानविजयशाहजहांप्रयाणसमय करतोयोल्लङ्घनार्यराजास्वीकरणं १, करतोयापरतटसहगामिमाधवसिंहार्थशाहजहांबुन्दीराज्याच्छिन्नबारांमऊप्रान्तप्रदानं २, काबुलप्रत्यागतयवनेन्द्रस्य करतोयानुल्लङ्घकार्यराजदमनं ३, विक्रमनगराधिपसरजासिंहमरणं पट्टाधिकृतकर्णसिंहयवनेन्द्रदण्डसंप्रापणं ४, दि-

१ शोभायमान ॥ ६९ ॥ २ सुन्दर ॥ ७० ॥ ७१ ॥ ३ मुकुट ॥ ७२ ॥ ४ संतान सहित ॥ ७३ ॥ ५ अगले मयूख में कहते हैं ॥ ७४ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुन्दी के भूपति शत्रुशाल के चरित्र में अफगानिस्तान विजय करने को शाहजहां के जाते समय अटक नदी उल्लंघन करने को आर्य राजाओं का अस्वीकार करना १ कोटा के अधीश माधवसिंह को अटक पार बादशाह के साथ जाने के कारण शाहजहां का बुन्दी के राज्य से बारां और मऊ के परगने खालसे करके कोटा के आधीन करना २ बादशाह का काबुल से पीछा आकर अटक नदी नहीं लांघनेवाले आर्य राजाओं को दंड देना ३ बीकानेर के राजा सरजासिंह

छोदङ्कोटाप्रत्यागतमाधवसिंहतनुत्यजन५, शाहजहांस्वात्मजपृथ-
क्पृथक्प्रान्तवितरण६, राजपुत्रभीमसिंहमरणं सप्तमो मयूखः॥७॥
आदित एकोनविंशत्युत्तरद्विशततमः॥ २१९ ॥
प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥
॥ दोहा ॥
किय बिबाह भाऊ१९५।१ कुमर, सब बारह१२ विधिसत्य॥
तासचरित कहिहैं तिते, कृष्ण१९६।२ कुलाहु तिम तत्थ॥१॥
अब प्रसंग संगत इहाँ, बरनत भीम१९५।२ बिवाह॥
कुमरानी खट६ जिहिं कुमर, रुचिर वर्ग विधिराह ॥२॥
भोजाउत बलभद्रकी, कनी अनोपकुमारि१९५।१ ॥
प्रथम१ नरापनपुर परनि, निपुन चालुकी नारि ॥३॥
सेखाउत दूजी२ सुमत, अमरकुमारि१९५।२ अभिधान॥
कन्हसुता व्याही कुमर, सुतदुव२ जास सुजान ॥४॥
खीनाँपुर जुज्झारखाँ, बैछन चालुक बास ॥
कनी बडी१ देउलकुमारि१९५।३, तीजी३ व्याहियतास॥५॥
जिम सर मथुरा जादवी, चौथी४ वरिय विचारि ॥
सुता बहादुरकी सु पै, कथित अनोपकुमारि१९५।४ ॥६॥
दुबलानाँ चालुक दई, जिम राउत जगतेस ॥
कनी सोहु देउलकुमारि१९५।७, उपयँम पंचम५ एस ॥७॥
रामसुता रंभावती१९५।८, व्याहिय छट्ठ६ व्याह ॥
कै१ भगताउति१ही सु कै१, राजाउति२ भ्रम राह ॥८॥

---

का देहान्त होनेपर कर्णसिंह का गद्दी बैठकर बादशाह से दंडित होना ४ चहुवाण माधवसिंह का दिल्ली से कोटे आकर शरीर छोडना ५ बादशाह शाहजहां का अपने पुत्रों को भिन्न भिन्न सूबे देना ६ राजा के पुत्र भीमसिंह के मरने का सातवां मयूख समास हुआ और आदि से २१९ मयूख हुए ॥
॥ १ ॥ १ प्रसंग के साथ ॥ २ ॥ ३ ॥ ४ ॥ २ चालुक्योत सोलंखी ॥ ५ ॥ ३ कहीं हुई ॥ ६ ॥ ४ विवाह ॥ ७ ॥ ८ ॥

ऊर्हा ए खटद भीम१९५।२ इम, हित वय दुल्लह होइ ॥
भई पंच५ अग्रज अये, दूजीके सुत दोइ२ ॥ ९ ॥
दारा४०।१ नैं यह तिन दिनन, साह कथन अनुसार ॥
नृपसौं कहि रक्खो निकट, कोविद भीम१९५।२कुमार ॥१०॥

॥ मनोहरम् ॥

सासनसौं दारा४०।१ जब पाइकैं प्रयाग सूबा,
जायकछु हायन रह्यो सो तँहँ जानियें ॥
सूबा निजमाँहिंसौं ठहाँ रामगढ१ सिंगावाद२,
परगनाँ हेरही दये भीम१९५।२हि प्रमानिये ॥
गंगातट दक्खिन ठहाँ प्रसंगम पैं दारागंज,
दारा४०।१ जो बसायो देख्यो विदित बखानिये ॥
अटकतैं दिल्ली सुनि तात निज आयो दारा४०।१,
दिल्लीहू उहाँ भो भीम मृत्यु उर आनियें ॥ ११ ॥

॥ रुचिरा ॥

संवत समय नयन वसु सोलह१६८२ भीम१९५।२ कुमर जनु
जात भयो ॥
अद्रि गगन सत्रह१७०७संवत इम दिल्ली तब तजि देह गयो ॥
पोस १० असित २ तिथि तीज ३ समें पर भीम १९५।२ परत
अति हानि भई ॥
दिन सप्तम७तासौं दसमी१०पर गढ बुंदिय यह वत्त गई ॥ १२॥
कुमरानी छट्ठी६पहिलैं कछु मंदनिर्यति लहि रोग मरी ॥
पंच५हि खिल्त तिनमें चउ४पतनी जरन तेंदुपवन जाइ जरी ॥
अमर कुमार १९५।२ दूजो २ सेखाउति पोतक कृष्ण १९६।२
प्रयाग १९६।२ प्रसू ॥
अतिसाहस निश्चय लागि पहहु उद्दिम सह हुत करन असू ॥१३॥

---

विवाहिता ॥ ९ ॥ २ चतुर ॥ १० ॥ ३ संगम पर ॥ ११ ॥ १२ ॥ ४ मंदभाग्य
चार बाग में ६ बालक ७ प्राण होम करने को ॥ १३ ॥

सो सत्वर निज स्वसुर सता१९४।१के रोकत अति हठ निट्ठि रही।
पुर कापरनि रची जिहिं बापिय मंजुल अबलग बिदित मही ॥
कृष्ण १९६।१ बच्यो तनिबे प्रभुको कुल मिलि गेद सिसुहि प्रयाग १९६।२ मर्यो ॥
प्रभुमत बिनु अनुजात जु पंचम ५ भ्रात सु मुहुकम१९४।५ लोभ भरयो ॥ १४ ॥
पासहि रक्खि जनक्क दारा४०।१पुनि दिस त्रय३खिल सुतत्रय३हिं दई
तकि मुहुकम१९४।५पहिलैं दिल्ली तब लैन पटा दृढ आस लई॥
अग्रजके अनुमतबिनु आवत सुनि पावत दिल्लीस सुही ॥
पिसुन१कुपुत्र२जनाइ रु प्रत्युत गिनि अनुचित अपकित्ति गुँही॥१५॥
साह ढिग सु बुल्ल्यो हु न सादर कछुक पटाहु न दैन कह्यो ॥
तब मुहुकम १९५।५ प्राची १ पतिकों तकि रुट्ठि सुजा ४०।२ढिग जाइरह्यो ॥
पहु यह सुनत सता१९४।१खिजि तापर लिखत दुधारिय छिन्नलई॥
लोभित इंद्रगढसहु दिल्लिय दूजे२अनुजहु दिट्ठि दई ॥ १६ ॥
अलप पटा दिय ताहि जवन इम भोगि अचिर तिहिं बिरत भयो॥
सुत गजसिंह१९५।१हिं रक्खि तहाँसन लजि अप्पन गृह आइ लयो
उपआलंभ दयो नृप१अनुज२हिं किम बिनु सासन भ्रमन करयो
अवनि१तथापि कितीक लही अरु धन२जस३पद हु कितोक धरयो॥१७
मूढ अनुज तब जिम हुव मुहुकम१९४।५तूहु लुभाइ न होहु तथा॥
सह जस१लाभ२चढहु आदरसन पिक्खहु निज कुल धर्म प्रथा ॥
मान बढाइ मिलैं बिनुमंगिय१मंगिय२सो न घटाइ मिलैं ॥
जे जग जनम न उच्च बढैं जिन्ह खट्टन जस हिय सुमनं खिलैं १८

१ शीघ्र २ रोग ३ छोटा भाई ॥ १४ ॥ ४ बड़े भाई की सलाह बिना ५ चुगलखोर ६ उलटा ७ अपकीर्ति गुथी ॥ १५ ॥ १६ ॥ ८ विरक्त ९ ओलंभा ॥ १७ ॥ १० खाटवां (सम्पादन) ११ हृदय रूपी पुष्प ॥ १८ ॥

*वासवसंल्ल१९४।२हिं समुझाइ रु पुव्व जथा पय लाइ लयो ॥
सुजा४०।२मिलि इत सुहुक्कम१९४।५कँहँ देय पटा कछु काढ्ढि दयो,
रहिलैं ताजमहल इतैं अतिप्रिय मंजु जवनपति हुरम मरी ॥
।हजिहान३९।२अतुल दुख सोचि रु धी जग जस तस रहन धरी १९
अकबरपुर जमुनातट वाकँहँ देस उचित दफनाइ दई ॥
कोटिन दम्म खरच तापर करि ललित मुकबिरा कित्ति लई ॥
†उपल विविध अति‡अर्घ चिराइ रु जिहिं आलय सब जेहि जरे ॥
पसु१फल२फूल३लता४द्रुम५पच्छिय६इम सब उपलन कोरि करे २०
पट्टुनम चित्र करहु गजरदपर रुचिर कमलकरि चित्र रचैं,
तदपि न नैंक धरे छवि तिनकी मन जिन्ह ऋतपन चित्र मचैं ॥
इक१इक१अल्प कुसुमविच अद्भुत सत्तरि७० सकल जराव सज्यो
नखहु घिस्यो जिनपैं अटकैं नहिं तिम इक१बनि तिन भेद तज्यो ।२१।
मंडप तस खट रस ससि१६६कर मित उच्छ्रित मनहु अकास अरैं
पासहु तास छ वेद४६ करन बनि प्रतिदिस जास प्रकास परैं ॥
॥
वेगमकबर रुचिर ताके विच बहुधन उपलन जटित बनी ॥२२॥
चउ४ कोनन मीनार बनैं चउ४ उच्छ्रित अंतर मग्ग अहो ॥
जत्तां खिन प्रभु मैंहु चढ्यो जँहँ क्यों न टिक्यो हटतैंहु कहो॥
आयत चउ४ द्वारनपर आयत वर्ण जवनालिपि जटित बनैं ॥
बहु जलजंत्र१कुसुमवाटी२वर खचित वितर्दि१मेनाल२ खनैं ।२३।
अमित जनन सबऋतु जँहँ प्रविसत माधव१ऋतु सरबस्व मिलैं,
अलि१खग२गान गुंजन१कूजन२इत खिनखिन जित तित कुसुम२खिलैं

*इन्द्रप्रस्थ ॥ १९ ॥ †पाषाण ‡बहु मूल्य १ पत्थरों को २ खोदकर ॥ २० ॥ ३ हाथी दांत पर ४ सत्यपन में आश्चर्य होता है ५ जड़ाव ॥ २१ ॥ ६ ऊंचा ७ विस्तार ॥ २१ ॥ ग्रन्थकर्ता कहता है कि ८ तीर्थ यात्रा के समय में भी उस पर चढ़ा था ९ औंदे १० फारसी के बड़े अक्षरों में ११ चबूतरे बने हुए हैं १२ नालियें खुदी हुई हैं ॥ २३ ॥ १३ वसंत ऋतु

महकि सुगंध१ मंदर२ हिम मारुत हिय१ संगहि श्रम२ सवन हरैं॥
जासन रुचिर अगार अखिल जग प्रथित न ओरहु जानिपरैं ।२४।
सत्रह१.७लक्ख त्रि३कोटि३१७०००० लगे सब रुप्पय जिहिं
सिर लिखितरहैं ॥
जिहिं सिल्पी सु रच्यो तस फल जहँ कट्टिय कर तस साह कहैं॥
तैसो अदय हुतो हाहा तब गीदर सुत ओरंग४०।३ गह्यो ॥
जो बितथहि तो सोहु अदय जिहिं बितथ कथन श्रम विफल
बह्यो ॥ २५ ॥
ऐसो हुरमसुकबिरां अद्वय२ ललित बिरचि जस साह लयो॥
जाकहँ ताज हुरम रोजा जग भनत इमसु तिहिं काल भयो॥
इत बुन्दी१ पट्टनि२ दुव२पुर इम रुचिर सता१९४।१पासाद रचे
अद्वय एहु उभय२सम अधिपन आयत१ उच्छ्रित२ जटित२ जचे
प्रभुपद छत्रमहल१ बुन्दीपुर जटित सितोपल तुंग जथा ॥
गंजत जो पारद सित रुचिगुन परिचित सारद जलद प्रथा॥
सब गुन१ उच्च२पृथुल३दृढ४ जासम सौध द्वितीय२न जात सुन्यों
सूल१ दिसा२ साधित जो सिल्पिन चतुरन चित्र बिचित्र चुन्यौं ॥२७॥
याकै सिर हाटकमय उत्तम दिव्य जटित मनि छत्र१ दयो॥
पाद सु बुद्ध१९७।१समय कोटापति गंजि सवन लौ भीम१९५।२गयो
यह रचि छत्रमहल१ बुंदी इम पट्टनिपुर प्रासाद२ प्रथा ॥
सवसन तुंग चढाइ रच्यो सुभ जग इक१हिम गिरि सिखर जथा २८
चम्मलि वामतट सु जाके चय पंच५ निवर्त्तन पीठ परयो ॥

१ मकान ॥ २४ ॥ जिस कारीगर ने उसको बनाया था उसके हाथ कटवाडाले तभी उसके पुत्र औरंगजेब ने उस गीदड़ को कैद किया २ जो यह बात झूठ है तो वह निर्दय है कि जिसने यह झूठ कहने का वृथा श्रम किया है ॥२५॥ ३ चौड़े और ऊंचे ॥ २६ ॥ ४ श्वेत पत्थर का जड़ा हुआ जो ५ पारे की श्वेत कांति के गुणको दबाता है और शरद ऋतु के बादल का परिचय कराता है ६ महल॥ २७ ॥ ७ स्वर्ण का ॥ २८ ॥ ८ समूह ९ बीस बांस का एक

जिंहिं*उच्छ्रय बाहिर वह जा सन धरनि समाहित द्विगुन धर्‍यो ॥
इकसत१०० कर चम्मेलि हद अंतर गाढ†निचित छिति मग्नगयो
‡पीठकमध्य बिभाग महा पृथु ठाम बिहित प्रासाद ठयो ॥२९॥
सब भुवके दुव२बिध प्रासादन उच्छ्रित हुव प्रासाद वहै ॥
जोजन चउ४ दूरहु जो मनुजन रम्य सविध सम दिट्ठि रहै ॥
सुबरनछत्र१कलस२दुव२सोभित बहु धन उपल[2] बिचित्र बन्यौं ।
प्रभु केसव जामैं पधराये तँहँ ठ्यपसह मह अतुल तन्यौं ॥३०॥
पट्टनि तलैं[3] जितोक परनाँ सो सब तत्थ लगाइ सदा ॥
राज्य प्रताप अधिक तँहँ रक्खिय उदित बिभव सब राज्य सदा ॥
तँहँ भेरीबादनँ४प्रतिजामरु रंजन गायन२मिथुन२रहैं ॥
घटिका जंत्र ३ घटी १ प्रतिघोसक ४ जकुटं[6] लकुट प्रतिहार ५ लहैं ॥ ३१ ॥
समयसमय सेवन बहु सेवक६ तखत७ रु चामर७छत्र८तती ॥
प्रभु अवसर बाहिर पधरावैं सह गज१०सादिय पंचसती५००॥११॥
भूखन १२ असन[9] १३ बसन १४ नवनव भाँति[10] समयसमय मह १५ बहुल बढै ॥
केसव कोसैं[11] बचैं सु रहैं बसु१६चित बसु बलि जुहि भेट चढैं ॥३२॥
मंदिर बिघ्नबिनासक जन१८सुख आसिकसैं दिय तिन्हहु मही
राजबिभव प्रभुकै इम रक्खि रु आपउ पुर अरिअनिलैं[12] अही
बुंदीतैंहु रहत खिल बासर च्यारि४घरी हय डाक चढ्यो ॥

---

निवर्तन होता है ऐसे पांच निवर्तन अर्थात् सौ १०० बाँस का जिसका पीढा (चबूनरा) है. बाहिर * ऊंचा है उससे दुगुनी भूमि है †नींव (बुनियाद) ‡ उस पीठे (चबूनरे) के मध्यभाग में बडा मोटा ॥ २९ ॥ १ ऊंचा २ पत्थर ॥ ३० ॥ ३ आधीन ४ नोबत का बजना ५ प्रहर प्रहर प्रति ६ जोड़ा अर्थात् दो द्वारपाल ७ छड़ी लिये रहते हैं ॥ ३१ ॥ ८ पंक्ति ९ नैवेद्य वा पक्वान्न १० नवीन नवीन भांति के ११ खजाने में ॥ ३२ ॥ १२ शत्रुओं रूपी पवन के

संध्या पट्टनि सद्धि सिधारत विघ्नन पारतभक्ति बढ्यो ॥ ३३ ॥
इम प्रासाद उभय२रचि अद्भुत लोभी नृप जसलुट्टिलयो ॥
इकदिन सब *संसद लहि अवसर भाऊ१९५।१प्रति इम भनतभयो ॥
†पलित धरत अब हम रन‡प्राघुन मह१ अह२ चाहत नियति३ अजों ॥
तूहु तरुन सुत४ सिसु मरिगो तब प्रभु इम देहैं बहुरि प्रजों ॥३४॥
त्योंहु नियति प्रतिकूल मिलैं तँहँ भीम१९५।२तनय लहि अंक६ भलें
ठ्याहन सिसु गंगा१९५।५तव बहिनी फल यह जो नहिं हमहिं फलैं ॥
बिक्खहु तो जवँ जामि उचित वय करि महतो यह देहु कुलैं ॥
अनुजा लाडकुमरि१९५।६न बची इम तस भर तव सिर नाहिं तुलैं॥
भाऊ१९५।१कुमर प्रनत सुनि भाखिय प्रभु मतमैं नहि भेदपरैं ॥
आधिप सता १९४।१ सकुटुंब कलि४ हु इम कृत ९ जुग बुंदिप बिलसि करैं ॥
ग्राम अयुत१००००लगते बुंदीगढ जँहँ सत चउदह१४००जवन लये॥
कौतुक१रीझ२हगाम३तदपि क्रम दिनदिन नृप धन अधिक दये ३६
इत ओरंग४०।२बसाइ नगर वह कछु बढि दक्खिन अमल कर्यो ॥
भागनगर१बीजापुर२भटगन रोकि बढन रन अड्ड अर्यो ॥
साहजिहान३९।२जिती भुव सद्धिय यह जब तासहु अग्ग चल्यो ॥
बेगहि तब दक्खिन२।३दल बीरन दिल्लिय दल द्रुत आइ दल्यो ।३७।
इत अतिबीर सितारा३के अरि पच्छिम३।५सन मरहट्ट परे ॥
जितहि बढे तित आइजुरे जिन कन कन१०प्रतिभट मुगल करे ॥
सीम जितीक लई निज दाब्बि सु लहि अब अधिकहु लैनलगे ॥
तोपप्रमुखं उपहार सबै तनि गढ गढ निज साजि गैन११ लगे ॥ ३८॥

पीनेवाला सर्प ॥ ३३ ॥ * सभा में † श्वेत बालों को धारण करनेवाले ‡ युद्ध के पाहुने १ प्रतिदिन २ भाग्य की ३ अनुत्पत्ति (मोक्ष) चाहते हैं अर्थात् प्रतिदिन यही चाहते हैं कि हमारी मोक्ष होवे ४ संतान ॥ ३४ ॥ ५ और जो भाग्य विपरीत मिले तो ६ भीमसिंह के पुत्र को गोद ७ शीघ्र ८ बहिनोई ॥ ३५ ॥ कलियुग में इसप्रकार ९ सत्य युग करता है ॥ ३६ ॥ ३७ ॥ १० तोप आदि ११ आकाश में लग यह अत्यंत उद्धत के लिये कहावत है ॥ ३८ ॥

भाननगर१ पूरव१ भयकारक बीजापुर२ जम्म ओर२ बली ॥
पच्छिम३ असह सितारा३ पत्तन चउ४दिस तीन३न तेग चली ॥
बढत बढ्यो ओरंग४०।३ सु पै अब घटत अतंत्र सिखाइ घनौं ॥
गंठिहुके जु गुमाइहुक्यो गढ पाइ न हाइ प्रबीरपनौं ॥३९॥
तबहि सिटाइ दयो दलौं तातहि भूमिबढात विपत्ति भिरी ॥
बुंदीभूप पठावहु तो बलि फैलतपावहु आन फिरी ॥
वह दुर्मन भुव तस लै अप्पहु कोटापतिबस जबहि करी ॥
अप्पनअर्थ सदा यह साधत धी तस अप्पन कानि धरी ॥४०॥
सो करि तुष्ट सता१९४।१ नृप संभर प्रभु इत भेजहु भीर परी ॥
पत्र सु बंचि बुलाइ सता१९४।१ पुनि कछु ज़वनेसहु प्रीति करी ॥
नाम गजादि गनेसकरी१ जिन तुरग२ विदित रहबाद तथा ॥
वस्त्र३ रु भूखन४ सस्त्र५ सबै बर जे दिय दुर्लभ उचित जथा ॥
तदपि मही न दई रंचहु तिम कथन१ मुगल सह कित्ति२कह्यो ॥
अबकी बेर सता१९४।१ जय आनहु लघु तब जानहु देस लह्यो ॥
इम कहि सिक्ख दई तब अधिपहु लै बलं बुंदिय सिक्ख लई ॥
जनपदँ आइ संजे रन जोध्धन भिरन प्रबोधन रीझ भई ॥४२॥
बंटि अयुत१००००रुप्पयतँहँविप्र१न लहि खिन कवि२जन बुल्लिलये
तिनहित इकसत तीस१३०तुरंग१रु दम्म२सहँस चउबीस२४०००दये
सतत्रय३ ००बाजि१ रु दम्म२ सहँस सुर३३००० जो धन जोध३न
अप्पि जथा ॥
दु अयुत २००००दम्म सचिव मुखं दास४न पननारि५न वसु स-
हँस ८००० मैथा ॥४३॥
छसहँस६००० दम्म गायक८न दिय छैम इतर७न पंचक५ सहँ-

---

१ दच्छिण दिशा २स्वतंत्रता घटने पर बहुत सिटाया ॥ ३९ ॥ ३ पिता को पत्र लिखा ॥ ४० ॥ ४गणेशगज ॥ ४१ ॥ ५ शीघ्र ६ सेना ७ देश में ॥४२॥ ८ समय पाकर. सचिव ९ आदि सेवकों को १० वेश्याओं को ११ प्रसिद्ध ॥ ४३ ॥ १२ उस समय ने

हँस५००० अहो ॥
बरख्यो धन सावनघनके विधि निर्धन रंकहु लखन नह्यो॥
इम करि रीझ प्रबिसि प्रभु आलय पीतंबर[1] पय प्रनत पर्यो ॥
पूजन ठानि प्रसाद लह्यो पुनि धी कुलदेविय२ दरस धर्यो ॥४४॥
आसापूरनि२ पूजि उमा वह जासहु पाइ प्रसाद जहाँ ॥
लाये कृष्ण१९६।१ कुमार ललाटहिं स्व अलिक अच्छतश्तिलकर२ तहाँ ॥
सोहि सबन तब पट्टकुमर सुवें[2] पट्टकुमर यह समुझिपरी ॥
भाऊ१९५।१कुमर सुहां मन भाइ रु ध्रुव तस सिर निज पग्घ धरी ॥४५॥
यह लखि होइ प्रसन्न सता१९४।१ इम अधर[3] महल नमि इष्ट उभै
दक्खिन२।३ चढन विचारिय दुद्दर दूर करन ओरंग४०।२ दुरभै[4] ॥
सक नव नभ सत्रह१७०९बिक्रम सम इन[5]१सित१माधव२तीज३अखै[6]
परसुधरन जिहिंदिन अवतरि प्रभु खिजि किय छत्रन बंस खखै ॥
जाहिदिवस चंडासि जनमि जब बानतनय जुग२ काल बन्यौं ॥
जाहिदिवस समरेस१८१।७कुमर जब तिम लहि बुंदिय सुजस तन्यौं
जाहिदिवस ताके सुत जैत्र१८२।३हु कोटा निबसन सिद्धि करी ॥
जाहिदिवस यह ग्रंथ रचन जिम धी कवि इहिं आरंभ धरी ॥४७॥
जाहिदिवस नरनाह सता१९४।१जवें कुंच सु दक्खिन२।३ओर कर्यो
पट्टकुमर भाऊ१९५।१ढिग नयपटु धीर चतुष्क४कहँ सु धर्यो ॥
वासवसल्ल १९४।२।१ अनुज धरि बुंदियं तिम रुकमंगद १९५।१।२स्याम१९४।१तनै ॥

---

॥ ४४ ॥ १ ललाट में २ पाटवी कुंवर का पुत्र ॥ ४५ ॥ ३ नीचे के महल में ४ दोनों भय अर्थात् भूमि जाने का और हारने की लज्जा का ५ राजा ६ वैशाख सुदी तीज अर्थात् अक्षय तृतीया के दिन, जिस दिन परशुराम ने अवतार लेकर ७ क्षत्रियों के वंश को क्षय सहित किया था ॥ ४६ ॥ ८ कछुवाहा ९ कुमर समरसिंह ने १० जिस दिन कवि सूर्यमल्ल ने इस ग्रंथ (वंशभास्कर) की रचने की बुद्धि की ॥ ४७ ॥ ११ शीघ्रता से

मुकुल१८४।१४बंस अनुज माधव१९३।१को आसकरन१९३।२।३
तिम प्रहत[1] अनै ॥ ४८ ॥
केसव १९२।२ कुल सुखसिंह १९४।१४ उचित कहि धुर भट
ए चउ४ गेह धरे ॥
सूचित दिन संतत नृप संक्रमि क्रम सम दक्खिन१३कुंच करे ॥
व्यूहं[3]विधान सरँनि[4] ध्वजिनी[5] वहि रत्ति सु सिबिर[6]विधान रही
पहुँच्यो इम औरंग नगर पहु गढगढ सत्रुन भीति गही ॥४९॥
आइ सुमुख लैजाइ मुदित अति साह कुमर जयल्लाह सज्यो॥
जिम नृप कहिय तिमहि हित जानि रु तकि नयपुब्ब प्रमाद तज्यो ॥
भागनगर१बीजापुर भूपन दुव२दिस नृप इम पत्र दये ॥
तुम १ हम २ वचन हुतो सु अबिदित[7] न लिखि जुहि इज्जत १
ज्यान२ लये ॥ ५० ॥
बपमद करि औरंग४०।३उतैं वहि लुब्ध कुमग्ग अनर्थ लह्यो ॥
गढ गंजे चिरकेहु गुमावत बालिसपन[8] हठ विफल वह्यो ॥
तुम अब पुव्वहि सीम रहो तिम हद पर जानहु हमहु हटे ॥
क्यों इत१ उत २ सुभटन विफलहि कलि[9] करि अनुचित सब
लखहिं कटे ॥ ५१ ॥
दुव२जवनेस लखि सु इतको दल भूपति प्रति इम लखतभये ॥
न हमहिं दोस सता१९४।१नृप नैंकहु दिस त्रय३वढि पय सुगल दये
पूरब१तिम दक्खिन२अरु पच्छिम३यामहि इक दुव नाँहिं ग्रहे ॥
गढ पहिले दव्वे अपनैं गिनि चित्त अधिक हमरेहु चहे ॥ ५२॥
इत इक१अजा१जवन२दुव२हम इत दिल्लीप्रति त्रय३इक्क१दिपैं[10]
वचन मिलि सु हम त्रिक[11]२हि निबाहत लेस न जिम कहुँ भेद छिपैं

---

२ अनीति को १मिटानेवाला ॥ ४८ ॥ ३ व्यूह की रचना से ४ मार्ग में ५ सेना चलकर ६ रात्रि में डेरा रचकर रहा ॥ ४९ ॥ ७ अप्रसिद्ध ॥ ५० ॥ ८ मूर्खपन ९ युद्ध करके ॥ ५१ ॥ ५२ ॥ १० शोभायमान ११ तीनों

रैन१९२।१न्नृपति आसाल जु सुमिरत तुमसन नन मन हितहिं तजैं
हम२सह सपथ[1] मिले मरहट्ठ१न भुवहित त्रिक३एक१त्व भजैं ॥५३॥
हम१तुम२मेल सुनैं मरहट्ठ३हु तो छल रिपु इम हमहिं तकैं ॥
दिष्ट[2] सफल समुदित तिनके दिन समुझि सु भिन्नहु न रहिसकैं॥
तांकि दिल्ली अरिपन हम तीन३न प्रथितन भेदहु जानिपर्यो ॥
किम तुम१ हम२हिं तुम१हिं हम२ हित करि कालि तनि वच-
न निबाह कर्यो ॥ ५४ ॥
मरहट्ठहु अपनैं सुनि मेलहि ततखिन हमसन मेल तजैं ॥
यातैं करि गढगढ रन इक१इक१लोहु इम न हम उतहु लजैं ॥
साहहु ठानि कुमरपन सपथ रु कलिं[3] हम अखिल सहाय करे॥
सिसु१बेगम२अपनैं हम आश्रय धुव दोलत आबाद धरे ॥५५॥
दैन हमहिं कहतो बटि देसहि जे१हम२एस१हि साहजहाँ३१।३२
कित दैबो सुने गिनि उपकार२हु तक्कत ए१आरि हम२हिं तहाँ॥
साह१ कपट सपथन बिसवासन इम ओरंग४०।३।हु तसहि तनै ॥
रक्खि सरन हम जिहिं असुं[4] रक्खय आरि गिनि चहत सु हनन अनै
अग्ग पितर हमरे रन ओलुल कहत रैन१९२।१[5]जु काल कर्यो
तुम सह रन टरिबो हढता बिच धुवकव इतर२न टरन धर्यो ॥
यातैं तुम निज दल करि गढ इक१ कै दुव२लहि जय भिन्न करो
गंजे हम सिर सटि[6] जिते गढ धक्क जितने सब लौन धरो ॥५७॥
इत१ मरहट्ठ२ गिनैं तुमकौं आरि रीति सु तुम१ उत२ गिनतरहो॥
तुम बिसवास प्रमत्त रहैं तँहँ चित्तहु हमहिं न हनन चहो ॥
साहकुमर न तजैं जो साहस तुम१ हम२ बचि खिल लरहिं ततो।
देहु न द्रोस दलत खिल पर दल निज निज पन मन मिटहिं नतो ।४८।
महिपति अप्प तृतीय३ कुमारहु हमहिं लखत भगवंत१९५।३हनैं।

1 सौगंद ॥ ५३ ॥ २ भाग्य के फल से उनके दिनका उदय है ॥ ५४ ॥ ३ युद्ध में ॥ ५५ ॥ ४ प्राण ५ युद्ध को मथनेवाले ॥ ५६ ॥ ६ मस्तक के बदले में ॥५७॥५८॥

कै१ जानैं न जुदो तुमसन कै१ बैरिय बैरिय गिनि सु बनैं ॥
प्रह दल बंचि दयो नृप उत्तर भावित सब तुम उचित भनी ॥
हाँ सुत समुझाइ सुतो हठ अब टरि टारहिं अप्प अनी ॥ ५९ ॥
पै मम चक्क जुदो करि पानिप लारि कछु जो कछु दुर्ग लहैं ॥
५ दिखाइ मरन१ मारन२ बिनु रन मरि१ मारि२न बचन रहैं॥
उचित हमहिं लरिबो संगहि इम इक्खत निजनिज टरहिं अनी ॥
जुरि हम१तुम२इतरनसन जुज्झहिं धर जित लरि मरि देहु धनी ६०
तिम दौलत आबाद लयो तब गढ जन सबकछु कछि गली ॥
अप्प बचाइ निकासे ते अब आधिकहिं इच्छत भूप भली ॥
मूढ दुरदिस यह मति हुव गढगढ बिचबिच मारन१मरन२बुरी ॥
भूपहु सुत उद्धत भगवंत१९५।३हिं हठ करि बाधिय बत्तदुरी ।६१।
इम चउ पंच दिवस रहि अधिपहु कुमर बिजन लहि मंत्र करयो ॥
ओरंग४०।३हु लखि नृप आलंबन क्रमकरि सब तस तंत्र कर्यो॥
मंत्रकरयो१ तंत्रकरयो२ अन्त्यानुप्रासः१॥
दक्खिन२।३ देस मुदित१ अरु दुर्मन२ भूपहिं इम सुनि भीर भयो ॥
आहव साज निचय साजि अवसर लहि जिमतिम अवधान लयो ६२

॥ दोहा ॥

सता१९४।१ सिबिर रजनीसमय, आयो तहँ अवरंग ४०।३ ॥
अक्खिय अब दादा उचित, जानि जितावहु जंग ॥ ६३ ॥
कहिय भूप जड़ताहि किय, हद लंघत तुम हाइ ॥
रेखाँ कुट्टत कोन रस, जँहँ पन्नग भजिजाइ ॥ ६४ ॥
तदपि अज्ज सुलतानको, पुहवी अतुल प्रताप ॥
जथा सक्कति हमरे जतन, अरि गन गंजहु आप ॥ ६५ ॥

---

१ पत्र बांचकर २ यह प्राप्त वार्ता तुमने उचित ही कही है ॥५९॥ ३ मेरी सेना ४ पराक्रम करके ॥ ६० ॥ ५ छिपीहुई वार्ता को जनाई ॥ ६१ ॥ ६ एकान्त में लेकर ७ युद्ध के साज ८ समुच्चय ९ सावधान ॥ ६२ ॥६३॥ १० सर्प निकल गये पीछे लकीर कूटने से क्या लाभ है ॥ ६४ ॥ ॥ ६५ ॥

सिबिरसमागम हेतु मन, उपदा गज१ हय२ आदि ॥
माहिंमाँहिं लिय दिय मिलत, सह हित मह संबादि ॥ ६६ ॥
इम दक्खिन२।३ जातहि अधिप, जुग२ दिस आसय जानि ॥
सज्जे रन उपहार सब, पर दल प्रसभ प्रमानि ॥ ६७ ॥

इति श्रीवंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीवसुधावरशत्रुशल्यचरित्रे अकबरपुस्ताजगञ्जनिर्माणतद्रचनावर्णन १, बुंदीपुरच्छत्रप्रासादपट्टनमहलमन्दिरनिर्माणभणन २, औरंगजेबदलागमनेन साहजहांनिदेशात्ससैन्यशत्रुशल्यस्य दक्षिणस्यामौरंगजेबान्तिकगमनवर्णनमष्टमो मयूखः ॥ ८ ॥

आदितो विंशाधिकद्विशततमो मयूखः ॥ २२० ॥

प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

सज्जे दल संभर सता१९४१, बज्जे सूचक बंब[4] ॥
भर[5]१ छज्जे भज्जे अभर[6]३, लज्जे अलस३ बिलंब ॥ १ ॥
सिलह१ सस्त्र२ भूखन३ बसन४, गज५ हय६ रुप्पय७ ग्राम ॥
बल इत१उत२ हुँत बंटियत, आदर गुन अभिराम ॥ २ ॥
झहनावत सानन झगत, हेति मनहुँ तपहेलि ॥
मन गहिल्लीघंट भट मुदित, किधौं सबय सिसु केलि ॥ ३ ॥

१ नजराना २ उत्साह के वचन कहकर ॥ ६६ ॥ ३ हठ.

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुन्दी के भूपति शत्रुशाल के चरित्र में आगरे में ताजगंज के बनने की कथा और उसकी रचना का वर्णन १ बुन्दी में छत्र महल और पाटण के महल मंदिर बनने का वर्णन २ औरंगजेब के पत्र भेजने पर बादशाह शाहजहां की आज्ञानुसार बुन्दी के राव शत्रुशाल का सेना सहित दक्षिण में औरंगजेब के पास जाने के वर्णन का आठवां ८ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दो सौ बीस २२० मयूख हुए ॥

४ युद्ध की सूचना के नगारे बजे ५ भड़ (वीर) शोभायमान हुए ६ कायर भागे और देरी करनेवाले आलसी लजे ॥ १ ॥ ७ शीघ्र ८ सुन्दर ॥ २ ॥ ९ मानों ग्रीष्म के सूर्य के समान शस्त्र चमकते हैं १० पागल स्त्री के कलश के समान

जब डारी अवरंग४०१३ जुरि, अदिन मत्थैं अग्गि ॥
सो व सिलग्गी सोरसम, जोर विलग्गी जग्गि ॥ ४ ॥
धुव जितित टामंक[1] ध्वनि, हुव इत१ हित अनुहार[2] ॥
हैवर१नर२ छाये हुलसि, पक्खर१ कवच२ पसार ॥ ५ ॥
जोरी बैलन बहु जर्कुटर, चोरी गैलन चाल ॥
नाली कति हंकिय निठुर, काली तति जिम काल ॥ ६ ॥

॥ अन्त्यानुप्रासिनीरोला ॥

भूप सता १६४१ अवरंग ४०१३ भीर सज्जे दल संगरँ,
वज्जे भेरिन असह[8] ग्रीत धमकात धरा १ धर२ ॥
पिट्ठि गजन केतनं[9] प्रलंब[10] उडि छायो अंबर[11] ॥
बुल्लि नकीबन क्रम विसेस संक्रम किय सत्वरं[12] ॥ ७ ॥
सिव१आदिक कुतुकी समाज[13] सब न्योंति समोसर,
सावन छल्ली सरित सेन दिपि हल्ली दुद्धर ॥
उद्धत बल ऐंचत[14] अमान लंबे अय लंगर,
पय ऐंडे डारत पयान बैंडे गज वित्थर ॥ ८ ॥
मैंदढरनाँ[15] सरनाँ मनौंकि भरनाँ गिरि भंगर,
भद्रकें[16]१मंद्रक[17]२मृग३आभिन्न४कुल१खेत२ प्रथाकर[18] ॥

॥ ३ ॥ ४ ॥ १ नक्कारों के शब्द २ सदृश ३ घोड़े ॥५॥ ४ जोड़ा ५ तोपें ६ देवी की पंक्ति ॥ ६ ॥ शत्रुशाल ने औरंगजेब की सहाय के लिये ७ युद्ध पर सेना सझी वहां नहीं सहने योग्य पर्वतों को धुजानेवाले नौबतों के ८ समूह बजे और हाथियों की पीठ पर १० लंबी ९ ध्वजाओं ने उड़कर ११ आकाश को ढकदिया १२ शीघ्र चले ॥ ७ ॥ उस समय शिव आदि तमाशा देखनेवालों के १३ समाज (समूह) को निउता दिया और सावण मास की छलती हुई नदी के समान कठिनाई से धर्षणा की जावे ऐसी सेना शोभायमान होकर चली. उद्धत बलवाले (नहीं माननेवाले) १४ हाथी लोह के अतोल लंबे लंगर खींचने लगे और वे मस्त हाथी घमंड के पैंड देकर विस्तार से चले ॥८॥ १५ उन हाथियों के मद का गिरना है सो मानों झाड़ीवाले पर्वतों का झरना है १६ भद्रजाति के १७ मंद्र जाति के, मृग जाति के और संकर जाति के हाथी अपने कुल और खेत को १८ प्रसिद्ध करके

उलटावत ऊरध उठात पन्नगगति पुंक्खर[1] ॥
ईसा[2] दंतन लसत अच्छ बर हाटक बंगर॥९॥
हिमकर१ दिनकर२ मिलित व्है कि प्रतिमास अमा३०पर।
तनित चलावत करन तालसम पच्छ खगेस्वर ॥
स्याम घटा पाउससमैं कि बक१ बिज्जु २ बरब्बर।
इभ[3]१न घटा भल्ली अनेक इम हल्ली उक्कर[4]॥१०॥
प्रोथी[5]२ बाल्हिक१ पारसीक२ कांबोज३ प्रथाकर,
खुरासान४ ताजिक५ तुखार६ भाड़ेज७ छटाभर ॥
जवन बनायुज ८ खेत जात चमकात चरा१चर२ ॥
भमि जलउप्पर किलकिला[6] कि प्रसरैं दल उप्पर ॥ ११ ॥
चक्र ह्यपच्छट झुकि बहंत कोदंड हसीकर[7][8],
पच्छे छुवत उठातपाय दगि भू बैसंदर[9] ॥
ससि१ खुर१ तमर[10] खुरतार२ संग बिहरैं जनु बिज्वर[10] ॥
क्रम नलकील[11]१न नेलकिनी[12]२न घनपन मृग घल्वरै[13] ॥ १२ ॥
पुट्ठे जुग२ पिंडक प्रगोल[14] मृदु चक्र मनोहर,
उर[15] आयतविट्ठर[16] बिडंबि धारन दव्वैं धर ॥
करन जुग२ज लघुपन कलीन केतक निंदाकर,

१सूंड के अग्रभाग को ऊपर करके सर्प के फण के समान उलटाते हैं २लंबे दांतों में श्रेष्ठ सुवर्ण के बंगड़ शोभा पाते हैं ॥९॥ सो मानों प्रति महीने अमावास्या पर सूर्य और चन्द्रमा सामिल होते हैं और गरुड़ की पांखों के समान तने हुए कानों को हिलाते हैं किंवा वर्षा ऋतु में कालीघटा में बक(बुगला) और बिजली बराबर दीखती हैं ३इसप्रकार की हाथियों की उत्तम घटा(सेना)४उत्कर(हाथ पग हिला कर)अर्थात् पगों और सूँडों को हिलाकर चली ॥१०॥ बाल्हिक आदि देशों में उत्पन्न होनेवाले ५घोड़े ६पानी पर किलकिला पक्षी चले जैसे सेना पर फैलते हैं ॥ ११ ॥ सेना में गर्दन झुकाकर ७ धनुष की ८ हसी करते हुए चलते हैं भूमि को स्पर्श करते ही पग पीछा ऐसा उठाते हैं जैसा ९ अग्नि से जलकर उठावे, चंद्रमा रूपी खुरों के साथ खुरताल रूपी राहु १० विगतज्वर (विना पीड़ा)होकर विहार करता है चलनेमें ११नलियें और १२जंघाओं की अधिकता से मृगों में १३ घुसते हैं ॥१२॥ जिन घोड़ों के दोनों १४विशेष गोल पुट्ठे कोमल सुंदर चाक के समान हैं, जिन घोड़ों की१५छाती१६बाजोट की नक-

सहनाइन चहुंन समान मुरि मोथें मनोहर ॥ १३ ॥
बत्थ न माइ नमाइ बंक कसते धनु कंधर,
यालन जूं१ बिसिख२ ओपें प्रतिबंध१ ज्यकार२ पर ॥
जवनी१ शालिग्राम२ जानि अंखी१ छंद२ अंतर,
गो१धि२ सु नत जिम सुनत१ गोधि२ पन्नगदल पद्धर॥१४॥
थान१ उठे बपुर२ चरन१ थंभ२ चल बालधि१ चामर२,
लेत कुसें छेकत मलंगि द्वैद्वै बरछी धर ॥
पलट१ उलट२ सर्फरीप्रमान मृगडान मनोहर,
बिस्मय जव नटके बटो१न कुलटादृग केकैर२ ॥ १५ ॥
गहि बत्थन पीछैं गिरात अवनी जवनी अर,
मुकुर बिंब दिन चलन मान परिछो१ उडिबो१ पर ॥
जिन्ह पिक्खत प्राकार जात न गिनैं त्राता नर,

---

ल करनेवाली है और वे दौड़ने में भूमि को दबाते हैं, जिनके दोनों कान छोटेपन में केतकी की कली की निन्दा करते हैं जिनके सुंदर २ फुरख (नासिका) सहनाई के १ मुख के समान मुड़े हुए हैं ॥ १३ । जिनके धनुष के समान नमे हुए कंधे बाथ में नहीं माते हैं और उन कंधों रूपी धनुष में ३ केसवाली का ४ जूड़ा (केसों का समूह) है सो ही ५ तीर की ६ उपमा के समान है. और ७ जेरबंध है सो ही ८ प्रत्यंचा है ९ उजाली ( नेत्रों के ऊपर का वस्त्र ) के भीतर नेत्र हैं सो मानों पड़दे के भीतर शालिग्राम है, उन घोड़ों के श्रेष्ठ नमेहुए ११ ललाट १० गोह (गोहिली) सर्प के नमेहुए ललाटके समान है और सेना में सीधे चलनेवाले हैं (गोह भी सीधा चलनेवाला सर्प है) ॥ १४ ॥ जिनके संधि की गांठों(घुटनों आदि) के अंग उठे हुए, थंभ के समान चरण; और चमरके समान हिलता हुआ१२वालछा(पूंछ)है.१३जिनकी बाग उठाते ही दो दो बरछी भूमिको जो फांद जाते हैं१४अच्छी के समान उल पलट करनेवाले और लंबे दौड़ने में सुंदर मृग, जिनके विस्मय (आश्चर्य) करानेवाले वेगके समान न तो१५नट का छोकरा और न कुलटा के नेत्रों के १६ अपांग(कटाक्ष) हैं ॥ १५ ॥ भूमि रूपी कनात को बाथों में भरकर शीघ्र पीछे गिराते हैं, उन का शत्रुओं पर उडकर गिरना १७काच बिंब के समान और सूर्य किरणों के समान है, जिन घोड़ों को देखते मनुष्य कोट को अपना रक्षक नहीं समझते

जे घ्रापेक द्रुम सुमन जाल वहिंफाल वरव्वर ॥ १६ ॥
वैरीबाधक त्रिविध वंस साधक भट संगर,
सज्ज सयन चउ४ भेद सस्त्रपर भेद प्रथापर ॥
इक१पतनीव्रत जे अभंग रन व्याह वंनैं वर,
कति अच्छरि न चहैं कलत्र गिनि निज सहगत्वर ॥ १७ ॥
के हरिपद१ हरपद२ कितेक इच्छे कुल उद्धर,
भाखैं सत्य१ असत्य२ भंजि मनके मकराकर ॥
सज्ज्यो कबहु न स्वामिलोंन जिनके परि जाठर,
सुमनकली१ नासीर२ सीर भर भोग अलीभर ॥ १८ ॥
चालुक१ तोमर२ चाहुवान३ प्रतिहार४ प्रथाधर,
के कूरम५ जद्दव६ कवंध ७ सीसोद ८ पुरस्सर ॥
सेंगर ९ दाधिम १० सकवाल ११ परमार १२ परंपर,
चावोर १३ दहिये १४ चलाक गोहिल १५ वडगुज्जर १६॥ १९ ॥
मोहिल१७ विंदु१८ रु मंकुवान १९ कुल गोर प्रभाकर,
लुल्लक २१ जाव २२ प्रभावलोंन उफनाव अतित्वर ॥
इत्यादिक बाहुजेर उदार बलबाहुज विस्तर,
मरद किते बहुभेद मिच्छर पहु भेद उभेर पर ॥ २० ॥

---

रूपांतर चलने में वृक्षों की बराबर हो कर उनके पुष्पों की सुगंधि लेते हैं॥१६॥ श-त्रुओं के नाना वंशों को बाधनेवाले और कुल को साधनेवाले और जो [illegible] ने ३ हाथों में ४ मुक्त, अमुक्त, मुक्तामुक्त और मंत्रमुक्त इन चार प्रकार के शस्त्र चलाने के भेदों में प्रसिद्ध हैं. कितने ही और अपनी स्त्री को अपने सा-थ जानेवाली (सती होनेवाली) जानकर ५ अप्सराओं को कभी स्त्री नहीं चाहते हैं॥१७॥ इन वीरों में कितने ही विष्णु के और कितने ही शिव के पदवाले और उत्तम कुल का उद्धार करनेवाले हैं जो झूठ को छिपाकर सत्य बोलनेवाले और मन के ७ समुद्र हैं ८ जिनके पेट में पड़कर कभी स्वामि-द्रोह पातक (कुकर्म) नहीं हुआ, जो श्रेष्ठ मनवाले [illegible] और हल में धोरी और सब [illegible] भोगी रहनेवाले॥१८॥ [illegible] अपनी भुजा के [illegible] पक्ष को हिलानेवाले॥२०॥

लगि आली नाली प्रलंब काली कदनाँकर,
लालीमुख लोहित लुभाइ चाली रन चर्व्वर ॥
गढलोपन गोपन गिरिंद ओपी अग्रेसर,
जनु हल्ली डाकिनी जमाति असह्न आडंबर ॥ २१ ॥
हरि१ गज२ अहि३ मकराध४दि हिंस्र आनन भय आकर,
जुत्ते तृखगन विविध जोट पथ खैंचत पद्धर ॥
पीलुन टल्ले पिट्ठि पाइ सरके बलि ओसर,
चरखन अवनि ग्रसात चक्र निकसात घने नर ॥ २२ ॥
इम चल्ली तोपन अनेक मिलि पंति मनोहर,
मरहट्ठनसिर प्रथम मंडि सीमाहित संगर ॥
नासिक१पुर तिनको निराइ वेढ्यो बल बिस्तर,
सूचत जहँ रावनस्वसा सु बनि बिंझ लयो बर ॥ २३ ॥
तहँ लरि तोपन दिवस तीन३ जित्यो नृप सत्वर ॥
मरहठ्ठे रनबहुत मारि पुर पाइ वहे घर ॥
विंट्यो गढ त्र्यंबक१ बहोरि साजि तोपन संगर ॥
लग्गी गोलन असह्य लाय जग्गी धमगिज्जर ॥ २४ ॥
तहँ बाहिर रन प्रलय तार विस्तारि कछु वीसर ॥
निश्रेनिन देदै नरिंद पिल्ले भट उप्पर ॥
प्रचुर वन्यौ गढके प्रवेस कौसिल एस भयंकर ॥
कॅपिसीसन पहुँचत कलाप अरि बाहिर१ अंदर२ ॥ २५ ॥
खग्गन खंडविखंड खेरि किय खेत सवाकर ॥

---

१ लम्बी तोपों की पंक्ति लगी जो २ कालिका के समान३ नाश करने की खान थी. लाल मुखवाली रुधिर का लोभ करके युद्ध के ४ चौक में चली ॥ २१ ॥ सिंह आदि हिंसा करनेवालों के मुखवाली भय की खान ५ हाथियों के टल्ले पाकर ॥ २२ ॥ ६ समीप होकर जहां रावण की बहिन (शूर्पणखा) ने ७ नकटी होकर घर लिया था वहां ॥ २३ ॥ ८ शीघ्र ९ शीघ्र १० निरंतर पतन ॥ २४ ॥ ११ कुछ दिन १२ सीडी १३ युद्ध १४ कांगरों के करीब ॥२५॥ १५ मुर्दों की खान

गिरैं सुभटताजि कंगुरेन काटि सिर१ कटि२ पै ३ कर४ ॥
नट जैसैं तिहरी[1] निघात धरि गैन[2] छुवैं धर,
लंका जातुधान[3] विविध लूनें[4] बंका जिम बंदर२ ॥ २६ ॥
काटि कंगुर कंगुर किरंत[5] इम भट अग्रेसर,
उत१के काटि इत२ अधर आत इत१के उत२ अंदर ॥
विदित सता १९४।१ के नव९ प्रबीर तँहँ जुज्झे सत्वर,
दुव२हड्डे६१ कछवाह दोइ२ सोलंखि स्वभू सर५ ॥ २७ ॥
हड्डे ६१ तँहँ हरजस १९३।३।१ पहार१९५।४।२ बड्डे जस बित्थ
बनि तिलतिल सामंत १८७।१ बंस जस किय उज्जागर ॥
सूर अजब१ आनंदसिंह२ कूरम कित्तीकर[9] ॥
ए दुव२ कट्टे जस उबारि आमेर अनस्वर[10] ॥ २८ ॥
नवल१ तथा हरि२ चंद्रभानु३ नाथाउत निड्डर ॥
खेमाउत सद्दूल४ खंड वपु किन्न बरब्बर ॥
बदन५ कमाउत निसित बाढ लग्गो लज लंगर ॥
ए पंच५हि चालुक असंक आलुक[11] भर उव्वर ॥ २९ ॥
अस्त्रन भिदिभिदि अंग अंग बनि नाकबंधूवर[12] ॥
बुन्दी भूपति मुख्य वीर धारन तुट्टे धर ॥
इमहू घायल भट अनेक अर्जुन१ अग्रेसर ॥
निडर मरत मारत नरेस दब्यो गढ दुस्तर ॥ ३० ॥
रनविजई ओरंग४०।२ रक्खि धुव दक्खिगई धर ॥
नासिक१ सम गड्डे निसान त्र्यंबक२गढ सत्वर ॥
इम पच्छिम३दिस जित्ति आप धर सह्य[13] तरैं धर ॥
पूरब४दिस तिम किय प्रयान सह चक्र नरेस्वर ॥ ३१ ॥

१ तिहरी कुलांट २ आकाश ३ राक्षसों को ४ काटकर ॥ २६ ॥ ५ गिरते नीचे आते हैं ॥ २७ ॥ ७फैलाकर ८ प्रसिद्ध ९ कीर्ति करके १० आमेर को बचाकर अमर किया ॥ २८ ॥ ११ शेषनाग का भार उतारकर ॥ २९॥ अप्सराओं के पति ॥ ३० ॥ १३ सह्याचल एक पर्वत का नाम है ॥ ३१ ॥

दच्छन अब इत बिदर३ दुर्ग बेढ्यो जुहि बिद्दर ॥
बज्जैं जुहि ग्रंथन बिदर्भ३ इम देसी अक्खर ॥
जहँ सिल्पीजन रूप जस्त मृदु मंजि प्रथा[1] पर ॥
करि हुक्का१ कच्चोल२कादि दै क्रीत दिसावर ॥ ३२ ॥
जेहु कहावैं बिदरजात तपकाल[2] सिसिरतर ॥
सो गढ बेढ्यो सत्रुसल्ल१९४१ बुन्दी बसुधाबर[3] ॥
मृध[4] तोपन धमचक्क मंडि सम चक्क[5] पुरस्सर[6] ॥
गढके जवनन गंजि गंजि किन्नैं भयकातर ॥३३॥
पृथुल[7] कुंतू[8] बारूद पूरि बसुधा१ बैरनं२तर[9] ॥
अग्गि लगाई इक्क ओर अति घोर उपह्वर[10] ॥
उडि उतको हुत कोट अंस पथ भो कछु पद्धर ॥
लै तिहिं मग ओरंग४०१३ लार नृप पैठो निद्धुर ॥३४॥
खग्गन सेस बिसेस खंडि करि दुर्ग वहै कर ॥
झंडे हजरतके झुकाइ जय तीजे३ जित्वर[11] ॥
धरि थानाँ तिहिंदुर्ग धाम धीरन बार्नांधर[12] ॥
कल्लयानी४ उप्पर कुपाइ अब लाइ चमू अरं[13] ॥ ३५ ॥
सुपहु सता१६४१२ अवरंग४०१३संग सज्ज्यो हद संगर ॥
दिवस किते तोपन दरार पटकी किल्लापर ॥
सनैंसनैं बढि बल समीप पढि फल जय पीवर[14] ॥
अनी उभय२उभय२हि अनीक लटि भार बरब्बर ॥ ३६ ॥
आरुहि चल्ले ओर ओर निश्रेनिन दै नर ॥

---

गढ का नाम है. संस्कृत में जिसका नाम विदर्भ है उसका देश भाषा में बिदर हुआ १प्रसिद्ध२रूपे और जस्त के हुक्के और कटोरे आदि ॥ ३२ ॥ ग्रीष्मकाल में अत्यंत ठंडे होते हैं ५ भूपति ६ युद्ध ७ सेना के ८ आगे ॥ ३३ ॥ ९ बडे १० ्पों (पीपों) में बारूद भरकर ११ भूमि और कोट की संधि में १२ एकान्त भयंकर अग्नि लगाई ॥ ३४ ॥ १३ जीतनेवाले १४ युद्ध से नहीं भागने के चि-ह रखनेवाले ॥ ३५ ॥ १५ शीघ्र १६ मोटा ॥ ३६ ॥

कपिसीसन पहुँचत कराल मचि कत्तल महाभर ॥
तेगन मच्छी तुट्टितुट्टि इत१उत१के ओसर ॥
उलटि उलटि गढतैं अचेत धर१सीस२गिरे धर ॥ ३७॥
तत्थहु हड्ड६१ नरेस तेग बल वेग चली वर ॥
विविध पठाये वट्टि वट्टि अरिलोक अनस्वर,
कतिकन वह सुमिराइ कोल टारी जम टक्कर ॥
पायो जय चोथे४ प्रघात कल्ल्यानी४ ले कर ॥ ३८ ॥
धीर रच्यो गढ धामिनी५ सु पंचस५ रन पक्खर ॥
अधिरोहिनि पहिलैं अरोहि बुंदी वसुधावर ॥
हद भारी तरवारि हड्ड६१ घनसारी धँसमर ॥
जिते जवन आततंध जोध तिन्ह रक्खि दिगंतर ॥३९॥
खिल मिच्छहु खग्गन खपाइ दुग्ग सु लिय दुद्धर ॥
इम इक१हायन अंतराय हड्डा६१ सुर्जन१०।१ हर,
पंच५ समर पुर१दुर्ग२पंच५निजबल जित्यो नर ॥
कहत गोलकुंडा६हु केक सजि छट्ठ६ संगर ॥ ४० ॥
जित्यो गढ धरनीभुजंग परअंग कटापर ॥
कतिक कहैं सुलतान संग सजि आयो संगर ॥
गढ दौलत आबाद गंजि धन खिन्न धनीधर ॥
जयहि गोलकुंडाहु जित्ति जोधन पूरयो जर ॥ ४१ ॥
अब इम पच्छे मुररि धाइ अवरंग४०पुरी अर ॥
दखल सुन्यों वलि विजित देस पच्छिम२छादि पक्खर ॥
राजा तँहँ अवरंग४०।२रक्खि निज पत्तन निड्डर ॥
आहव जित्यो अत्थ अप्प तँहँ पत्त आतित्वर ॥ ४२ ॥
सह्य१ सिलोच्चय१ निकट सीम मंजुल नदि१मंजर२,

१ कोट के कांगरों के समीप ॥ ३७ ॥ २ नाश नहीं होनेवाले लोक (स्वर्ग) में भेजे ॥ ३८ ॥ ३ सीसरनी पर ४ चढ़न जानेवाला ॥ ३९ ॥ ५ रक्षा करने के योग्य ६ धनको वर्षाने के अन्तर से ॥ ४० ॥ ७ राजा ॥ ४१ ॥ ८ धन ॥ ४२ ॥ ९ सह्य नामक पर्वत के समीप

जुरत जहाँ अवमर्द उग्र सझ्यो यह संभर ॥
सोदर तहँ निज राजसिंह१९४१४सुत्तो करि संगर ॥
पंच५सुभट इतर हु परैत धरथंभ१ परे धर ॥ ४३ ॥
जिम यह छट्ठो६समर जित्ति किय कित्ति कलाकर ॥
आसेर७हु अक्खैं अनेक पुनि गो१ सु लयो२पर ॥
दक्खिन२ धर इम बहुत दब्बि निज तंत्र नरेस्वर ॥
थिर सासक अवरंग४०।३ थप्पि पुरि अप्प महीवर ॥ ४४ ॥
तुला१ पुरट२ उज्जैनि तुल्लि करि दान प्रभाकर ॥
आयो दिल्लिय घसत अभ्र बल१ तेज२ बिकस्वर ॥
हिय लायो साहेजिहान ३९।२ बदि मैं अब बिज्वर ॥
इतरदेस१ गज२वाजि३अप्पि प्रतिरीक्क करी पर ॥ ४५ ॥
न दये तिन हेर्‌ही निकेत बारॉं१ रु मऊ२ बर ॥
माधव१९३।२ सुत मोगैं मुकुंद१९४।१ धुव जो इतको धर ॥
इतर दये सुनिये असेस प्रभु राम२०३।४ दयापर॥
इभ नव घन१ दिलदार२ अस्व पोसाक३ प्रभाकर ॥ ४६ ॥
पंचकोटि५०००००००द्रम्मन प्रमान जिम अप्प्यो जेवर४ ॥
इम त्रिक३ पंचक५ क्रम दुरअोर वसु८ सेस दये बर ॥
दिस उत्तर४ त्रिक३ टुंक१ द्रंग धन मालपुरा२धर ॥
कहियत तीजो३ केकरी३ सु अप्प्यो नृपकों अर ॥४७॥
प्रथित परगनाँ सुनहु पंच५ ए दक्खिन२ अंतर ॥
हथनीगढ गढ हिंगुलाज२ केथोलि३ धनाकर ॥
पानगढ४ रु भैंसोद५ पंच५ घल्ले बुन्दीधर ॥
ही गतभुवँ उम्मेद हाइ न दई सु छलानिर ॥४८॥

---

और मंजरा नदी की सीमा में १ युद्ध ॥४३॥४४॥ २सुवर्ण की तुला ३विकाश अनेघ । ला४ खेद रहित ॥ ४५ ॥ ५ परम दयावान् ६ कांतिवाली ॥ ४६ ॥ ७ रूपयों के प्रमाणवाला ८ शीघ्र ॥ ४७ ॥ ९ प्रसिद्ध १० धन की खानि ११गईहुई भूमि 'मऊ और बारां' मिलने की उम्मेद थी ॥ ४८ ॥

एहि परगनाँ बखसि अठ८ सनमान्यौ संभर ॥
आमिल थप्पे टुंक१ आदि सबमैं अग्रेसर ॥
हाकिम जोलौं हिंगुलाज२ पहुँचे न समैंपर ॥
अखयसेन१ खिच्चिय१२ अराति तोलौं कपटीतर ॥४९॥
साह अमल उट्ठत सवेग घुसि बैठो ज्यौं घर ॥
सारथल२हु इत भीमसिंह३ पैठो कुहनापर ॥
गोर जु दुल्लह३ मंगरोल ३ इत बैठो अंदर ॥
चोरत धन लखि इक्क१ चोर ओरहु चोरैं अर ॥५०॥
तिम तीन३न ए थान तीन३ दब्बे बलि दुंद्धर ॥
पहु संभर इत रीझ पाइ कुलहद्द६१ दिवाकर ॥
सक दस सत्रह१७१० पाइ सिक्ख घुमडत आयो घर ॥
राजकुमर भाऊ१९५१ पुरोग बर जे बसुधावर ॥५१॥
अब रहि आपहि दुरदिन ढंग तब सज्ज्यो निद्धर ॥
मृत१ घायल२ कुल अधिप मानि बखस्यो बसु विस्तर ॥
॥
नहिं मावत सह बल नरिंद उफन्यौं धर१ अंबर ॥५२॥

॥ षट्पात् ॥

तारागढसन तोप उभय२ नरनाह उतारिय ॥
नाम धूरिधानी१ रु करक बिज्जुलि२ हलकारिय ॥
लघुँहि जाइ गढहिंगुलाज बेढ्यो दल बिस्तर ॥
दिन चउ४ तोप दगाइ पंथ पंचम५करि पद्धर ॥
ओढिनें लगाइ चढिगो सु पहु आरि वह हानि खिच्चिय१३अखय१॥
बल तस बिलोरि छसहँस बलिय६००० जो गढ१ लिय स-
ह कित्ति२ जय३ ॥५३॥

१ चहुवाण शत्रुशाल का सन्मान किया २ शत्रु ॥ ४९ ॥ ५० ॥ ३ कठिनाई से घर्षणा किये जावें ऐसे. राजकुमार भाऊ को ४ आगे जाने से राजा ने मना किया ॥५१॥ ५ धन का विस्तार ६ बढा ॥५२॥ ७शीघ्र८निसेनी ९मथकर ॥५३॥

माधव१९३।१ निजभट जक्खमूल पति जो रन पारथ ॥
तस बंधुव नामन प्रतीत तँहँ होइ कृतारथ ॥
सह बारह१२ भट सूर भये तिलातिल गढमैं भट ॥
सुहि माधव१९३।१ तँहँ सुपहु किन्न गढपति रन उत्कट ॥
गिनि अखय सेन१घर भीमगढ२पुनि सु जाइ जिस्यो प्रधँन ॥
हनि तास अनुज सुहुकम२कुहँक जित्ति गढ सु थप्पिय स्वजन५४
पूराउत्त१७३।१ प्रताप१९१।१ खिल्यो सासक हिंडोलिय ॥
नाम गंग१९१।५ तस अनुज परयो पंचम५ जुज्झन प्रिय ॥
एह रायथल अधिप सहित एकादस११ सादिँन ॥
गिरयो भीमगढ गहत बढ्ढि बहु बल प्रतिबादिन ॥
तिम रायसिंह१ रट्ठोर तँहँ जुज्झि अनुज रविमल्ल जुत ॥
मह१जल२चढाइ पुर मेरता परे सहित तिथि१५भट प्रनुत ।५५।
इम हथँनीगढ१आदि प्रांत खिलँ चउ४सम्हारि पहु ॥
धरि तँहँ रच्छक धीर बदलि बिस्वस्त बीर बहु ॥
तदनु सारथल२तिमहि गंजि भूपतिहनि गोलन ॥
खिचो१३भीम३हिँ खंडि रुचिर जिस्यो तीजो३ रन ॥
तिम बंधु रायमल्लोत२३।१९तँहँ जथा प्रथम थप्पे सजय ॥
तिलातिल स्वबंधु तुट्टयो सु तग भट हरदाउत३४।२०बीतभय ।५६।

॥ दोहा ॥

रस गुन३६ भट जुत रन रच्यो, खेत सारथल३ ख्यात ॥
पुर हुन्नीसँ प्रयाग१९४।१को, यह चोथो४अनुजात ॥ ५७ ॥
सुपहु जित्ति इम सारथल३, रायमल्ल१९१।३ कुल रक्खि ॥
मंगरोल४गोरन मिलन, आयो जुज्झहु अक्खि ॥ ५८ ॥
भक्खरोतँ सीसोद भट, साहबसिंह सनाम ॥

---

१ युद्ध में अर्जुन २ तीव्र ३ युद्ध ४ छली ॥ ५४ ॥ ५ सवारों से ॥ ५५ ॥ ६ विशेष स्तुति योग्य ॥ ५६ ॥ ७ बाकी के ८ भरोसा के ॥ ५६ ॥ ९ दूंणी नामक आगर का पति १० छोटा भाई ॥ ५७ ॥ ॥ ५८ ॥ ११ भाकरोत वंश का क्षत्रिय

तास कुमर दुव२वीर तँहँ, कॉलि करि आये काम ॥ ५९ ॥
सुनहु राम२०३।४प्रभु नाम सन, जेठो१कुमर जवान१ ॥
अनुज२कृष्ण२द्वै२ही अडर, थिर सोये रनथान ॥ ६० ॥
सादी तेरह१३ सत्थके, सोये कुमरन संग ॥
दुल्लहसाहि४ सु गोर दलि, जिय्यो भूप सु जंग ॥ ६१ ॥
जई परगनाँ तासजुत, जित्ति चउम४रन जोहु ॥
मंगरोल४अप्प्यो महिप, साहबसिंहहि सोहु ॥ ६२ ॥
सिवसत्रह१७११ सम्म लगत सक, पहु इम इक्क१प्रयाल ॥
ग्रामक जुत चउ४जित्ति गढ, आयो पुर चहुवान ॥ ६३ ॥

इति श्रीवंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीन्द्रसुधावरशत्रुशल्यचरित्रे दक्षिणादिक्स्थपञ्चदुर्गविजयिदिल्ल्यागतशत्रुशल्यस्य शाहजहांयवनेन्द्रान्नूतनप्रान्तसहितसत्कृतिप्रापणं १, नवलब्धप्रान्तविजयानन्तरशत्रुशल्यबुन्दीप्रत्यागमनवर्णनं नवमो मयूखः ॥ ९ ॥ आदित एकविंशाधिकद्विशततमः ॥

प्रायोव्रजदेशीयप्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

अवलग दिल्लिय आदर्यो, जो पति साहजिहान३९१२ ॥
पै अब सुनिये राम२०३।४प्रभु, अन्तो समय अवसान ॥ १ ॥
तीजे३सुत अवरंग४०।३तँहँ, अति मदमति बद आइ ॥
जनकैं कीलि लिय पट्ट जिम, जोर प्रभुत्व जमाइ ॥ २ ॥

---

१ युद्ध करके ॥ ५९॥ ६० ॥ २ सवार॥ ६१ ॥ ६२ ॥ ६३ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुंदी के भूपति शत्रुशाल के चरित्र में दक्षिण में पांच गढ विजय करके शत्रुशाल का दिल्ली जाकर बादशाह शाहजहां से नवीन परगने और सत्कार पाना १ नये पाये हुए परगनों को विजय करके शत्रुशाल का पीछा बुंदी आने के वर्णन का नवमा ९ मयूख समाप्त हुआ और आदि से २२१ मयूख हुए ॥

३ अन्त समय ॥ १ ॥ ४ पिता को कैद करके ॥ २ ॥ ३ ॥

जिम जेठे१ दारा४०।१हिँ दलि, अरु सुजा४०।२हिँ मरवाइ ॥
गद्दी अनुज मुराद४०।४ गहि, पाई अवसर पाइ ॥ ३ ॥
सो कहियत धारहु श्रवन, सभ्पन[1] सह नरनाह ॥
जिहिँ रन प्रभुकुल मूल जिम, लहिय सता१९४।१दिवलाह ।४।

प्रायो मरुदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ सचरणगद्यम् ॥

जिणसमय दिल्लीस साहजिहान३९।२रै[2] मूत्रकृच्छ्रनामक महातंक[3] रो प्रकोप थियो ॥

जिकणरी पीड़ारै परतंत्र होइ आपरा अधिकाररै ऊपर बडापुत्र दारा४०।१नूँ रहणादियो ॥

जिकी बात प्राचीरि[4]रा अधीस दूजा२ कुमार सुजासाह४०।१ रा उरमैँ न माई ॥

अर अनामय पूछणरो व्याजकरि[5] पिता१नूँ बडा१ भाई२ समेत मारि साहहोणरो संकल्प करि दिल्लीमाथै आपरी चतुरंग चमूचलाई।

तिको मंत्र उपह्वर[6] भी चारलोकाँरा[7] चतुरपणाँथी चौड़ै आयो थको पहलीही इसो घाट घड़ता तीजा३साहजादा ओरंगजेब४०।३ रै सहायक बणियो ॥

जिकण महापातक माथै लेर आधी[1] पातसाहीरो लोभ दे प्रतीची[8]रा पति आपरा अनुज मुरादसाह४०।४नूँ मिलाइ पाउसरी कादंविनीरै[9] अनुकार[10] आपरो अनीक[11] तणियो ॥

अठी दूजैरसाहजादै सुजासाह४०।२भी पहलीरी सूचनारै समान दिल्लीरै अभिमुख[12] प्रयाण[13] कीधो ॥

जैरै बुंदीहूँ हाडोतीरै अधीस सत्रुसाल१९४।१भी वचावणरी वि-

---

१ सभासदों सहित २ स्वर्ग का लाभ ३ महाभयंकर रोग का ४ पूर्व दिशा का पति ५ आराम पूछने का मिस करके ॥ ५ ॥ ६ एकांत की सलाह ७ हलकारों के ८ पश्चिम दिशा का हाकिम ९ वर्षा की मेघमाला के १० सदृश ११ सेना फैलाई १२ सन्मुख १३ गमन किया ॥ ६ ॥

चारि आपरा पंचम अनुज मुहुकमसिंह१९४नूँ हित पत्रलिखाइ, याँरीति दीधो ॥ ६ ॥

अब सुजासाह४०।२रै समीप रहियाँ भाई तू बुन्दीरी वसुधारो बिभाग परलोकमैं पावसी ॥

अर अबही प्राची१रा अधीसकपटी दूजा२ साहजादानूँ छोडि आयाँ म्हारा आसयरै अनुहार पिताराघरमैं खटावसी ॥

जिको पत्र पढताँही हड्डा१धिराजरै पंचम अनुज मुहुकमसिंह १९४।५आपरा अधीस अग्रजरा आदेसरै अनुसार अब भावीरा भरोसामैं भ्रम देखि प्राचीरापति सुजासाह४०।२नूँ तजि आपरै देस आइ अनुगतभाव दिखाइ संभरसिरोमणि सत्रुसाल१९४।१ रा पगाँमैं प्रणाम कीधो ॥

जरैं राजा रत्न१६२।१रा बडा कुमार गोपीनाथ१९३।१रै पट्टपुत्र नरेस सत्रुसाल१९४।१भी आपरा अनुजनूँ ग्रामता समेत पहलीरा दुर्ग्गपुररो प्रतिनिधि इणारा अग्रज इंद्रसाल५६४।२रै अंतिक आलोचि करउर दंगदीधो ॥७॥

अठी दूजा२साहजादानूँ आपरैऊपर चलायो जाणि तिकणनूँ पाछो फेरणरैकाज कुमार दारासाह४०।१रो कुमार सलेमसाह४१।१ बिदा कियो ॥

तिकणरैसाथ कछवाह जयसिंह१ गौड़ अनिरुद्धसिंह२ नबाब दलेलखान३तीनही मुख्य सामंत देर आपरो उद्धत अनीक दियो ॥

तीन३ही सामंताँ सलेम४१।१रैसाथ साम्हैं जाइ बाणारसी रै समीप कुमाररा काकानूँ कोरडो लोह चखायो ॥

जिणथी पहला१ही प्रघातमैं परम्मुख होइ दूजो२कुमार दूजारो प्रहार भी न खायो ॥ ८ ॥

१ आज्ञा २ सेवक भाव ३ समीप ॥ ७ ॥ ४ अनम्र अथवा चंचल ५ सेना ६ निकेवल शस्त्र ७ युद्ध में ॥ ८ ॥

॥ दोहा ॥

साह सुजा४०१२ गंजे समर, सामंतां३ र सलेम४११ ॥
मदविण पाछो मोल्हियो, जिम्हग २ दविण जेम ॥ ९ ॥
पिता१पितामह२ थी प्रयात, लिखि सलेम४११ जपलाह ॥
कलह जई सतकारिया, पटा दिवाइ सिपाह ॥ १० ॥
पंचलाख५००००० मुद्रा पटा, लै जयसिंघ१दलेल२ ॥
लीधो गौड़ दुलाख२००००० लागै, खग्गाँरखा जय खेल ॥ ११ ॥

॥ सचरणगद्यम् ॥

इणरीति आपरा और भी विसेसबीराँनूँ बधाइ काकारा द्वाररो थाड़ होइ सेनासमेत सलेम४११ उठैही आडो रहियो ॥
अर काकेभी पुळियार होइ प्राची१रो परिकर इकट्ठोकरि फेर ।दिल्लीपर चलावणा दृढभाव गहियो ॥
इणबातरै हाके पहलीही सिताराः१ बीजापुर२ भागनगर३प्रमुख केखणरा २ अधीसाँनूँ विजयरा फळमैं विभागी बणाइ दक्खिण पच्छिम ३ रा अधीस दो २ ही साहजादा मिळिया तिके दूजा २ अजैरै अनुकार साँचै संकल्प दिल्लीरा दायाद होइ साम्हाँ चलाया॥
अर दिल्लीसभी घणाँसाहसथी आपरा जावणमैं आडो होइ चलायो सड़ा वडा १ कुमार दारा ४०१२ नूँ सारूँहँ पूगणरो निदेस देर वि- कीधो जतरै तापी१ नूँ लाँघिनर्मदा २ नदीरै नजीक आया ॥१२॥
साह कहियो म्हाँराअनाँमयरो उद्देस करि आवै तिकाँनूँ साम्हैं ाइ हूँही समुझाइ पाछा मोड़िआऊँ ॥
तिकोभी तातरो निदेस सनमानि दारा ४०१२ कहियो पिताराधारणमैं हूँभी पाटरोपुत्र १ प्रतिष्ठा नूँ पाऊँ ॥
जैरै पातसाह दारा ४०१२ रै साथ जोधपुररो अधीस राठोड़ जस- न१च्यारि४ही अनुजाँसहित कोटारोअधीस हाडा६१मुकुंद१९४।१२

सर्प २ बिना दांतवाला ॥ ९ ॥ १० ॥ ११ ॥ ३ भागकर ४ पूर्व दिशा की पर ५ सरदार ६चंदायत ॥ १२ ॥७आराम पूछने का८पिता की आज्ञा का९जब

मालवदेसरा पच्छिम ३ प्रांतरो पुहवीसं रतळामनगररो बसा-वणहार राठोड़ रत्नसिंह३ बिस्वासघातकरि आपरो भामें अमरेस रा चरणाँरो छेदणहार गौड़ नरेस अर्जुनसिंह४॥राणाउतराजा राय-सिंह५ नवाब कांसिमखान१ करीमखान २ प्रमुख आपरा मुख्य सामंत सहायक करि बडा बरूथरै साथ जूझणरा साहसी कुमार दारा४०।१ साहनूँ ओरंग४०।३ मुराद ४०।४ रै साम्हैं बिदा कीधो॥ अर इणरा कुमार सलेम४१।१ नूँ पहलीसूचिया सहायकाँसमेत प्राची१ रै पंथ सुजासाह४०।२ आडोरहण दीधो ॥ १३॥

॥ दोहा ॥

अर्जुन१ रयण२ मुकुंद३ए, सोवण संगर सीम ॥
क्रमियां ए रावण कँवर, कासिमखान१ करीम२ ॥ १४ ॥
रायसीह१ जसवंत२ रण, जाँणँ तजिकढिंजाण ॥
ले दारा४०।१ क्रमिया लगस, फोजाँ संगस उफाण ॥ १५ ॥

॥ सचरणगद्यम् ॥

अठी पातसाहीपर जादा भार पड़तोजाणि साहनैं कोटेसरे बारां १ राखि मऊ२ उतारि तिकणरैएवज माधाणी२६।२२ मुकुंद १९४।१ नूँ और परगणां देर दारा४१।१रै साथ जावणरो हुकम दियो॥ अब बुन्दीसरो बुलावो बिचारि मऊ२रो फरमाण लिखाइ पह-लीही बुन्दी भेजि हाडाँ६१रा हंस सता१९४।१नूँ बखसीस कियो॥ नरेसभी फरमाण आताँही जाइ मऊ२ गरदाइ झगडो जमाइ कोटेसरा राखिया मऊ२रा फोजदार खीची१३ नगराजनूँ उचित आ-तंकै देर बारैं काढियो ॥

अर एकादस११ अब्दरा गया मऊ२पुरमैं परगणाँसहित पाछो अमल जमाइ प्रतीपं दीठो तिको ही गाहियो१ र बाढियो२ ॥१६॥

१भूपति २ बहिनोई अमरसिंह का पैर काटनेवाला ३ आदि ४ सेना के साथ ५और ॥ १३ ॥ ६ चले ॥ १४ ॥ ७ निकल जाना ८ लम्बे चले ९ क्रोध १० सूर्य ११ भय १२ विरुद्ध ॥ १६ ॥

॥ दोहा ॥

सक चउदह सत्रह १७१४समा, लागाँ इम जय लेर ॥
मारि खळाँ लीधी मऊ२, दळाँ पेराभव देर ॥१७॥
कीधी थान बिनायकैं, राड़ि बळाँ नरराज ॥
सो खीची१३ हणियो सतै१९१४१, बणियो तीतरबाज॥१८॥

॥ सचरणगद्यम् ॥

पहली अकबर३७।१ अवसाणसमयरै समीप रीछवारा राठोड़ पूप भोज१९।१।२रै पगाँ पड़िया तिकै अब मऊ१ वाराँ२ छूटाँकेड़ै पाछा प्रतीप थिया ॥
जिकाँमाथै हाडैनरेस मऊ२थी राजकुमार भाऊ१९५।१ भेजियो जिकण जाताँही राठोड़ दहवट्टाँकरि काढिदिया ॥
इणरीति रीछवा१ बकाणी२सूधीजनकरी आण जमाइ कुमार भावसिंघ१९५।१ पाछो मऊ आयो ॥
जठै आपरो अकंटक अमल जमाइ नरेसभी बुन्दी आइ बिजयरो सुजस १ सत्रवाँ २ समेत दिसादिसा डुलायो ॥ १९ ॥
अठी साहरै समाधी हुवाँकेड़ै दारा४०।१साहनैं अधिकाररो कामभी छोडिदीधो तोभी तीन३ही भायाँरो तखतमाथै चलावणाँ जाणि प्राची१मैं पुत्रनूँ भेजि अवाची२कूँ आवता दो२ही पुत्रानूँ समुझावण साम्हैं जावता पातसाहनूँ पेलि तिणरो बडो१पुत्र साहसरै सहाय पहली कहिया कटकरै साथ दरकूँचाँ दक्खिण२रै अभिमुख चलायो ॥
तिकण अवंती पुरीरै परै पंच५कोसरै प्रमाण पूगिबीराँरी बासठिहजार६२००० सेनारै साथ मेळ पायो ॥
जठै दो२हीफौजाँरै दूजहीदिवसकाळिकोपतोपाँरोघोरघमसाण[12]राचियो

१ पराजय ॥ १७ ॥ १८ ॥ २ अन्त समय ३ बिरुद्ध ४ बरबाद ५ अमाया ॥१९॥
६ आराम ७ पूर्व दिशा में ८ दक्षिण ९ मना करके १० सन्मुख ११ उज्जैन १२ युद्ध हुआ

अर बीचबीच बैंडीरा वैंहँडा वज्रवेग बानैत बीराँरै सस्त्राँरो संपात माचियो ॥ २० ॥

॥ दोहा ॥

असीसहँस८०००० सेना अठी१, सहँस उठी२ बासठ्ठि६२००० ॥
भड़ाँ१ ओपियाँ भीरँवाँ२, नीर गया मुख नठ्ठि ॥२१॥
जिण दक्खिण२धररो जरै, अरि हूँतो अवरंग४०।३ ॥
सोभी लै अब सीरमैं, जुड़ण चलायो जंग ॥२२॥
त्रय३ भीडू दक्खिण२ तणा, बदिया पहलै बाद ॥
धुर चोथो४ पच्छिमधणी, मेळे अनुज मुराद४०।४ ॥२३॥
प्रथम गजर तोपाँ पड़े, गोळा वजर गुड़ाण ॥
मचियो जिणदिन माझियां, घोर प्रळै घमसाण ॥ २४ ॥

॥ सचरणगद्यम् ॥

जिणसमय दो२ही फोजांरा हिलोळा समुद्रैरै समाण प्रमाणमैं आय॥
अर तोपांरी गाजहूं सेसरासीसां१ समेत मकरांकर मेखळा मही२रै मचोळा लगाया ॥
दिकपाळाँ१ रा गाढसमेत दिग्गजां२रा मद छूटि आठूंही अनेकपँ चकितपणाँका चीकार करणलागा ॥
अर रज १ धूम २ रा बितानमैं मार्तंडरा मयूखं अंतर्धानबिद्यारो अभ्यास धरणलागा ॥ २५ ॥
दो२ ही तरफ गोळांरो गजरहूं ओट आवै जिताही घोडां१सिपाहाँ२ समेत हाथियाँ३ रा गोळै उड़णलागा ॥
अर इळां१ आकासरै२ हारावळीरूप बिघ्नकारी डूँगराँरा डोहँणाहार बिघ्नविहीण परिरंभ जुड़णलागा ॥

---

१ पागल स्त्री के २ कलश के समान ३ वानाबंध (युद्ध से नहीं भागने की प्रतिज्ञा का चिन्ह रखनेवाले ४ प्रहार ॥ २० ॥ ५ कायरों का ॥ २१ ॥२२॥२३॥२४॥ ६ समुद्र की मेखलावाली ७ दिग्गज ८ सूर्य के ९ किरण छिपने लगे ॥ २५ ॥१० समूह ११ भूमि १२ हार की पंक्ति के सदृश १३ मथनेवाले १४ शरीर से शरीर मिलाकर

जिणसमैं महामारीरे मंडाण नरांरो नास देखि कोईक कच्चा-मंत्रादेणहार आइवेरा अमेध सामंतर सूचिया घोड़ै चढणरी हूंस धारि दारासाह४०।१ हाथीरूप तखतहूं हेठो उतरियो ॥

जरैं पैलांरा प्रबळ प्रहारहूं पड़ियो१ कै पुळिपार हुवो २ जाणे साहरी सेनारा सिपाहां मतैमतै मार्गलागणरो आरंभ करियो ।२६।

दिल्लीरा दळमैं दरोळ देखतांही साहजादा२री सेना बडेजोर बधीथकी आगैं आइ उछाहरै उफाण महाप्रळै मचायो ॥

जठैघणांरा कचरघाणमैं आपरा अनीकरा पद्रवरा प्रवाहमैं पड़ियो नवाब कासिमखान १ समेत कुमार दारासाह ४०।१।२ भी ठहरण नपायो ॥

जठैतो वडावडा अमीरांरा आपाण प्रहारपहलीही पड़तादेखि राठोड़राजा जसवंतसिंह१ राणावतराजा रायसिंह२ प्रमुख क्रिताही आर्य१ जवनां२रा ओघ दारा४०।१ रो साथ छोडि दांर२ रो साथ करण आपआपरै अगार चालिया ॥

अर च्यारि४ही भायांसमेत माधाणी२६।२२ हाडो६१ मुकुंदसिंह १९४।१।१ गोड़अर्जुनसिंघ२ राठोड़रत्नसिंह३जिसड़ा जोधार कालीरा कलस खाणगळिपार होइ हाथियांरै माथे हाथकरता साथियांरै सूरतांरो साणलगावता साहजादा२रे समीप हालिया ॥ २७ ॥

घणां घोड़ां१ भड़ां२रो घाणकाढि बूंदी१ कोटा२ दो२ही ऊजकादिखाइ हाडा६१रा वंसनूं वीजांमैं वधतो वताइ लाजरूप लंगररा खैंचिया पैलांरा प्रतिमल्ल मदांलागा अइंदे माधाणी२६।२२ मुकुंदसिंघ१९४।१ मोहणसिंह१९४।२ कन्हीराम१९४।३ जूंझारसिंघ १९४।४ च्यारि४ही भाई पैलांनूं जयसंसय जणाइ खागांरा खेलहमैं खंडविहंड होइ विमाणांबैठा नारियांरै साथ गलवांहँ कीधां सुरलो-

१ युद्ध के २ अपवित्र ३भागा ॥ २६ ॥ ४ उपद्रव (अखेड़ा) ५भागने के ६आदि७ स्त्री का साथ करने को ८ खुरशाण ॥ २७ ॥ ९ सिंह

सहससत्त७००मुनसब१सहित, इभ२हय३प्रमुख उपेत ॥
पाइ एकदस११परगनौ४, खिरयो सता१९४१ रनखेत ॥ ६३ ॥
गद्दी को चाकर गिन्यौं, जो भजिगो जसवंत ॥
जो तुट्टयो सत पंच५००जुत, सतसप्तक७००छतसंत ॥ ६४ ॥
गद्दीपति तंत्र न गिन्यौं, सता१९४१नृप सु अतिसूर ॥
इभ चउ४दिय भाऊ१९५१अधिप, जे पुनि रक्खि हजूर ।५६।
इती अधिक उपदा हु इहिं, रक्खिहु प्रत्युत रुट्ट ॥
पहुके मुनसब१परगनौं२, दुव२हि घटाये दुष्ट ॥ ६६ ॥
पहिलै मुनसब१परगनौं२, सता१९४१लये भंजि साह ॥
आगस बिनु ओरंग४०१३ए, रुट्ठि लये खलराह ॥ ६७ ॥
सो सब क्रम१उद्देस२सह, अग्रिम किरन उदंत ॥
कहियत अब सुनिये कछुक, महिप राम२०३१४मतिमंत॥६८॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दी-भूपभावसिंहचरित्रे भावसिंहबुन्दीसिंहासनाधिरोहणविवाहादिकथन १, धवलपुरसमरहतशस्त्रक्षतवीरतारणविधातृगणन २, यवनेन्द्राप्रसाददाराशिकोहपञ्चनदप्रान्तपलायन ३, कपटरचनया यवनेन्द्रान्तिकप्राप्तकुमारौरंगजेबमुरादतद्बन्दीकरण ४, कीलितमुरादौरंगजेबयवनेन्द्रीभवन५,पूर्वाधिकैकसहस्राश्ववाराधिकारप्रदानपूर्वक

१घायल॥६४॥२अधीन ॥६५॥३उलटा क्रोधित हुआ ॥६६॥४बादशाह का सेवन करके ५बिना अपराध ॥ ६७ ॥ ६ अनुसंधान सहित ७ अगले मयूख में ॥६८॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुन्दी के भूपति भावसिंह के चरित्र में भावसिंह का बुंदी की गद्दी पर बैठना और विवाहादि का कथन१ धोलपुर के युद्ध में मरनेवाले, घायल होनेवाले और वीरता से युद्ध करनेवालों की गणना२ बादशाह की अप्रसन्नता से दाराशिकोह का पंजाब की ओर भागना३ कपट की रचना से शाहजादा औरंगजेब और मुरादबख्श का बादशाह शाहजहां के पास पहुंचकर उसको कैद करना४ मुरादबख्श को कैद करके औरंगजेब का बादशाह होना ५ जैपुर के राजा जयसिंह को एक हजारी मनसब अधिक देकर उसको और जोधपुर के राजा जसवन्त

जयपुराधीशजयसिंहयोधपुराधीशयशवन्तसिंहप्रसादापादन ६, बुन्दीन्द्रभावसिंहाश्ववाराधिकारन्हासवर्णनं प्रथमो-मयूखः ॥ १ ॥

आदितोऽष्टविंशोत्तरद्विशततमः ॥ २२८ ॥

प्रायोव्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

मुनसब इक्कहजार१०००मित, जयसिंह१हिँ दिय जत्थ ॥
गद्दीपति तंत्रे सु गिन्यौं , तोसो समुचित तत्थ ॥ १ ॥
दारा४०।१कुमर हिँ पिठि दै, जो रन तैँ जसवंत२ ॥
गो भजि तिहिँ गज१हय२द्वि२गुन, सहतुरग३दिय संत ॥२॥
अधिक निवेदे च्यारि४इभ, सो भेटहु लहि साह ॥
भाऊ१९५।१ प्रति रूष्टहि भयो, रंच न समुझ्यो राह ॥ ३ ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

अल्पहि रीझ सता१९४।१मन आये, पहिले अठ८परगनाँ पाये ॥
टौंक१मालपुर२केकरी३हु तिम, अरु गढहथनी४हिंगुलाज५इम।४।
भैंसोदा६रु पानगढ७भासक, केथोली८बलि सुवलि प्रकासक ॥
अखेसेन१मुहुक्कम२खिच्ची१३अरि, सोदर द्वै२हि तहाँ मित संहरि५
तिनकौं जित्ति भीमगढ९पत्तन, लयो नवम९लरि धीर धराधन ॥
गढमऊ१रु वाराँ२पहिलैं गत, लये साह तब अटक न लंघत ।६।
मिलि अवरंग४०।३मुराद४०।४इक्क१मन,सब आयेउज्जयिनी जुज्झन
पुव्वहि तब सु मऊ१पुनि पायो, अरु बुंदी हि पटा तस आयो ।७।
जब औरंग४०।३मुराद४०।४हि जित्ते, बिसाँलाहि इतके भट बित्ते॥
दारा४०।१।१सहित जियन मन दिन्नौं, कासिमखान पलायन

---

सिंह को अपनी प्रसन्नता में लेना ६ बुंदी के राजा भावसिंह का मनसब घटाने के वर्णन की प्रतिज्ञा का प्रथम १ मयूख समाप्त हुआ और आदि से २२८ मयूख हुए ॥

१ आधीन ॥१॥२॥ २हाथी ३क्रुद्ध ॥३॥४॥ ४ नाश करके ॥ ५ ॥ ५भूपति६अटक नदी के पार नहीं जाने के समय ॥६॥ ७ ॥ ७ उज्जैन के युद्ध में ८ भागा ॥८॥

किन्नौं ॥ ८ ॥

बुंदी अधिप सता१९४।१तब बुल्ल्यो, तस आदर बढतो इम तुल्ल्यो।
प्रथम लयो सु दयो बाराँ २ पुनि, संग अधिक नव ९ प्रांत लेहु
सुनि ॥ ९ ॥

बाराँ२जुत ते दस१०हि बखानत, जहँ बाराँ१पहिलो१ सब जानत
बहुरचो खैराबाद२बरोद३हु, लै कोटासन लय३हि दये लेहु ॥१०॥
अप्पन तंत्र चउम४दिय आगर४, सारंगपुर५भेलसा६सागर७ ॥
बालाभेट८ सिरौंभ९ द्रंग बलि, छबरा१ अप्प्यो दसम १० रीझ
छलि ॥ ११ ॥

दस १० ए मऊ १ सहित एकादस११, बीस २० भीमगढ १ जुत
पहिले८बस ॥
नृप परगनाँ इते२०क लहे जुत, सप्तहजारी७०००मुनसुब संजुत१२
नृप भाऊ१९५।१गुन साह न धारे, अब ए बीस२०हि प्रांत उतारे
हो जब मुनसब सप्तहजारिय ७०००, अबहु सह्रचउसहँस४५००
उतारिय ॥ १३ ॥

अह्रसहित दुसहँस२५००मुनसब इम, जिहिं भाऊ१९५।१कै रक्खि
इतर जिम ॥
सहँससह्रदुव२५०० मित रनसंतहिं, भनि मुनसुब दिन्नौं भगवंत
१९५।३हिं ॥१४॥
दिय तिहिं संग मऊ१ बाराँ२ दुव२, सम आदर किय द्वैरहि सता
१९४।१ सुव ॥
भाऊ १९५।१ कै कछु अधिक रही भुव, होइ तदपि स्वानुज स्व
तुल्य हुव ॥ १५ ॥

---

॥ ९ ॥ १ शीघ्र ॥ १० ॥ २ अपने अधिकार में ३ रीझ में उमंग कर ॥ ११ ॥
४ स्तुति योग्य ॥ १२ ॥ १३ ॥ ५ढाई हजार ६ अन्य राजाओं के समान ७
युद्ध में श्रेष्ट जानकर ॥ १४ ॥ ९ शत्रुशाल के पुत्र ९ खेद की बात है कि १०
छोटा भाई अपने बराबर होगया ॥ १५ ॥

॥ दोहा ॥

मुनसब१मुनसब२माँहिं सौं, देस१माँहिं सौं देस२ ॥
भिन्न रावपद३पाइ भो, इम भगवंत१६५।३इलेस ॥ १६ ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

सहँस दुसद्ध२५००रक्खि सुनसव सब, इम किय अल्पविभव भाऊ १९५।१ अब ॥
लुब्ध सद्धचउसहँस४५००छिन्नि लिय,दुव२दल३ सहँस२५००तावि च उक्त हिं दिय ।१७।
पुनि यह द्रुतँ सु रावपद३पै हैं, जेठे१सौं हु बहुरि बढिजैहैं ॥
पंचसहँस५०००दल२५००बढि इम ए पहु,लखि जेठे१सम अनुज३।२ कानि लहु ॥ १८ ॥
कहि अब रावपद २ हु सम करि है, साह १ कथित २ दिस हित अनुसरिहै ॥
खल सुनसबदुवसहँस२००० रह्यो खिँल, किन्नौं स्वबल खालसा सो किल ॥ १९ ॥
अग्गैं सता १९४।१ प्रांत अष्टक८ इम, जित्ति भीमगढ९ नवम ९ लयो जिम ॥
बारौं १ मऊ २ गई सु लई बलि, क्रमतैं दई मऊ १।१० पहिले कलि ॥ २० ॥
प्रांत सता १६४।१ कोही यह १० ही पैर, दयो माधवहि १९३।२ साह जथा दैर ॥
तस संगहि बारौं २।११ हु गई तिस, जब नव ९ संग दई सूचित

---

१ भूपति ॥ १६ ॥ २ लोभ करके ३ दो और आधा (ढाई) ॥ १७ ॥ ४ शीघ्र ५ पांच हजार का आधा आधा ६ शीघ्र ॥ १८ ॥ ७ बाकी ८ निश्चय ॥ १९ ॥ ९ युद्ध में ॥ २० ॥ १० परन्तु ११ भय से ॥ २१ ॥

जिम ॥ २१ ॥

मिलिबरोद१बाराँ२आगर३*मुख,खैँराबाद४सिरोँज५†सुधनसुख॥
इक घटिबीस २० स खिल इत्यादिक, बीसम २० तत्थ भीमगढ
९।२० आदिक ॥ २२ ॥

ए भाऊ१९५।१ सनसब२०हि उतारे, पुनि मऊ१।१० रु बाराँ२।११
‡बट पारे ॥

ते दुव२ अप्पि स्वभट भगवंत १९५।३ हि, सुरि साह रु सन्नि न
कछु मंतहि ॥ २३ ॥

रहे भीमगढ९।२०जुत अट्ठारह१८, ते सब प्रांत खालसा करि तह ॥
मुनसब कथित तुल्य दै मित मित, इत भाऊ १९५।१।१ भगवंत
१९५।३।२गिन्यौं इत ॥२४॥

मऊ१बहुरि बाराँ२ खल मंतै सु, अधिप भयो लहि जुग२ भगवंत
१९५।३ सु ॥

कही इम न मैं अग्रज१किंकर, अग्रज२को किम सहों अनादर२५
बुंदी सब हड्डन जननी बर, जनन्यौं मैंहु अबहि जिहिं जाठर ॥
किम चंडातक तस कतराऊँ, प्रभुसौं भिन्न नई भुव१पाऊँ ॥२६॥
भिन्नहि तिम मुनसुब लहि भासौं, प्रसू सुजस मैं पुत्र प्रकासौं ॥
सक्तहि हजरत भिन्न समर्प्पन, अप्पन कछु अप्पन हित अप्पन
अग्रज१भुव१मुनसब२चाहि अक्खय, मोहि इतर अप्पैं बहु बसुमय
सु मैं तदपि न बढौं अग्रज१सन, मन्नौं सदा मुख्य स्वामीसन ।२८।
पुहवी१कछु पद२कछु घटिपाऊँ, अग्रज१सासन स्वसिर उठाऊँ ॥
सता १९४।१ तनयंपन तब मम सुधरैं, कित्ति मदीय सुकवि अ-
तुल करैं ॥२९ ॥

---

*आदि †श्रेष्ठ धन ॥ २२ ॥ ‡पट्ट कर दिये १सलाह ॥२३॥ २थोड़ा थोड़ा ॥२४॥ ३दुष्ट विचार से ॥२५॥ ४उदर में ५लहँगा ॥ २६ ॥ ६ माता ७ समर्थ ८ देने में ॥ २७ ॥ ९ धनमय ॥ २८ ॥ १० शत्रुशाल का पुत्रपन ११ मेरी कीर्ति ॥ २९ ॥

जन्मसफल तो मैं मम जानौं, *प्रभु१प्रभु प्रभु२मम उचित प्रमानौं
भाऊ१९५।१ अनुज तबहि मैं †भूतल, विदित रहौं जस‡खट्टि बाहुबल ॥ ३० ॥
पै प्रभु राम२०३।४न यहहु प्रमानी, जिहिँ सठ स्वीयँ वृद्धि सुभजानी
मति सोधी भाऊ१९५।१अग्रज१मम, सो क्यौं रहैं दुष्ट०हैं मोसम॥
कछु ताहू सौं तिक्ख निकारौं, प्रभुता बंटि ताहि तनु पारौं ॥
सुहि गिनि मुनसब१देस२सुहाये, अग्रज१के इहिं खल उतराये।३२।
तउन प्रांत बीस२०हि पाये तिहिँ, जुग२मऊ१रु बारौं३हि मिले जिहिँ
मुनसब सहसहँसचउ ४५०० मिटाइ, पुनि तासौं सह दु सहँस २५०० पाइ ॥ ३३ ॥
अग्रज१पूज्य जदपि संभव अर्ह, मन्नि तदपि निज वृद्धि महामँह
कुटिल तंत्र दुसहँस २००० मुनसब करि, उक्त प्रांत अष्ठारह १८ लिय अरि ॥ ३४ ॥
पँहुनँ साह रीभ्क यह पाई, उपदा तँहँ चउ४गज अधिकाई ॥
भोज१९१।२।१प्रतिर्भ भो यह भगवंत१९५।३।२हु, लिन्नी भुव दूदा १९१।१ सनें जिहिँ लहुं ॥३५॥
यह न कहीं हो प्रभु तुम अकबर ३७।१, वखसहु भिन्न विभव भूमुख बर ॥
पै सुनि कहि बुंदी तिहिँ पाई, अग्रज१सन गिनि मन अधिकाई॥
इसहि दुष्ट भगवंत१९५।३इहाँ यह, मन्नतभो घर वंटि बडो मँह॥
भेट अधिक चउ४गज तउ भूपति, करि मन्निय इम्म दिन जैहैं कति॥

* हे स्वामी मेरी स्वामिता के समान स्वामिता मिलना उचित है, अथवा हे प्रभु आप स्वामी के स्वामी हो सो मेरे उचित होवे सो प्रमाण करो †भूमि पर ‡सम्पादन करके ॥३०॥ १हे स्वामी रामसिंह २ अपनी ॥३१॥ ३ न्यून ॥३२॥३३॥ ४ जन्म दिन से ५बढ़ने में बड़ा उत्सव माना ६उस कुटिल औरंगजेब ने अपने अधिकार(खालसे) में ॥ ३४ ॥ ७ राजा ने ८ सदृश ९ दुर्जनशाल से १० जिसने शीघ्र भूमि ली थी॥३५॥११हे अकबर बादशाह १२भूमि आदि ॥३६॥ १३उत्सव

*बलिहु गिनैं न साह गद्दी बस, तजिबो तब †समुचित आश्रय तस
इहिं विचार अलपहि लहि आदर, बिस्यो[1] सिबिर निज मुरि बुंदीबर[2]
भगवंत १९५।२ हु अग्रज १ निभ[3] भास्यो, करि खलभाव समत्व[4]
प्रकास्यो ॥
साह लयो दुसहँस २००० मुनसब सौंमि, अट्ठारह १८ परगनाँ अ-
तिक्रमि[6] ॥३९॥
आंमैर१जोधपुर२आदि ईनन[7], पाइ देय अद्ध३ हि इत ऋजुपन[8] ॥
भयो बिमन[9] कछु तँहँ नृप भाऊ१९५।१, इच्छि मरन रन सबन अगाऊ
जान्यौं कामपरहिं तब जुज्झहिं, बिक्खि[10] सु साह कौंहि[11] बलि बुज्झहिं
बीरत्त[12] वहि लखि जु यह बढावहिं, पुनि तोतो बिभवहि हम पावहिं
तदपि स्वकीय गिनैं न साह तब, समझहिं अब बिपदा स्वीकृत[13] सब
रान प्रताप रहे जिम रहिहैं, बनैं तिम न तो दिवँ[14] सुख बहिहैं । ४२ ।
सुनि यह अरज करी सब सुभटन, पटा तजहु अब सजहु बीरपन॥
को इहहेतु बिसिख[15] यह कुप्प्यो, लज्जा१रीति२प्रीति३सब लुप्प्यो
भूप कहिय अबहि न इम भाखहु, रंचक बीर धीरपन राखहु ॥
अपनौं मन जो लखि यह उज्वल, खलपन तजि बहुरि न भासैं खल
याके अनुग[16] हैहितो अप्पन, पुनि लखिलैहि स्वामि मत थप्पन ॥
बहुरि न मिच्छ प्रीति जो बिक्खहिं, सब सम्मत तोतो सुहि सिक्खहिं
पै यह सोक अतुल हम पायो, दुव२पालन सब ग्रास दुरायो ॥
बिष्णुसिंह १९५।१ आदिक बीरन बस, हरीगढा१दि हुते जय
साहस ॥ ४६ ॥

---

॥ ३७ ॥ * फिर † उचित १ अपने डेरे में प्रवेश हुआ २ बुन्दी का पति ॥ ३८ ॥ ३ सदृश ४ बराबर पन ५ ठंढेपन से; अथवा काट लिया ६ उल्लंघन करके ॥ ३९ ॥ ७ राजाओं ने ८ सीधापन ९ उदास ॥ ४० ॥ १० देखकर ११ फिर किसको पूछैगा १२ वीरता ॥ ४१ ॥ १३ अंगीकार १४ स्वर्ग के सुख ॥ ४२ ॥ १५ बिना शिखावाला (यवन) ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ १६ सेवक ॥ ४५ ॥ ४६ ॥

ते सब गये रही मम भ्रू तनु, जवन लई हेलन² लखिकैं जनु ॥
अब न इतीक मिलैं छिति इनकौं, जथाश्रद्ध³ मिलिहैं तउ जिनकौं
बदि यह निज अध्यक्ष⁴ बुलाये, ए बस सब बुंदी चलि आये ॥
काका महासिंह १९४।९।१ जहँ हाकिम १, अरु दहिया सुंदर २ चमूप⁵२ इम ॥ ४८ ॥
सचिव३ रायमल्लोत२३।१९ सपिंड⁶ सु, बंधु नाम हरिभानु१९४।१।३ बुद्धिवसु⁷ ॥
त्रय ३ हि मऊ १ बारौं २ अधिकृत⁸ तब, ए हे ते भाऊ १९५।१ बुल्ले अब ॥ ४९ ॥
सुनहु पुव्व दहिया यह सुंदर २, बन्यों सता १९४।१ छत सचिव वर्ग⁹ बर ॥
मऊ १ रह्यो सु सजि भट मेला, दल्यो सता१९४।१ जब नृप बुंदेला ॥ ५० ॥
अनरुच्यो तब कछु साह देखि उर, पलटयो यह प्रभुभक्त मऊ१पुर
सूबा मालवईस बिसाला, हो जो सेरखान१जिम हाला¹⁰ ¹¹ ॥ ५१ ॥
सोहि नसा बढिकैं निज सूरन, प्रस्थित भो दिल्ली कछु पूरन ॥
कढन लग्यो मग मऊ१सीमकरि, तँह सुंदर२बनि समरसिंधु तरि¹²
फिरि अह्यो रु रोकि तस फैलन, गरयो मोरि दयो वह गैलन ॥
अबहु चमूप हुतो दहिया यह, सुहु आयो निज स्वामिधर्म सह५३
अंतिम दोउ२न ग्रामहुते उत, जेहु गये इतरन बहुतन जुत ॥
बलि इत्यादि मऊ१ बारौं२ बस, जहँ आये निबहन सासन¹³ १ ॥ जस२ ॥ ५४ ॥
जड़ हरपालपउत्त५।१।१भये जिम, उतर्‌यो इनतैं जज्जाउर इम ॥

१अल्प मानो २अपराध देखकर ३श्रद्धा के अनुसार ॥४७॥ ४ अपने अधिकारी ५सेनापति ॥४८॥ ६ राजा के सात पीढी के भीतर का भाई ७ बुद्धि ही है धन जिसके ८ अधिकारी ॥ ४९ ॥ ९ समूह ॥५०॥१० उज्जैन का ११ जहर ॥५१॥ १२ युद्ध रूपी समुद्र को तिरकर ॥ ५२ ॥ ५३ ॥ १३ आज्ञा ॥ ५४ ॥

सता१९४१महासिंह१९४१९हिं बितरयो सो, काका हाकिम मऊ १करयो सो ॥ ५५ ॥

मंत्री१सेनानी२रु सचिव३मत, ते आये सिटि जदपि हुते तत ॥
हो जज्जाउर महासिंह१९४१हित, अतुल ग्राम तो जुत प्रवृत्त इत
यातैं उत३न मिल्यो कछु याकँहँ, तिन सेसनके ग्राम हुते तँहँ ॥
नृप अधिकृत सुंदर २।१ हरिभानुक ३।२, भये छुधित तत्रात्य ग्रास भुक्‌ ॥ ५७ ॥

इनको त्रिक५बुंदी जब आयो, पहु तब समुचित हुकम पठायो ॥
ग्राम दई२ जुत ठिक्करिया १ गुरु ३।२।१, अप्पो सुंदर २ हित देस अनुरु ॥ ५८ ॥

अरनिहा१।२दुव२ग्राम सहित इम, हरिभानु१९४१।३हिं दिय नृप७है उर हिंम ॥
अधिकृत दुर्मन त्रय३नहिं आये, दुव अंतिम दै कथित दिपाये ।५९।
राजसिंह१९४१४कुल मुख जस रक्खन, विष्णुसिंह१९५।१ आदिक दंव अरिबन ॥
इत्यादिक सुभटादिन अखिलन, ग्रास विहीन भयेउत बहुगन।६०।
गदित हमारे नेगन ग्रामहु, परबस परि इम दुव२हि गये पँहु ॥
बंभन खेट१रु भीमखेट२बलि, वृत्ति निंयतहै बँहुल भेट वलि ।६१।

खेटबलि१भेटबलि२अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥

ग्राम जुग२हि वह मऊ गलै गय, इम बिनु वृत्ति भये हम बिनु अँय
विष्णु १९५।१ राजसिंहोत १।३१ आदि वर, भये अनाथँ जिते अप्पन भँर ॥ ६२ ॥

---

१ दिया था सो ॥५५॥५६॥ २ भूखे ३ वहां के ग्रामों को ४ भोगनेवाले ॥५७॥ ५ तीनों का समुदाय ६ समीप ॥५८॥ ७ ठंढे हृदय से ८ कहे हुए ॥५९॥ ९ अग्नि ॥ ६० ॥ १० ग्रन्थकर्ता (सूर्यमल्ल) अपने नेग के ग्रामों को कहते हैं ११ हे राजा १२ ब्रामणों खेड़ा १३ निश्चय १४ बहुत ॥६१॥ १५ बिना शुभ भाग्य के १६ बिना आमदनी १७ भट ॥६२॥

इत चम्मलि सन तिन्हहु मिले अब, संबसथा१दि सबन क्रमतैं सब
हमरे पितरहु बृत्ति हीन हुव, दिल्ली पहुँचे खेम१६८।१।राम१६८।१।
१ दुव २ ॥ ६३ ॥
सुकवि खेम१६८।१।नगराज१६७।१ केर सुत, जहँ भूपाल १६७।१
तनूज राम१६८जुत ॥
दिल्ली गये बृत्ति बिनु ए दुव२, हड्डनपति सन बिमन मिलन हुव६४

॥ दोहा ॥

भूप कह्यो जिन दुख भजहु, गये जदपि ए ग्राम ॥
गिनहु उभै२हस्मरे गये, तुम सिर भारन ताम ॥ ६५ ॥
उनको जो कर४ आवतो, दम्म ताहिमित देय ॥
समय समय बंटि सु सुकवि, सकल लेहु गिनि श्रेय ॥ ६६ ॥
संबधन१०याहन२ससिसुन, गर्भधरन३तिम गेह ॥
वसु६ इत७सुख अवसर बिभजि, अखिल सम्हारहु एह॥६७॥
उरलाये कवि स्वीय इम, बुंदी अधिप बिसासि ॥
नेगन बंधिय रीति नव, प्रीति बिसेस प्रकासि ॥ ६८ ॥
गत मुनसब नृपको गिन्यौं, सहँससह४५००चउ४सर्व ॥
समुझि रहे कविजन सुमति, अप्पत यहहु अखर्ब१० ॥६९॥
कहियत सो अग्रिम किरन११, राजमुकुटमनि१२ राम२०३।४ ॥
नेग कविन जिम हुव नियत, गुमत वृत्तिमय गाम ॥७० ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीभूपभावसिंहचरित्रे यवनेन्द्रौरङ्गजेबाप्रसत्तिहेतुबुन्दीन्द्रभावसिंहप्रान्ता-

---

१ ग्राम ॥६३॥ २ उदास ॥६४॥ ३ तहां ॥६५॥ ४हासिल ५उतने ही रुपये ॥६६॥ ६धन ७ इत्यादि, समय ८बंट करके ॥ ६७ ॥ ९ नवीन ॥६८॥ १० जो देते हैं सो ही बहुत है ॥६९॥ ११अगले मयूख में १२ हे राजाओं के मुकुट रामसिंह ॥७०॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुन्दी के भूपति भावसिंह के चरित्र में बादशाह औरंगजेब की अप्रसन्नता के कारण बुंदी के राव भावसिंह के परगने और मन्सब कम होकर उसके छोटे भाई भगवंत-

इववाराधिकारन्हासतदनुजभगवन्तसिंहवृद्धिवर्णनं द्वितीयो मयूखः आदित एकोनत्रिंशदधिकद्विशततमः ॥२२९॥

प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

इमतैं खिल जे पंच५हे, नेगी हे नरनाह ॥
ग्राम तिनहुके सब गये, हे पैरतट ते हाह ॥ १ ॥
इमहिं सबन किन्नी अरज, जिन जिन दिल्लिय जाइ ॥
तिन तिन सबन बिसासि तँहँ, किय नृप हित अधिकाइ ।२।
प्रथम पुरोहित१व्यास२पुनि, चारन३भट्ट४हुचित्त ॥
पंचम५नापित५डोंबं६पुनि, बिसवासे भूबित्त ॥ ३ ॥
कतिक नेग सामान्य किय, सब इम तत्थ सरीक ॥
दुव२त्रय३चउ४पंचम५बिदित, ठाँठाँ सुहु अब ठीक ॥ ४ ॥
जे उद्देस१रु चिन्ह२जुत, अब कहियत अवनीप ॥
ते मुक्तागन धरहु तिम, स्रवन सु पेसल सीप ॥ ५ ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

जब जब स्वस्व समय रानीजन, लहँ प्रथम१सुत दोहँदलच्छन ॥
सह परिजन तबछ६हि वृत्यासन, नृपघरहोइ प्रसवलग भोजन॥१६॥
प्रथमेतर गर्भहिं जब पावैं, जिम तब करि सीमंत जिमावैं ॥
प्रथम १ पुत्र संभवँ उच्छवपर, बंटैं छ६हि खटसत ६०० रूप्प -
य ३ वर ॥ ७ ॥

---

सिंह की वृद्धि होने का दूसरा मयूख समाप्त हुआ॥और आदि से २२९ मयूख हुए ॥

१ बाकी २ घामल नदी के पैले किनारे ३ खेद है ॥ १ ॥ २ ॥ ४ उदास ५ नाई ६ डोली ७ भूमि ही है धन जिसके ऐसा राजा ॥ ३ ॥ ८ ठौर ठौर ॥ ४ ॥९ मोतियों के समूह के समान धारण करो १०कानों रूपी सुन्दर सीप में॥ ५ ॥ ११गर्भ१२ घर के लोगों सहित१३वृत्ति भोगनेवाले१४बालक के जन्म होने तक ॥ ६ ॥१५ब्राह्मण (पुरोहित) को छोड़कर अन्य१६पंचमासी १७ जन्म ॥ ७ ॥

अरु चउ४मुख्यन चउ४गज४उत्कट, पुरुख१तिय२नके सब भूख
न५ पट६ ॥

अंत्य जुग२ हि सब यह इय४ आदिक ५।६, सुनहु कनिष्ठ सुतन
प्रासादिक ॥ ८ ॥

करैं तबहु यह७तारतम्य करि, पुत्र जितेक तितेक भेद परि ॥
प्रसवननैं अखिलव जो पूरब, सुना जन्म अवधिहु सो८ सो९जब ॥
अरु कन्याके प्रगव अनंतर, पावहिं जे काहिँ अवसरपर ॥
विवेचन नेग जे भिन्न रहे खिल, ते तिन्ह जानैं होहु गिरि१ कि
तिल२ ॥ १० ॥

पुत्र निमित्त अधिक हम३पावहिं, सो वैं सुनहु मन निपैत सुहावहि
हम३कुल मुख्य दंपैतीरुहै जे, ताहि गोरैव यह वढन चहै जे ॥
प्रथम१पुत्र भैव मुक्तिन पूजन१।१०, जहँ गावैं प्रभु वंधु वधूजन२।११
इम महर्घ भूखन ३।१२ पट ४।१३ अर्चित, सदन कैसैं अवरोध
समर्चित५।१४ ॥ १२ ॥

पूजन१वधूजन२अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥

राव घरके हम चैमन ६।१५, तहँ सब, तिय खोजन अवरोधैं जाहैं
७।१६, तब ॥

बहुर ८।१७ पंच ५ इक१ हार ९।१८ पुरटमय, जैसाहैं कवितियाहि
जसोदय ॥ १३ ॥

नेग नवक ९ हमकों यह नियतहि, लिखिदिय प्रथम१ कुमर उ-
ॐव लहि ॥
कुमर सस्त्रबंधन अनेहँ क्रम, मिले महुर२।१९दस१०कनकं मनोहर
प्रथम १ कुमार प्रथम १ सगपनपर, धरैं कटकं १।२० हम खट ६
हि वृत्तिधर ॥
सत१००सत१००रुप्पय२।२१तिमहि लहैं सब, तुरग३।२२बस्त्र४।२३
समुपेतं तथा तब ॥ १५ ॥
लघुसुतादि प्रसवादि समै लहि, सगपनलग कछुघटिइमं ५।२४
सबहि ॥
अब बिवाह बिधि वृत्ति इलापँति, मति क्रम कहियत सुनहु महा-
मति ॥ १६ ॥
ज्येष्ठ१कुमर व्याहन बिधिक्रम जँहँ, कहत लहत जोजो जाजा कँहँ
कहुँ छ६ पंच५ चउ४ त्रय३ दुव२ इक१ क्रम, पै हम बंट सु सुनहु
जथा प्रम ॥ १७ ॥

॥ दोहा ॥

गनपतिपूजनतैं गिनहु, बंधुनसहित बुलाइ ॥
सुरस अन्न नृपके सदन, खट६हि वृत्तिधर खाइ१।२५।१८।
आम अन्न२।२६सबके अरथ, बलि मन मिति चउवीस२४॥
मिलैं सु बंटैं खट६हि मिलि, अन्ततंनाम अधीस ॥ १९ ॥
वृद्धिबैराभिध धान्य३।२७बलि, मनन बिहत्तरि७२मान ॥
बंटैं सुहु खट६वृत्तिधर, सब सब वृत्ति सुजान ॥ २० ॥
बहुरि बिहत्तरि७२मन बिहित, आमं सालिमय अन्न४।२८॥
जवैं पावनदिन मिलहिं जो, सब बंटहिं संपन्न ॥ २१ ॥
मँहँडेकेदिन सत१००महुर५।२९,पेसैंल खट६सिरुपाव६।३०॥

---

१ निश्चय २ जन्म ३ समय ४ स्वर्ण की ॥ १४ ॥ ५ फड़े (कंकण) ६ सहित ॥ १५ ॥ ७ हे भूपति ॥१६॥ ८ प्रमाण ॥ १७ ॥ १८ ॥ ९ कच्चा अन्न १० चाखे ॥१९॥ ११नेग का नाम है ॥२०॥ १२कच्चे चावल १३यव धान्य ॥२१॥१४ सुन्दर

खंभहिं रोपत महुर७।३१खट६,भूखन८।३२खट६मनिभाव ।२२।
इक१खंभहिं बंधैं सु इभ९।३३, मनन बिहत्तरि७२ मेय ॥
मधुर नव्य गोधूम मय, अट१०।३४पिंड अभिधेय॥ २३ ॥
वेढैं खंभहिं जो वसन११।३५,बिहित जरीमय बुद्ध॥
तुलित बिहत्तरि७२मन तिमहि, सुरस मिठाई१२।३६सुद्ध ।२४।
तिहिं बासर अवसान तिम, निस बीरत निसनाम ॥
सूचित७२मित समिता१३।३७सुमन, त्योंहि सुमन१४।३८तँहँ तौम७२
आज्य१५।३९बिहत्तरि७२मन इहाँ, सक्कर१६।४०ता७२हि समान
इम बीरत निस नेग ए४,अखिल दलित अभिधान ॥ २६ ॥

॥ षट्पात् ॥

दूजे२दिन इम दिष्ट निचय वसु परन निमंत्रन१७।४१ ॥
धवपर्ट१भूखन२धरन१८।४२रु तस वँडवा आरोहन१९।४३
दस२०।४४पंच५।२रु पंचदस१५।३महुर३०अय४उठौं इम सासन ॥
वृत्तिनहिं अप३नदत विदित वृद्धन सँकखी सन ॥
चढि बलि बरात पथ गमथैं चलि ब्याहैं कुलहानि जाइ वर ॥
तहँ नियत वृत्ति दूजे२दिवस ग्रंथित त्याग आरंभ पर ॥ २७ ॥

सासन१खासन२अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥

नेग छ६मित तहँ नियत त्याग पहिलैं इम तीन३न ॥
भेदक चारन१।२भट्ट२।४जथा ब्रांतिमें६ पटही जन३।६ ॥
महुर२०।४४तीन३धरि मध्य पंच५अंगुलि भरि रुप्पय२१।४५

॥ २२ ॥ १ हाथी २ वज़न ( तोल ) ३ नवीन ४ गेहूं ५ इस नेग का नाम आटा का पिंड नाम है ॥ २३ ॥ ६ कपड़ा से लपेटने हैं वह वस्त्र ॥ २४ ॥ ७ उस दिन के अन्त में ८ मैदा (गेहूं का बारीक आटा) ९ गेहूं की १० मैदू ११ लड्डू ॥ २५ ॥ १२ तुल्य ॥ २६ ॥ १३ धन का समूह १४ पानि के वस्त्र १५ नाड़ी १६ ओसाका मारना के कारण १७ बड़े लोगों की आज्ञा से १८ आगे चौतरे स्थान पर जाकर १९ निश्चय २० प्रसिद्ध ॥ २७ ॥ २१ दोनों २२ पांचों अंगुलियों से

सयं निज निज संग्रहित तावं[2] मानव हमही त्रय३ ॥
ए वीरमुट्ठिनामक उदित तीन३न३तीन३हि नेग तिम ॥
तीन३न वहारि त्रय३त्यागसैं नेग सुनहु पालन प्रतिम[3] ॥ २८ ॥
चंडाल१रु चम्मार[4]२ रंजक३तच्छक[5]४व्योकार[6]५रु ॥
क्रम नापित६कुंभार७आदि कारुक[9] उपेत अरु ॥
भृत्य[10]८रु बेतनभृत्य[11]९जिते जाके पुनि जाचक१० ॥
सुरपूजक[12]११तिम साधु[13]१२विप्र[14] निजवृत्ति सु बाचक१३ ॥
जामात[15]१४भाम[16]१५भानेज१६जुत सवित[17] सुत१७रु विधवा१८सहित
लै द्विगुन त्याग२१४६निज निजकुलज[18]पुरुख दूरदेसहु प्रहित[19]।२९।
रु१अरु२अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥
रुप्पय१गज२हय३करभ[20]४बसन५भूखन६जाजाविधि ॥
बंटहिं त्याग बिसाल नियत खुलवाइ कोस निधि[21] ॥
तास द्विगुन हम त्रय३हि गहैं गौरव[22]१लाघव२गति ॥
भूखन१गज२हय३ मोलि[23]४अयनैं[24] इक१इक१इक१इक१आनि ॥
जाचक१ रु पुरोहित२ भृत्य[25]३ जन पावहिं द्विगुनित पुरुखप्रति ॥
खिल्ल[26] नाम द्विगुन इक१इक१लखहिं सवन तदपि पालनसुमति३०
वाहीदिनके अंत पंति भोजन जब पावहिं ॥
कन्नी[27] जनकसन कहि रु दुलह यह हमहिं दिवावहिं ॥
पंच५महुर१२३४७वर पुंरट[28] मंजु मन वीस२ मिठाइ१२४४८
वलि घर आइ बरात दुलह प्रविसैं बसुदाई[29] ॥

---

मुट्ठी भरकर १ अपने अपने हाथ से २ तहां ३ सदृश ॥ २८ ॥ ४ चमार ५ धोबी ६ खाती ७ लुहार ८ नाई ९ कमीणों सहित १० चाकर ११ तनखा पानेवाले नौकर १२ मन्दिर का पुजारी १३ स्वामी (संन्यासी आदि) १४पुरोहित १५ जमाई १६ बहिनोई १७ पुत्र सहित पुत्र की माता १८ अपने अपने कुल के पुरुष १९ दूर देश में बिखरे हुए भी दूना त्याग लेते हैं ॥ २९ ॥ २० ॥ २०ऊंट २१धन का खजाना २२बड़प्पन २३ऊंट २४एक एक के घर २५ सेवक २६पाकी के ॥३०॥ २७कन्या के पिता से २८ सुवर्ण की २९ धन देनेवाला ॥

तँहँ महुर१।२५।४९ जुगर रु कुलदैवतहिँ पूजत २।२६।५० पंच५ रु बहुरि वर ॥
कंकन तजंत दस१० महुर३।२७।५१ करि ध्रुव हम हुव इम वृत्तिधर

॥ दोहा ॥

पयलग्गैँ दुलहनि प्रथम१, पंच५ महुर१।२८।५२ करि पेस ॥
तिम पगलग्गैँ कवितिनय, इतर इक्क१ दै एस२।२९।५३ ॥३२ ॥

॥ षट्पात् ॥

मध्य२ कनिष्ट३ कुमार जितेजिहिँ क्रम प्रभु जानहु ॥
नेगहु तिहिँक्रम१।३०।५४ प्रचुर१ न्यून२ प्रति दुलह प्रमानहु ॥
लै जन्म१हिँ व्याह२लग गेह आवन३ लग यागति ॥
नियत इते५६हम नेग करे इम खिल्लन भिन्न कति ॥
हमरेहि नेग१ कैकैं हमहि महिपं भाग जिनमैं मिलहिँर ॥
तेअत्थ कहि१रु कहियत२ तथा खेतन मिति जिम तजि खिलहिँ।३३।
सब व्याहन सब सुनत नेग सम च्यारि४ घटैँ नन ॥
इम मुख्खन सब असन१ करहिँ मोचन लग कंकन ॥
बंधैँ गज२खंभ बलि सोहु पलटैँ न सदासम ॥
वीरसुहि ३ तिन बहुरि त्याग४ आरंभ नियत तम ॥
परदेस थितंहु निजकुलपुरुख कारुनजुत पहिलेहि क्रम ॥
लै द्विरगुन त्याग४९ च्यारि लघु व्है न नेग इम तुष्ट हम ।३४।
कन्नी नेग अब कहत गर्भआदिक पहिलीगति ॥
प्रसवकाल छठहि पात्र महुर१।३१।५५ द्वादस१२लौ१ सम्मति ॥
सिरुपाव१।३२।५६ दन त्रिक३ सहित महुर२।३३।५७।३ पंद्रह १५ तीन३न मैं ॥

---

१ दुलहन पहिले पहिल पगे लागै २अन्य ॥ ३२ ॥ ३ बहुत ४ बाकी के लोगों के ५ हे राजा ६ सब ॥ ३३ ॥ ७ कंकणा डोरड़ा खोलने तक ८ कमीण लोगों सहित ९, छोटे ॥ ३४ ॥ १० कन्या के नेग

वरके घरतैं वृत्ति मिलैं ए दुव२ सगपनसैं ॥
हम१ भट्ट२ तथा पंटही सहित बरपरखाई नामविधि ॥
तँहँ ए दुश्नेग बँटैं त्रयश्हि नेग व्याह सुनिये सुनिधि ॥३५॥
ननमैं १पनसैं२ अन्त्यानुप्रासः १ ॥
ठहे पूजित हेरंब उहाँ बारह१२ मन अच्छत १।३४।५८ ॥
जथा पुव्व सव जनन असनर।३५।५९ तबतैं तँहँ अबिरत ॥
बावन जव चउवीस२४ मान सुमनंन अच्छत ३।३६।६० मन ॥
मंडप दिन खट६महुर४।३७।६७ प्रथित पर्षिल्ल कपर्दपन ॥
खट६ महुर५३।८।६२ खंभरोपन खिन रु जिहिं वेढन१ अंसुक ज-
री ६।३९।६३ ॥
मन चउ रु वीस२४अच्छत सुमन७।४०।६४ क्रमतिहिं बंधै सो
करी ८।४१।६५ ॥ ३६ ॥
पुनिछ६महुर९।४२।६६सिरुपाव१०।४३।६७तत्थखट६मिलहिंखंभतल
मधुर मिठाई११।४४।६८छ६मन मिलहिं सबके बट निर्मल ॥
पंच५महुर१२।४५।६९सिरुपाव१३।४६।७०सँहत पंच५रु पचीस२५मन
अट्ट१४।४७।७१पिंड अभिधान तास बट पंच५सदातन ॥
तिहिं दिवस अंत वीरत तमी मन बारह१२बिदलित सुमन१५।४८।७२
मन छ६छ६हंवी१६।४९।७३रु सक्कर१७।५०।७४मिलहिं जुहु हम बंटहिं
पंच५ जन ॥ ३७ ॥
मन पचीस२५पुनि सुमन१८।२।७५नेग यह अच्छत नामक ॥
पंच५महुर१९।५२।७६सिरुपाव२०।५३।७७पंच५तँहँमिलहिंप्रकामक
पिंडा२४दिन हम पंच५बंट पावहिं तँहँ व्यासरन ॥
बंट सब६न बलि वदहिं सकल सनियम जिम सासन ॥

१होली ॥३५॥ २गणेश ३ निरन्तर ४ गेहूं ५ प्रसिद्ध ६ पीली कोडी ७ थम्भ के लपेटने का ८ जरी का वस्त्र ९हाथी ॥ ३६ ॥ १० बडे सिरपाव ११ दलेहुए गेहूं १२ घृत ॥ ३७ ॥ १३ विशेष कामना सहित १४ जैसी आज्ञा है

तँहँ मन छतीस३६सालि१२१।५४।७८कि सुमन२१।५४।७८वृद्धि बरन लहिहैं छद्वट ॥
दापा सनाम जावत दये प्रति नर दुव२रुप्पय२२।५५।७९प्रकट॥३८॥
लग्नसमय प्रभुमिलहिं हमहिं इक१महुर१।२३।५६।८०विवाहत ॥
तँहँ बंटत तंबोल२ मिलहिं भूखन३।२४।५७।८१इक१सम्मत ॥
जंपति३कर जुग२जुरन समय जरमय इक१सारिय३।२५।१८।८२
बहुरि दुव२कर बिच्छुरत हेममाला४।२६।५९।८३इक१भारिय ॥
ए नेगच्यारि४हमरेहि अब पटजर चँवँरी १।२७।६०।८४मंडप२।२८।६१।८५न ॥
छादक जितैक तिन्ह बंट छ६हि समय है रु पहुँचन सबन ॥३९॥
इम प्रभु अट्ठाईस२८कनीँउँपयाम नेगकिय ॥
बरके घर सन बहुरि सुनहु जे नियत प्रकासिय ॥
समुह मेलसिरुपाव१।२९।६२।८६महुर२।३०।६३।८७खट६खट६प्रभु मानहु ॥
दापानामक द्रम्म३।३१।६४।८८प्रमिति खटसत६००पहिचानहु ॥
इम नेग सबन त्रय३बस्तु ए लहि बिभाग छ३हि हम लहैं ॥
हम त्रय३हि नेग पंचक५लहत करहु श्रवन ते अबकहैं ॥ ४० ॥
आदिम१तोरन ईभ१।४३२।६५।८९रु दैत गोरनदिन दाई ॥
तिथि१५महुर२।५।३३।६६।९० रु सिरुपाव३।६।३४।६७।९१तीन३मन दुदस१२मिठाई४।७३।५।६८।९२॥
दास१कारु२जुत द्वि२गुन पुरुख त्याग५।६।३।७।६९।९३सु सबपावहिं
हम१भट्ट२रु पटहौर२ सुबिंसिख५मित नेग बंटावहिं ॥
इम गर्भआदि१ज्याहनअवधि२नेग५।८।३६।६९।९३पुत्र१पुत्रि२नानियत
बंधि रु नरेसभाऊ१९५।१०बदिय जिन दुख पावहु मो जियत ॥४१॥

१चावल, अथवा गेहूं॥३८॥२पानबीड़ा ३स्त्री पुरुष का हथलवा ४तांस की साड़ी ५दोनों हाथ (हथलेवा)छूटते समय ६ सोने की माला ॥ ३९ ॥ ७ कन्या के विवाह में ।४०। ८तोरणका हाथी ९ चाकर और कमीणों सहित १०दोली ११पांचों ही।४१।

॥ दोहा ॥

बुल्लि सपिंड१सगोत्र२बलि, इक्कसह्र१९४२कुल आदि३५ ॥
सवन सुनाये नेगसब, सब देहुव संवादि ॥ ४२ ॥
सच हुड्ड६१न घर तबहिं सन, नियत भये सब नेग ॥
नदिय लुपन हम वृत्ति नृप, बंधि रीति यह वेग ॥ ४३ ॥
के हमरी१ हम बंट२कै, अक्खी वृत्ति सु अत्थ ॥
भिन्न कालिक अपरन भई, सो सो नहीं समत्थ ॥ ४४ ॥
इम नैमित्तिक१ अप्पि अब, नित्य२नेग नरनाह ॥
प्रतिवच्छर१ अवसर प्रथितं, रचै सुनहु ध्रुवराह ॥ ४५ ॥
जिनमैं हम पावत जितै, कहियत विन्माति कर्म ॥
श्रवनदेहु भूपति श्रवन, विजय१ धर्म२ जस६ वर्म ॥ ४६ ॥

॥ षटपात् ॥

मधु१ सित१ प्रतिपद१मिलन दम्म १९४नवँ अब्द लगत दुव२॥
मन१ मोदक २१९५ गुनगोरि६ हेतु अंतहपुरतैं हुव ॥
पुनि इक१इक१सिरुपाव१।३।९६महुर२।४।९७सित१राधं२तीजमत
जिठ्ठ अमा३० दम्म५।९८जुगर्सु पहु अंतहपुर संगत ॥
इम अट्ठ१आदि सावन५अमा३०सब भोजन उपहार६।९९ सब॥
रक्खी अनहैं पुरिगाम१५रुचिर तिथि जव रुप्पय७१००पंच५॥ तव ॥३७॥
ज्यौं कुलदेविय जैजत दम्म१।८।१०१ईस७सित१ छट्ठी६दस १०॥
दिन नवमी९पुनिदम्म२।९१०२तेहु दस१० मान अग्ग तस ॥
दसमी१० विजयादिवस महुर ३।१०।१०३दस१०लये महीपति॥

---

१ कथन करके ॥ ४२॥४३॥ २ अन्य लोगों को ॥४४॥ ३ लावाना ४ प्रसिद्ध॥४५॥ ५ यश के कवच ॥ ४६ ॥ ६ चैत सुदी एकम ७ नवीन वर्ष लगता है तब ८ लड्डू ९ जनाने से १० वैशाख सुदी तीज ११ ज्येष्ठ वदि अमावास्या १२ समय ॥ ४७ ॥ १३ पुजते हैं तब १४ आसोज सुदि छट और दशमी के दिन

*प्रथित इक्क१सिरुपाव४।१।१०४ मुल्लबहु मेंप महामति ॥
दस१०दम्म१।१।२।१०५दीपमाला३०दिवस अखिलनेग सबुजन
ग्रसन ३।१।३।१०६ ॥

जँहँ इम प्रदेय रानी जनन विदितखाद्य१रुप्पय२ वसन३.।४८।
नियत पट्टरानी सु पक्क मोदक१।१।४।१०७ मन पंचक ५ ॥
पंच५ दम्म ४।१५।१०८पहुँचात इक्क१सिरुपाव५।१६।१०९अवंचक ॥
इम लघुरानी अखिल दुस्मन मोदक६।१७।११० रुप्पय ७।१८।१११
दुव२ ॥
भेजैं तँहँ इम श्रोन धन्य सिरुपाव८।१९।११२इक्क१धुव ॥
जीरोति नाम यह नेग जिम तिथि दूजी२सुदि१ उज्ज८तँहँ ॥
मंगालदम्म१।२०।११३ पंच५रु सुमन जावक२।२१।११४ सिति मन
पंच५जँहँ ॥ ४९ ॥
[6]अहछ्ठी६तस अग्ग देय थप्पिय रुप्पय२२।११५दस१० ॥
माघ११बिसद१पंचमि५पजुगल२महुर२३।११६हि साधकजस ॥
होरी१५दिन आहेरँ पुरटमुद्रा२४।११७किय पंचक५ ॥
कर्क४।१ मकर १०।२ संक्रांति असन १।२५।११८।२।२६।११९ सब
जनन अवंचक ॥
जबजबहिफागखेलन जुरहिं तव तव इक१उष्णीस १।२७।१२०तहँ
तुर्रा१।२८।१२१रु हार३।२९।१२२सुमननें बितरि किय सु वृत्ति इम
कविन कहँ ॥ ५० ॥

॥ दोहा ॥

जन्मदिवस नृपको जहाँ, महुर१।३०।१२३इक्क१अतिमान ॥
जिट्ठ११कुमरके जन्मपैं, दम्म१२ ३१ १२४पंच५मित दान ॥ ५१ ॥

*विदित १बड़े प्रमाण का ॥४८॥२ पके हुए लाड्डू ३सरल चित्त से ४काती सु-दी दौज ५ जव ॥ ४६ ॥ ६ छठ के दिन ७ होली के दिन की शिकार में ८ सो-ने की ९ पगड़ी १० श्रेष्ठ मन से; वा फूलों के हार और तुर्रा देकर ॥ ५० ॥ ११ पाटवी कुमर के १२ जन्म दिन (सालगिरह) पर १३ पांच रुपये देते हैं ॥५१॥

इतर कुमारन जन्म अहँ[1], दुव२दुव२रूप्पय३।३२।१२५ देय ॥
तजि रोगहिँ नृप न्हान तँहँ, महुर१।२३।१२६ द्वि२संख्या मेय़॥५२॥
जिठ्ठ१कुमरके न्हान जिम, रूप्पय२।३४।१२७पंचक रक्खि ॥
दुव२दुव२इतरन न्हानदिय, अप्पन रूप्पय३।३५।१२८अक्खि॥५३॥
वीस२० महुर १।३६।१२९रन नृपबिजयें[2], पुरुखन प्रति सिरुपाव २।३७।१३० ॥
महुर३।३८।१३१पँट्टसुत[3] पंच५मित, चैलँ[4]४।३९।१३२उचित जयचाव
इक्क१महुर४।४०।१३३ सन दस१०अवधि, दम्म५।४०।१३३ खिलत जय देय५।४०।१३३ ॥
इक१हय५।४१।१३४दै नृप खिलत२।४२।१३५इक१, साह[5] रीझलहि अेय ॥ ५५ ॥
मँहिखी[7]१केर द्वि२रागमन, जँहँ पय लग्गत जावँ ॥
मिलैं सुकवितियकौं महुर१।४३।१३६, पंच५रु इक१सिरुपाव२।४४।१३७
उभयरमहुर ३।४५।१३८ सिरुपाव ४।४६।१३९ इक१, क्रम रानीजु कनिठ[9] ॥
इक्क१महुर५।४७।१४० सिरुपाव६।४८।१४१ इक१,जिठ१ कुमर तिय जिठ्ठ[10]१ ॥ ५७ ॥

॥ सौराष्ट्री दोहा ॥

पटसव७४९।१४२रूप्पय८।५०।१४३पंच५, अप्पै कुमरानी ईतर[11] ॥
रीति यहै तँहँ रंच, हड्ड६१हेलि[12] न ह्रासहै[13] ॥ ५८ ॥
जौंया भ्रातन[14] जेम, आवै घर मुख्य१रु इतर२ ॥
अंबर[15] ९।५१।१४४ नाणकँ[16] १०।५२।१४५ एम, अप्पैं ते निज निज

१ जन्म दिन पर ॥ ५२ ॥ ५३ ॥ २ युद्ध में राजा के विजयी होने पर ३ पाटवी पुत्र के युद्ध जीतने पर ४ वस्त्र ॥ ५४ ॥ ५ बाकी कुमरों की जय होने पर यथा दशाह से रीझ लेने के समय ॥५५॥ ७राणी के८जहाँ ॥५६॥ ९छोटी राणी१०बड़े कुँवर की बड़ी कुँवराणी ॥५७॥ ११अन्य कुँवराणियें १२हाडों के सूर्य १३ क्षय अर्थात् इन नेगों में क्षति नहीं करते॥५८॥ १४भाइयों की स्त्रियें१५वस्त्र१६रुपये

उचित ॥ ५९ ॥

जिम ए सूचित जाइ, पित्रालय[1] कछु हेतु[2] पुनि ॥
अप्पन आलय आइ, तँहँ पयलग्गैं कवितियन ॥ ६० ॥
अप्पैं महिखी१एह, तब तब रुप्पय१।५३।१४६पंच५तिन्ह ॥
अरु खिल ताहि अनेह[3], दै पयलग्गत दम्म२।५४।१४७दुव२६१
दैं२हि निवेदहिं[6] दम्म३।५५।१४८, मुख्य१कुम्मर जेठी१जँनी ॥
क्रम पयलग्गन कम्म, दम्म४।५६।१४६इक१दै सेस सब ॥६२॥
रक्खि नेग इहिं रीति, सब हह६१न घर तान सासि१४९ ॥
पुनि सोलह१६।१६५सह प्रीति, देस प्रजाप्रति किन्नहह॥६३॥
कर्षुक धान्यकुमाइ, जो घरआनैं मन जिते ॥
उनतैं क्रम काढि आइ, सेर१।१५०तिते हमरे सदन ॥ ६४ ॥
इक्खु[9]१दसंगुल[10]२अंब३, सौका[11]४दिन विक्रय[12] समय ॥
काढि लव२।१५१दसम१०कंदंब[13], सब पहुँचैं हमरै सदन ॥ ६५ ॥
लहत ज्येष्ट१सुत लाह, पंच५दम्म३।१५२ भेजहिं प्रजा ॥
इतरन भव[14] उच्छाह, दुव२दुव२रुप्पय४।१५३देय सब ॥ ६६ ॥
दम्म५।१५४पंच५दुव२दम्म६।१५५, याही क्रम तिन्ह व्यांह अरु॥
करन असन हम कम्म, सामग्री७।१५६अट्टा[15]१दि सब ॥ ६७ ॥
हालिक[16]१कारु[17]२बिहाइ, अर्ल[18] खिलन जन्मते सुता ॥
इक१रुप्पय८।१५७घर आइ,व्याहनतस जुग२दम्म९।१५८बालि।६८।
गुड़१घृत२आदिक गैल, बिक्रय बट लव[19]१०।१५९बारहम१२ ॥
बिकि महिषी[20]१गो२बैल३, बीसम२०लव११।१६०उपदावनैं[21] ॥६९॥

॥ ५९ ॥ १ पिता के घर २ किसी कारण से ॥६०॥ ३ राणी ४ समय ५ रुपये ॥ ६१ ॥६ भेट करते हैं ७ माता ॥ ६२ ॥ ६३ ॥ ८ घरसे लोग ॥ ६४ ॥ ९ गन्ने १० खरबूजा ११ तरकारी आदि १२बेचने के समय १३ दशवें अंश का समूह निकालकर ॥ ६५ ॥ १४ जन्म ॥६६॥ १५ आटा ॥ ६७ ॥ १६ हल हांकनेवाले और १७ कमीणों को छोडकर १८ बाकी के धनवालों के पुत्री होने के समय ॥ ६८ ॥ १९ बारहवां हिस्सा २० भैंस २१ भेट ॥ ६९ ॥

इतपरदेसिन आइ, वारन१हय२मैंप३मुख बिकत ॥
क्रम लव सतस१०० कढाइ, सठिम६०तिम तीसम३० सहित१॥
१२।१६१।२।१३।१६२।३।१४।१६३ ॥७०॥

बनिज पटा१दिक बस्तु, व्यापारिन देसि२न बिकत ॥
अंस१।१५।१६६सोलहम१६अस्तु, अस्तु बिदेसि१न अष्टम८सुर॥
१६।१६७ ॥ ७१ ॥

इम दिल्लियनृप अक्खि, सैंसद४बिच ए १६७नेग सब ॥
रीति नियत पर रक्खि, स्वीका५रिन इह६१न सबन ॥ ७२ ॥

॥ युग्मम् ॥

अवनि६ रही घर अद्ध७, अद्ध८ लही उद्धत अनुज ॥
निज पालन सन्नद्ध, भूप तदपि भाऊ१९५।१ भयो ॥ ७३ ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

गर्भ१प्रसव२संबंध३कै११ग्रह४, वैच्छुर१२इक१बिच दिवस५चउद्दह१४॥
कर्क४।१मकर१०।२रवि गमन६फाग७क्रम, महिपा१दिन जैन्माह८
मनोरम ॥ ७४ ॥

माहिपा१दिन गैंद तजि न्हावन मह ९, इम महिपा१दिन जुम्
विजय अँह१० ॥

सुपहु लहैं जयरीक्ष११साहसन, महिषी१आदि छिगमस मेलन१२
पुनि पितृहर जाइ रु आवनपर१३, बंस नेग खित्त ए तेरह१३वर॥
अर्जनधार्य१।१४फलादि२।१५बिक्रन इम, तनयादिने प्रसव ३।१६
रु विवाह४।१७तिम ॥ ७६ ॥

बिकत गुड़१दि ५।१८गवा२दिक६।१९ समै वर, परदेसिन गज१मुख
बिक्रय७।२०पर ॥

१हाथी २ ऊट आदि ॥ ७० ॥ ३ वस्त्र आदि ॥ ७१ ॥ ४ सभा में ५ अंगीकार किया ॥ ७२ ॥ ६ पृथ्वी ७ तैयार ८ तो भी ॥ ७३ ॥ ९ जन्म १० लगाई ११ विवाह १२ एक वर्ष में १३ जन्म दिन ॥ ७४ ॥ १४ नैरोग्य होकर १५ दिन १६ रार्ष ॥ ७५ ॥ १७ पिता के घर १८ धान इकट्ठा करने पर १९ कन्याओं के ज-

दुकूला१दि विकल्प८।२१ कर देसि१ न, पावतलाभ-तस९।२२ हि परदेसिन ॥ ७७ ॥

करदेसिन१परदेसिन२अन्त्यानुप्रासः ॥१॥

ए नव९समय प्रजा वलि अप्पन, सब बाईस२२स्वल्पत्ति समप्पन
द्विधा गर्भ१सब असन नेग दुव२, होते द्विधा हि प्रसव२ पंचक ३।५।७ दुव ॥ ७८ ॥

कनी गर्भ३ दुवदुव२।७।९ पूरबक्कन, प्रथम१पुत्र भव४ नेग नवक्क ९।१८ प्रेम ॥
हुव ए नेग नव९हि हमरेही, सुनहु खिलाहु सब६बंट सनेही ॥७९॥
छुरिकाबंध५नेगइक्क१।१९छज्जैं, कुमर प्रथम१सगपन६चउ४।२३कज्जैं
लघु१सुतादि भव३ जुन सगपन७।७लग, सिलैंग्नक्कल पह १।५।२५ तारतम्य मग ॥ ८० ॥
प्रथमा१दिक सुतव्याह२।८तास३०।५४पुनि, सदा सहस तँहँ च्यारि ४लेहु सुनि ॥
गृहजन असन१ रु खंभ बद्ध गज२, वीरमुद्रि३ अरु द्विगुन त्याग ४ लज ॥ ८१ ॥
दुहिता नव९इक्क१।५५ रु सगपन१०दुव२।५७, हित ए द्वैरहि दुलह घरतैं हुव ॥
अट्ठाईस२८।८५कन्यका उपयस११,प्रभु निजघर१तैं देय जथाप्रम८२
पुनि बरघर२तैं अट्ट८नियतपन, त्रिक३।३।८८सब६बट पंचक५।८।३६।९३ हम तीन३न ॥
चउदह१४ समय१५ नेग चउबीस२४।११७ हि, महदिन किय प्रति-अब्द१महीसहि ॥ ८३ ॥

---

न्म ॥ ७६ ॥ १ वस्त्र आदि ॥ ७७ ॥ ७८ ॥ २ जन्म ३ प्रमाण ॥ ७९ ॥ ४छुरी बांधने का ५ विचार ॥ ८० ॥ ६ समूह ॥ ८१ ॥ ७ विवाह ॥ ८२ ॥ ८ उत्सव के दिन ९ सालाना ॥ ८३ ॥

दुव२।११९ संक्रांति२६फाग२७त्रय३।२२ दृढदयं[1], तिम नृपा१दि३ज-
न्माहँ[2]३।३०नेग त्रय३।१२५ ॥
अरुजँ[3] नृपा१दि३न्हानत्रय३।३३त्रय३।१२८इम, जय३।३६नृप१मुख्य
त्रय३करतपंच५।१३३जिम ॥ ८४ ॥
प्रभु दुव३।१३५साहरीझ प्रभुपावत१।३७, खट६हि१द्विरागम ६।४३
दसक१०।१४५ दिखावत ॥
रानि२ न कुमरानि४न ठक्कुरानि६न, ए गुरु१लघु२पन छ६ खिनन
रनँइन[4] ॥ ८५ ॥
पिउहर१०हैं चउ४ गेह पधारत४।४७, महिखी१प्रमुख४ देत चउ४।
१४९ ध्रुव मत ॥
नेग तान भू१४९मित नरनायक, बंधे निजकुल१वृत्ति बिधायक।८६।
सोलह१६सनियँम[5] बंधि प्रजासन, महिप दिवाये हमहिँ महामन ॥
सब कृषिधान्य१।४८बंट१।१५० चालीसम४०, दसम१फला१दि१।२।
४९न वंट१।१५१अरिंदम ॥ ८७ ॥
आदि १रु इतर२ सुतनके संभवँ[6]१।१५१, अप्पैं दम्म१।२।१५३पंच ५
दुव२उच्छव ॥
द्विरविध व्याह१।२।१५३तिनकेहु१।२।१५५पंच५ दुव२, हमरे सब-
मनुजन भोजन३।१।५६हुव ॥ ८८ ॥
हँलिय[7]१कारु२विनुसुताजन्म१।५४हित, इक१।१।१५७रु व्याह१।५८
दम्म१।५८दुव२अंकित ॥
वेचिगुड़ा१दि१।५६ वारहम१२लव१।१५९बट, बीसम२०वेचि१।१५७ग-
वा१दि१।१६०विसंकट ॥ ८९ ॥
वेचि१।५८ द्विरद१लव१।१६१ सतम१००विदेसिन१, साठिम६०लव१।
१६२विक्रय१।५६हय२सेसिन ॥

---

१ दृढ दयावाले ने २ जन्म दिन ३ नैरोग्य ॥८४॥ ४ हे युद्ध के सूर्य ॥ ८५ ॥८६॥
५ नियम सहित ॥८७॥ ६ जनम ॥८८॥ ७ हल हांकनेवाला ८ कमीश ॥ ८९ ॥

बट१।१६३तीसम३०बासंत३न बिक्रय१।६०, बेचि१।६० पटा१दि अंस
१।१६४अष्टम८०यग्र ॥ ९० ॥
देसि२नलव१।१६५ सोलहम१६पटा१दि६१न, दृढ ए१६५ नेग करे
नृप जा दिन ॥
चउदह१४दिन प्रतिअब्द१तेहुचुनि, समयनकी संख्याहु लेहुसुनि९१
सब अवसर इकसठि६१संकलन, सोलह१६तँहँ ए नेग प्रजासन ॥
तानइंदु१४९ मित नेग स्वकुल१ तत, सोलह१६ सह पैँसठि अग्ग
सत १६५ ॥ ९२ ॥

॥ दोहा ॥

छितिप बंधि इम नेग छह्हि, वृत्तिधरन बिस्वास ॥
पठये सब बुंदीपुरी, रक्खि सुक्षित गुनरासि ॥ ९३ ॥
हमरे पुब्ब पितामहहु, दै आसिख लहिदान ॥
सुकविखेम१६८।१।१अरु राम१६८।१।२सह, बिलसे आइ लबान ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीभूपभावसिंहचरित्रे ग्रन्थकर्तृसूर्यमल्लाद्याश्रितनियतवसुप्रतोलीपात्रत्वत्यागादिवर्णनं तृतीयो मयूखः ॥ ३ ॥

आदितस्त्रिंशोत्तरद्विशततमः ॥ २३० ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

मह समाढ्य बारौं१मढ२, भूप भयो भगवंत१९५।३ ॥
अग्रज१भू लिय छिन्नि इम, अनख बढाइ अनंत ॥ १ ॥

---

१ छंद ॥ ९० ॥ ९१ ॥ ९२ ॥ ९३ ॥९४॥
श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुन्दी के भूपति भावसिंह के चरित्र में ग्रंथकर्ता (सूर्यमल्ल) आदि नेगियों के नेग और पोळपात्र के त्याग आदि के वर्णन का तीसरा ३ मयूख समाप्त हुआ और आदि से २३० मयूख हुए ॥
२ धनवान् ॥ १ ॥

वसुधा साह सहाय बिनु, लेतो छिन्नि सु लुब्ध[1] ॥
जबहु बीरपन जानते, बदि यह धर्म बिरुद्ध ॥ २ ॥
पै जिम सरभ[2]सहाय पगि, वृक[2] लै सिंह[3] बिभाग ॥
भूमि अर्द्ध लहि सम भयो, रक्खि भूपपन राग ॥ ३ ॥
तब भाऊ१९५।१ भूपहु तजी, प्रथित[4] अनुजसन प्रीति ॥
बहुरि दुरभ्रातन मिलन बिधि, न हुव मान धननीति ॥ ४ ॥
भीरु सुजा४०।२इतजो भज्यो, पहिलैं गंगापार ॥
जप[1]अनिरुद्ध[2]दलेल[3]जब, रहेरोध रखवार ॥ ५ ॥
साहभयो अवरंग४०।३सुनि, एहु मिले सब आनि ॥
सुजा४०।२कटक उततैं सज्यो, पुनिदै मुच्छन पानि ॥ ६ ॥
पूरब पाटलिपुत्रतैं, राजमहल्ल अभिराम ॥
पुर गंगातट जो प्रथित, तह आयो यह ताम ॥ ७ ॥
ठहै तत्थहि दल हाजरी, चढयो सु दर्प मचात ॥
अहो अनुज मही गही, सल्प सु उर न समात ॥ ८ ॥

॥ पद्धतिका ॥

सुनि आत सुजा४०।२ बल बहुल संग, अवरंग४०।३ चढयो इततैं अभंग ॥
संभवित भूप हाजरि लसात, भाऊ१९५।२।१ भगवंत१९५।३।२ हु संग भ्रात ॥ ९ ॥
इम समुख मिले उद्धत असेस, दुव२कटक खेगैखजुवा प्रदेस ॥
दुरदिनरु दुरत्ति तोपन दगाइ, ठहरे बिदूर बिच जुद्ध ठाइ ॥ १० ॥
तीजे३दिन बाजिन बग्ग तानि, जुग चक्र जुरे बल[1]सक्र[2]जानि ॥
आरूढ गजन भाई उभै२हि, ललकारत पहुँचे निजन लैहि ॥ ११ ॥

१ लोभी ॥ २ ॥ २ सिंह की ३ राजापन से स्नेह रखकर ॥ ३ ॥ ४ विदित ॥ ४ ॥ ५ ॥ ६ ॥ ५ पटना शहर से ६ प्रसिद्ध ७ तहां ॥ ७ ॥ ८ आश्चर्य है कि ॥ ८ ॥ ९ बहुत सेना के साथ १० जिनका हाजर होना सम्भव था वे ॥ ९ ॥ ११ खजुवा नगर के पास १२ बहुत दूर ॥ १० ॥ १३ सेना १४ इन्द्र और बलराजा ॥ ११ ॥

इतरहु इत१उत२के कति अमीर, बेतंडन[2] आरुहि मिलन वीर ॥
हुसियार सुजा४०१२कैदल हरोल, लहि अवसर झारे खग्ग लोल[3]
अवरंग ४०१३ कटक कछु सिथिल[4] आस, तिमातिम इत क्रमक्रम बढत त्रास ॥
बिच पैठि सुजा ४०१२ के भटन व्रात[5], दृढ सैय[6] चलाइ कछु जय दिखात ॥ १३ ॥
इमपिछि सुजा४०१२ के इक अमीर, सन्निधि[7] अवरंग४०१३ हि लै सधीर ॥
गज तास[8] स्वगज टक्कर लगाइ, जानुन[9] जकाइदिय सीघ्र जाइ १४
चीस१रु पुरीस[10]२इम इभ[11] अचेत, बेपन[12]२लग्यो सु घुम्मन२व्यपेत[13] ॥
जो होइ पलायन[14] सक्ति जाहि, तो जाइ दूरभाजि भाजि सु ताहि१५
इत पात अति असह एह, दिय स्वामि[15] अनुज अरि द्विरद देह
अवरंग ४०१३ चहिय गिरि चढन अर्व[16], गिनि असु[17] बिपत्ति इभपर[18] बिगर्व[19] ॥
अवरंग ४०१३ वीर तँहँ इक अलीह[20], ललकारयो स्वामि सु तर्ज लीह ॥
गिरिबो यह[21]गज१तैं तखत२तैं सु; हत्थी रहैंहिं निजहिट्ठ[22] हैं सु१७
इभ[23]१ही यह दिल्लीपद२ अज्ज, करिये नताहि तजि लजि कुकज्ज[24]

१ और भी २ हाथियों पर सवार होकर ३ चपल ॥ १२ ॥ ४ ढीला हुआ ५ समूह ६ हाथ ॥ १३ ॥ ७ औरंगजेब का समीप लेकर ८ उस औरंगजेब के हाथी के अपने हाथी की टक्कर लगाकर ९ घुटनों के बल गिरादिया ॥ १४ ॥ १० लीद करके ११ हाथी १२ कांपने लगा १३ दुर्गति होने से १४ भागने की शक्ति होती तो ॥ १५ ॥ १५ स्वामि के शत्रु छोटे भाई औरंगजेब के हाथी ने १६ औरंगजेब ने हाथी से गिरकर घोड़े पर चढना चाहा १७ प्राण का १८ हाथी पर १९ गर्व रहित ॥ १६ ॥ २० बिना मार्ग से अर्थात् सेवक का स्वामि से यह कहने का मार्ग नहीं है तो भी उसने ललकारा २१ यह हाथी से गिरना है सो तख्त से गिरना है २२ हाथी अपने नीचे रहने से ही तख्त भी अपने नीचे रहेगा ॥ १७ ॥ २३ यह हाथी २४ खोटा कार्य

उज्जैइनी दारा ४०।१ करि पहैंहि, बन बनन भ्रमत बिपदा बहैं-
हि ॥ १८ ॥

है मरन१ जियन२ जय३ दैव हत्थ, सब स्वीय[2] लखहिँ गजथित
समत्थ[3] ॥

भनि मृत कि[4]१ भग्ग२ इभ सून्य इक्खि, सब लगहिँ[5] मग्ग उद्दा-
व सिक्खि ॥ १९ ॥

तिम कहिय गजा[6]जीवहिँ मतर्ज्जिँ[7], इभकौं उठाहु कछु धिर्ज्ज[8] अ-
र्ज्जि ॥

घन रीझ१ लेहु तो जय घुमंड, देहु न उठाइ तो माथदंड२ ।२०।
वृत्तांत[9] कहत लग्गत बिलंब, काल[10] सु हुव दुद्धर डर करंबैं[11] ॥
जो लौं गज उट्ठहिँ पुब्ब जास, पैद्दुत[12] अनीक हुव तास पास॥२१॥
मिथ्याहि नैंठ[13] अवरंग४०।३।१मानि जित्यो सुजा ४०।२।२ हि जि-
य सत्य जानि ॥

तहँ नृप१ नवाब२ बहु बदलि तोर, अति त्रस्त भजे पति सिविरैं[14]
ओर ॥ २२ ॥

जसवंत जोधपुरभूप जत्थ, मन्निसु सुजा४०।२ बँ[15] हुव पति समत्थ॥
इहिं धूर्त अचानक सिविर आइ, सन्नद्ध स्वीय सब बल सजाइ॥
क्रम लुट्टि साह बैभव१ कितोक, जु मिल्यो वरोध[16] जेवर२ जितोक
लै वित्त[17] जोधपुर गो निलज्ज, अवरंग४०।३ न जान्यौ जियत अ-
ज्ज[18] ॥ २४ ॥

---

१उज्जैन के युद्ध में दाराशिकोह ने हाथी से उतर कर॥१८॥२अपने लोग३समर्थ ४ हाथी को खाली देखकर आप का मराहुआ या भगाहुआ कहकर सेना के सबलोग ५ भागे ॥ १९ ॥ ६ महावत को ७ धमका कर कहा ८ धैर्य देकर ॥ २० ॥ ९ यह बात कहते बार लगती है १० वह समय ११ भय का समूह होने के कारण दुर्धर हुआ १२ सेना भागी ॥२१॥१३झूठे ही औरंगजेब को मरा हुआ मानकर औरंगजेब के १४ डेरों की ओर १५ सब ॥२३॥ १६ ज-नाने में १७धन १८ आज औरंगजेब को जीवित नहीं जाना ॥ २४ ॥

खल एह सुजा ४०।२ जय करत [1]ख्यात, जब लुट्टन लग्यो [2]अर्थ जात ॥
बुंदीस सिविर[3] जब नरन [4]व्रात, हो सोहु सुजा ४०।२ जय सुनि सुहात ॥ २५ ॥
भगवंत १९५।३ सिविर१ संजुत [5]स्वभाइ, लुट्टतहुव जँहँतँहँ [6]प्रसभ लाइ ॥
अन्न बिगरे सबके सिविर माँहिँ, जन बहु [7]पलाइ दिसदिसन जाँहिँ
इम [8]डम्मर मच्यो इत सिविर१ आनि, तिम उत रन२ तिहिं भट [9]कोप तानि ॥
उतरन दयो न इभतें [10]स्वईस, रु कहिय [11]इभपालहिँ [12]बितत रीस।७२।
इभकौं उठाइकै लेहु [13]इष्ट१, [14]असु तव कै लैहौं२ रे अनिष्ट ॥
बिसवास१ धिज्जर२ बल३ मन४ बढाइ, [15]इभ सिथिल निट्ठि तिहिं दिय उठाइ ॥ २८ ॥
उट्ठत मतंग तापर बइट्ठ, दल१ अप्पर अप्प१ दल२ बिकल दिट्ठ ॥
गजकै गजटक्कर गो लगाइ, जो [16]म्लिच्छ हन्यौं भगवंत १९५।३ जाइ।९२।
भाऊ १९५।१ नरेस गिनि स्वामि भाव, कछु दूर खरो न भजन कहाव ॥
अवरंग ४०।३ कहिय लखि कवन एह, निज बुल्ले भाऊ १९५।१ यह सनेह ॥ ३० ॥
बुल्ल्यो सु खरो यह सरबिलंद, करिहैँ फतेहि तो [17]किति कंद ॥
अवरंग४०।३ अक्खि इम [18]पीलु पिल्लि, किय हल्ल सुजा४०।२पर

१ प्रसिद्ध २ धन ३ बुन्दीश के डेरों में ४ मनुष्यों का समूह ॥२५॥ ५ भगवन्तसिंह के डेरों सहित ५ अपनी इच्छानुसार ६ हठ करके ७ भागकर ॥ २६ ॥ ८ उपद्रव ९ क्रोध करके १० अपने स्वामी औरंगजेब को हाथी से नहीं उतरने दिया ११ महावत को १२ क्रोध फैलाकर ॥ २७ ॥ १३ मन चाहा फल १४ प्राण १५ हाथी को ॥ २८ ॥ १६ हाथी के टक्कर लगानेवाले म्लेच्छ को भगवन्तसिंह ने मार लिया ॥ २९ ॥ ३० ॥ १७ कीर्ति का मूल १८ हाथी को बढाकर

सरन किल्लि[1] ॥३१॥
हड्डा६१धिप भाऊ१९५ तस हरोल, बढिगो लै अखिलन[2] देत बोल
बुंदीस दल१रु निजदल२विसिष्ट[3], दिल्लीस जुरयो स्वभटोपदिष्ट[4]॥३२॥
अवरंग४०१३ जियत लखि सुभट ओर, ते दूर दूर हे प्रहतजोर[5]॥
मिलि तेहु सबै रचि सस्त्र मार, भिलि जुट्ट अरिसिर पटकि भार॥
अवरंग४०१३नियति[6] अनुकूल आइ, इक चित्त जुरे सब छक अघाइ॥
भाऊ१९५१ अधीस भुजबल भरोस, सो गोहि पैठि परवल सरोस
चउ४भेद[7] लरन प्रहरन[8] चलंत, छिति अंग रंग१ नभ२ उच्छलंत॥
सामीप्य[9] लयो गजथित सुजा४०१२ सु, इभ[10]१ इभ२न जुरे हय१ ह-
य२न आसु[11] ॥ ३५ ॥
बुन्दीसहिं अक्खिय साह बीर, व्है तव भुज रैन[12]१ खनि२ विजय१
हीर२ ॥
सव्वहु तिम खल जिम बढि सकैन, अवसर यह मुनसब बढन ऐन[13]
सुनि नृप प्रसन्न हलकारि स्वीय[14], गय झंपि सुजा ४०१२ सिर रय
गरीय[15] ॥
जिम परत किलकिला१ सैंफर[16]२जानि, तिम पहुँचि सत्रु गंज रंज[17]
प्रतानि ॥३७॥
पीलु[18]१हिं प्रहारि खर[19] झारि खग्ग, आंधोरन[20] मस्तक कियअलग्ग
दूजी२हु बाँजि झंपा दिवाइ[21], आघात सुजा ४०१२१३ सिर किपउ

१ बाणों से फैलकर सूजा पर हल्ला किया॥३१॥२सब को३युक्त४अपने वीरों से उपदेश पाकर ॥ ३२ ॥ ५ निर्बल होकर ॥ ३३ ॥ ६ भाग्य ॥३४॥ ७ मुक्त, अमुक्त, मुक्तामुक्त और यंत्रमुक्त इन चार प्रकार के ८ शस्त्र चलते समय ९ नजदीक १० हाथियों के सवारों का हाथियों के सवारों से और घोड़ों के सवारों का घोड़ों के सवारों से ११ शीघ्र युद्ध हुआ (यहां हाथियों का हाथियों से और घोड़ों का घोड़ों से लड़ने में लक्षणा से सवारों का ग्रहण है) ॥३५॥ १२ युद्ध रूपी खान में विजय रूपी हीरा १३ स्थान ॥ ३६ ॥ १४ अपने लोगों को बढाकर १५ बड़े वेग से १६ मच्छी को देखकर १७ रजोगुण फैलाकर ॥ ३७ ॥ १८ हाथी को १९ तीक्ष्ण २० महावत को २१ घोड़े को झंप दिलाकर ॥ ३८ ॥

आइ ॥ ३८ ॥
सो खग्ग खवासीके सिपाह४,*अङ्कुन पर झेल्यों आक्खि वाह ॥
आधोरन[1] आसन पुनि सु आइ, प्रेरतहुव पीलुहिं[2] छिदपाइ ॥३९॥
प्रभु[3] १ बाहु सुजा४०।२ सर इक पइठ, बलि झंपि गयो ढिग हय बइठ ॥
गजप्रेरक[4]१ अपर२हु दियउ गेरि, जान्यौं सुजा ४०।२हु हानिहै हि हेरि ॥ ४० ॥
हय१ लिय तिहिं गय२ तजि कछु सहाय, कुंजर[5] लखि परभट सून्यकाय ॥
जिहिं जानि नष्ट[6] अवरंग४०।३जेम, तासहु दलभग्गो पुब्बँ तेम ।४१।
इहिं अंतर भो इत भानु अस्त, मचि अंधकार छाये समस्त ॥
पर१ अप्पन२ जन बोध न परंत, हुव त्रास सुजा४०।२ हिय आस हंत ॥ ४२ ॥
नृपके भतीज तँहँ रूप१९६।२ नाम, जज्जाउरपति बढि उचित जाम ॥
अरि साहसुजा४०।२को जो वजीर,मारयो सु इबादतखान१वीर।४३।
उद्राव[9] मचतठहर्यो न एह४०।२, निज अँसु[10] लै भग्गो रनअनेहँ[11] ॥
बुंदीसकेहु कनक१९५।१दि बीर, साधक सहाय हुव बिजय सीर
अवरंग४०।३केहु खिलभट[12] अनेक, इहिं जय हुव भाँगो[13] चित्त एक१
पै हड्ड६१।१ ता१हि गज२ सह पिरीड़[14], गजपालि[15]१ खवासीभट२ गिराइ ॥ ४५ ॥

*हाल पर १महावत के आसन पर आकर २हाथी को ॥३९॥ ३राजा भाऊसिंह के भुज पर सुजा का एक तीर लगा ४दूसरे महावत को भी ॥४०॥ सुजा हाथी छोड़कर घोड़े पर चढ़ा ५हाथी को खाली देखकर ६जिस प्रकार औरंगजेब का मराहुआ जाना था तिस प्रकार सुजा को भी मराहुआ जाना ७ पहिले की भाँति ॥ ४१ ॥ ४२ ॥ ८ जहां ॥ ४३ ॥ ९ भागना १० प्राण ११ युद्ध के समय ॥ ४४ ॥ १२ बाकी के वीर एक चित्त होकर १३ वंट करनेवाले १४ पीडा देकर १५ महावत ॥ ४५ ॥

गजतैं सु गिरायो बिकल गत्त, *घमसान मचायो प्रात घत्त ॥
पति न लखि परंन †प्रद्रव परंत, इभ१ बाजि२रहे कति ‡रंगअंत॥४६॥
इक१ सोहि खासगज रु हुव२ओर, §त्रिगजी३लिय नृप बल बिजय सोर ॥
बलि तिनसैं इकपर रजत बंब४, किय निज तिम तिथि १५ तिम हय कदंब १९ ॥ ४७ ॥
अप३ गज हय पंद्रह १५ लुट्टि ताव, भास्यो अवरंग४० जहिं जैपद भाव१९५।१ ॥
पायो सता १९४।२ जु जगजस प्रसारि, बलि मुनसब देवे सुहि बिचारि ॥ ४८ ॥
सतकारि सराहत रीझिसाह, भाऊ१९५।१प्रति भाखिय वाहवाह ॥
वारन अप३तिथि१५हय रजत बंब१, लूटहु दई सु कहि जय वलंब
भूपहु प्रसन्नहुव अडर भासि, बचनन निज कत्थन नन बिकासि ॥
कासिव१सुर्व मिच्छन आक्खि कित्ति, बुल्ले मुगलेसहिं समय बित्ति
अब होत सकल इम जय उपेत, खेलन रन जित्यो कोन खेत ॥
प्रभु अप्प लखत जिहिं बल प्रसारि, इभतैं सु प्रेहत दिन्नौं उतारि
तासौं वै उचित इह बुझि ताहि, अप्पन मन जो कछु देहु याहि ॥
जवनेस बदिय तुम कहत ज्यौंहि, सह बिजय भये बुंदीस सौंहि
सिबिरैं अब याकौं अप्पि सर्व, अनुमत सैराहिं गिनिहै अखर्व॥
रन जित्ति इम सु दुंदुभि घुराइ, पहु भाऊ१९५।१जय अवलंब पाइ
सिबिरन दिस आवत मुदित साह, पथमाँहिं सुन्यौं आगसैं प्रवाह

*युद्ध †अपने स्वामी को नहीं देखकर शत्रुओं में भागना पड़ी ‡युद्धभूमि के अन्त में ॥ ४६ ॥ §तीन हाथियों का समुदाय १ चांदी का नगारा २पन्द्रह घोड़ों का समूह ॥ ४७ ॥ ३ तहां ४ जय देनेवाला भावसिंह ॥ ४८ ॥ ५ हाथी ६ चांदी का नगारा ७जय का अवलम्ब कह कर ॥४९॥ ८ आदि ॥ ५० ॥९सहित १० सारकर ॥ ५१ ॥ ११अब ॥ ५२ ॥ १२डेरों में १३ उत्साह करने की प्रशंसा करके १४ बड़ा ॥ ५३ ॥ १५ अपराध का

बुंदीस *सिबिरके जनन †व्रात, खलभाव विभव लुट्यो हि ख्यात
मन्नत जसवंतहिं जड ‡निमित, बुंदीसहि §लोलुभ चहिय वित्त ॥
किय प्रथम लूट जसवंत१क्रूर, सिबिरस्थ तदपि बुंदीस सूर ।५५।
करते जो संगति दोस कष्ट, भगवंत१९५।३सिबिर१होतो न भ्रष्ट॥
बलि खास सीर२की पुर३बजार४, सब लुट्टि न करते लुप्त सार५६
जसवंतसौंहु ए बढत जाव[2], भगवंत१९५।३विभव लुट्टन प्रभाव ॥
रन चहत सुजा४०।२जय [3]मैच्छरीक, अब जानिपरिय लुट्टत अनीक५७
न पिहित जो [5]है इन्ह नृप निदेस, क्यों मंतु करैं तो असह एस ॥
अवरंग४०।३सुनत यह सिबिर आइ, प्रजरयो कृसानु[6] जनु [7]आज्य पाइ
सासन दिय तोपन पिल्लि साह, भाऊ१९५।१कहँ भुंजहु [9]गुरु गुनाह
पाये भगवंत१९५।३हु दुव२प्रहार, तिहिं करहु [10]स्वस्थ तम वैद्यवार५९
बुंदीस सिबिर[11]जन इक१बचैंन, अखिलन पहुँचावहु [12]संमन ऐंन ॥
यह सुनि लै तोपन तस अनीक, रिस रस बस बेढिय [13]संभरीक६०
उतरयो इत भूपति सिबिर आनि, मन लुट्टन [14]आगस असह मानि
लुंटाकन[15] धिक्कारि बंधि लैन, दृढ किन्न जथोचित दंडदैन ॥ ६१ ॥
जिहिं [16]चविय [17]आततायिन सजोर, सूदन किय जयश्रम[18] व्यर्थ मोर ॥
पाये प्रहार परभटन पारि, हत्थी ताजिगो भजि आरि सु हारि ।६२।
सो मम जस दुर्लभ दलन सज्ज, [19]असुदंड सहहु फल सकल अज्ज॥
जिन्ह हनन खिलन दै हुकम [20]जाव, तोपनगन बिंटिय सिबिर[21]ताव
हो सज्ज नृपहु लै असि सहायै[22], निजभटन कहिय अव मरन न्याय

---

* डेरों के लोगों के † समूह ने ॥ ५४ ॥ ‡ कारण § अत्यन्त लोभी १ डेरों में ठहरे हुए ॥ ५५ ॥ ५६ ॥ २ जहां ३ पहुवाघ ४ बुरा ॥ ५७ ॥ ५ राजा की गुप्त आज्ञा नहीं होती तो नहीं सहने योग्य अपराध क्यों करते ६ अग्नि ७ घृत ॥ ५८ ॥ ८ तोपें भेजकर ९ बड़े अपराध से १० बहुत नैरोग्य ॥ ५९ ॥ ११ डेरों के लोग १२ यमराज के घर १३ चहुवाण को घेरा ॥ ६० ॥ १४ अपराध १५ लूटनेवालों को धिक्कार देकर ॥ ६१ ॥ १६ कहा १७ आततायी लोगों ने १८ विजय के परिश्रम को ॥ ६२ ॥ १९ प्राणों का २० जहां २१ तहां ॥ ६३ ॥ २२ खड्ग को सहाय लेकर

पुनि आततांइगन बुल्लिपास, अक्खिय अवहै इक१मरन आस।६४।
बचिहैंतो देहँ दम बहोरि, जितने जस भुजबस लेहु जोरि ॥
कति भटन अरज किय नय प्रकास, पटकहु अपराधिन साहपास
नृप कहिय मोहि दम दैन नीति, इहिं तुम मर्त जियभय कुजस
ईति ॥
तोहू कति सुभटन प्रसभ तानि, अक्खिय देहेला दिट्ठि आनि ।६६।
हुत हम अपराधिन करत दूर, ठहे इष्ट तिमहिं सद्व हजूर ॥
जिन किन्न अरज पच्छेंहु जाइ, तिन्हतर्जि साह दिय बध बताइ६७
इत कहिय आइ मन्नी न एह, नृप इत निज तर्जे नीति नेह ॥
बाहर सु कढ्ढि बाहन बिहीन, लौ निजगन मन पन सरन लीन६८
अक्खिय इक१पहिले तोप वार, सहि पीछैं स्फारहिं निसित सार
चाहैं यह जीवन आस चाहि, सोहैन रहै इम आसि समाहि ।६९।
पहिलैं तुम सहहु स्वामि पच्छैं, मारहु पुनि हमकहँ मिलि सँमच्छ
अतिघोर अज्ज यह जवन आग्गि, जहँ को पतंग हम जरन जग्गि
पुनि यह उदंत गए साहपास, अति क्रुद्ध तबहु हंतांहि आस ॥
सासन यह तीजो३ घोर सोधि, बलमैं हुव हाहा भय प्रबोधि।७१।
यहु साह सान्य तहँ हुवर नवाब, सिबिरनैंथित जय१ बध २ गि-
नि हिसाब ॥
कुंनोस सिबिरहिं कढत बेर, अक्खिय कछु ठहरहु नहिं अबेर७२
सन्नैंन साह तो स्वीय-संग, आंचरि मरि करियो जस उदग्ग ॥
तोपनअध्यक्षहु बुल्लि तत्थ, अरु अक्खिय ठहरहु बुल्लि अत्थ

---

१ लूटनेवालों के समूह को पास बुलाकर ॥ ६४ ॥ २ देह ३ नीति ॥ ६५ ॥ ४ तुम्हारी सलाह ॥ ६६ ॥ ६७ ॥ ६८ ॥ ५ निश्चय करके ॥ ६९ ॥ ६ पक्ष ७ सन्मुख (सन्मुख) ८ आज ॥ ७० ॥ ९ कुलक्षण १० मारनेवालों की इच्छा ११ सेना में ॥ ७१ ॥ १२ डेरों में स्थित १३ डेरे के पास निकलते समय ॥ ७२ ॥ १४ अपने मनों (मरने मारने) का १५ आचरण करके १६ तोपखाने के दारोगा को ॥७३॥

जोलौं हम बिन्नति करहिं जाइ, भ्रमि तोलौं न करहु हुकम भाइ
जंपिय सकोप तिन दुहुँरन जाइ, प्रभु गर्बहु तानक दुरजय पाइ॥७४॥
दारा सो सत्रु रु उचित दाय[1], सो दूरभयो हिंदुन सहाय ॥
भग्गो सुजा४०।२ हु तिन्ह त्रास भार, तिनकौं न हनहु गिनि अप्रतारै[2] ॥ ७५ ॥
प्रभुकै पिता३९।१हु बलि[3] बिद्यमान, दारा ४०।१२ सुजा ४०।२।३ हु अरि नय निर्दान[4] ॥
रिपु व्है कढ्योहि रहोरगज४, अरिकरत अप्प या[5]कोहु आज॥७६॥
हो भूप यहै प्रभुके हरोल, तस स्वामिधर्म जय बिगत तोल ॥
पीछैं कबंध यह लूट पाइ, संगी किय कति खल फल सुनाइ॥७७॥
बुंदीस दये तिनकौं निडारि[6], जो होइ देहु खल बंधि१ जारि२ ॥
हिंदुन भुव यह हुव अप्प हस्त, प्रतिकूल न बर्तहु तिन्ह प्रसस्त[7]॥
है हड्ड६१।१ स्वामि हित करनहार, अप्पहु कछु जयफल हो उदार॥
जसवंत जाखिपहु[8] सत्रु जानि, प्रभु स्वामिधर्म सेवत प्रमानि॥ ७९ ॥
दैहो हनिबेको इहिं[9] निदेस, अभिमत तब करिहै भरत एस ॥
प्रभुलौं बढ्यावहिं जो प्रतारि[10], व्है तब अनिष्ट न सुरै सु हारि॥८०॥
जो कढिहु जाइ तो बंधि जोर, ए द्वै२[11] हि रहैं प्रभु घातओर ॥
जो अल्पआयु मारयोहु जाइ, दुर्मन ह्वै तो सब मन दुराइ ॥ ८१ ॥
बिगरैं सब हिंदुन प्रभु बिसास, अति दूर परैं तव राज्य आस ॥
तातैं जो मन्नहु स्वहित तुल्लि, बैल्ल[12]१तोपरन प्रत्युतै[13] सोहु बुल्लि॥८२॥

---

॥ ७४ ॥ १ इस दाराशिकोह का पक्ष भी उचित था २ ठगने के वा ताड़ना के योग्य नहीं जानकर ॥ ७५ ॥ ३ फिर ४ नीति के शत्रु होने के कारण ॥७६॥ ५ लाभ ॥७७॥ ६ निकाल दिये ७ उन श्रेष्ठों के प्रतिकूल न वर्तना ॥ ७८ ॥ ८ पक्षिन के पति को भी ॥ ७९ ॥ ९ ताड़ित १० विशेष ताड़ना करके ॥ ८० ॥ ११ जोधपुर का राजा यशवन्तसिंह और बुन्दी का राव भाऊसिंह ॥ ८१ ॥ १२ सेना १३ उलटी (पीछी) ॥ ८२ ॥

नहिंतो यह अवसर बलि बनैंन, हजरत पाछितैंहो उचित हैंन ॥
हम मृत्यु हिताश्हित १ कहनहार, बलि प्रभु प्रमान जिहिं तिहिं बिचार ॥ ८३ ॥

निस अंधकार अति जिहिं अनेह, अक्खी दुरनबावन अरज एह
तिम सुनि भय संसय नैंप तुलाइ, बल १ तोप २ निकर साह सें बुलाइ ॥ ८४ ॥

नृप कहँ बिसासि अक्खिय निसेस, बंधन घरभेजहु फल बिसेस
बल १ तोप २ न जातहि मत बिचारि, नृपतैं खल लुंटक दिय निकारि ॥ ८५ ॥

अक्खिय मैं आतहि बेर अत्थ, सब दंडि लिडारिय खलन सत्थ ॥
व्है तो गहाइ लेहु ब हजूर, देसहु सन ते जन किन्न दूर ॥ ८६ ॥
अवरंग४०।३क्रुधानलतैं अधीस, रक्ख्यो इम दिष्टहिं टारि रीस ॥
जाफर१साइस्तेखान२जोट२, ए हुव नवाब नृप कष्ट ओट ॥ ८७ ॥

॥ दोहा ॥

इम बुंदीपति तैं अनख, निह्नि न साह निवारि ॥
कथित नवाबनके कहैं, धीरभयो हितधारि ॥ ८८ ॥
कछुदिन अंतर न्हानकरि, भाऊ१९५।१।१अरु भगवंत१९५।३।२॥
भिन्न समय जावतभये, साहसभा बिलसंत ॥ ८९ ॥
करेरीक्ष भगवंत१९५।३कौं, सत्त७परगनाँ साह ॥
पै तिनमैं इक्क बिघ्न परि, हे परतंत्र प्रबाह ॥ ९० ॥
चक्रसेन१अभिधान चढि, सबररांज अतिसूर ॥

॥ ८३ ॥ १ समय २नीति ३ समूह ४बादशाह ने उनको बुलवा लिये ॥ ८४ ॥ ५ सम्पूर्ण ६ लूटनेवालों को ॥ ८५ ॥ ८६ ॥ ७ क्रोध की * अग्नि से ८भाग्य ने ॥ ८७ ॥ ८८ ॥ ८९ ॥ ९० ॥ ९ चक्रसेन नामक १० भीलों का राजा ॥ ९१ ॥

* अग्नि शब्द पुलिङ्ग है परन्तु कविता में स्त्री लिङ्ग से व्यवहार किया जाता है इसकारण हमने भी स्त्री लिङ्ग लिखा है ॥

सहँस पंच५०००भिल्लन सहित, पैठो तहँ बल पूर ॥ ९१ ॥
जावहिं साह अनीकं जब, जो दुर्गम भजिजाइ ॥
आइबिसैं बनि ईस यह, पीछैं अवसर पाइ ॥ ९२ ॥
जत्र कुत्र तत्रत्य[2] जन, हुव हाकिम दुव[3]हेतु ॥
तत्थ[4] रहैं इम तोरिबो, कठिन किरातन[5] केतु ॥ ९३ ॥
पुर चाचुर्नो[1]नाम पुनि, खत्ताखेरियख्यात ॥
बिलसैं जो जुगथान बसि, सबर[6] परगनाँ सात७ ॥ ९४ ॥
ते भगवंत१९५१हिं रीझतकि, सात७हि अप्पे साह ॥
कह्यो चक्रधर[7] हनि करहु, अप्प अमल उमिराह ॥ ९५ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीभूपभावसिंहचरित्रे खजुवान्तिकसूजौरङ्गजेबरणाकरणम्१, सूजावीरवारणाघट्टनेनौरंगजेबारोह्यकरिपातन २, औरंगजेबपक्षत्वभ्रमयोधपुरेशयशवन्तसिंहस्यौरंगजेबशिबिरलुण्ठन ३, भावसिंहानुजभगवन्तसिंहस्यौरंगजेबगजपातकयवनहनन४, हड्डाधिराजभावसिंहसूजारोह्यगजाम्बष्ठमारणम्५, अश्वारूढसूजापलायनेन तत्सैन्यप्रपलायन६, एतद्विजयहेत्वौरङ्गजेबभावसिंहप्रसत्तिसमययोधपुरेशयशवन्तसिंहस्यौ-

---

१लेना ॥ ९२ ॥ २ वहाँ के लोग ३ दोनों कारणों से ४ तहां ५ भीलों की ध्वजा ॥ ९३ ॥ ६ भील ॥ ९४ ॥ ७ चक्रसेन नामक भील को ॥ ९५ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुन्दी के भूपति भावसिंह के चरित्र में खजुवा के पास सूजा और औरंगजेब का युद्ध होना१ सूजा के एक वीर का अपने हाथी की टक्कर दिलाकर औरंगजेब की सवारी के हाथी को गिराना२ औरंगजेब को मराहुआ जानकर जोधपुर के राजा यशवन्तसिंह का औरंगजेब के डेरों को लूटना ३ औरंगजेब के हाथी के टक्कर लगानेवाले यवन को भाऊसिंह के छोटे भाई भगवन्तसिंह का मारना ४ हड्डाधिराज भाऊ का सूजा की सवारी के हाथी के महावत को मारना ५ सूजा के घोड़े सवार होकर भागने के कारण सूजा की फौज का भागना ६ इस विजय के कारण औरंगजेब का भाऊ पर प्रसन्न होने के समय जोधपुर के राजा यशवंतसिंह का औरंगजेब के जनाने आदि लूटने के समय बुन्दी के लो-

रङ्गजेबावरोधलुसटनबुन्दीभटसहायकरणसूचनप्राप्त्या भावसिंहो-पर्यौरङ्गजेबसैन्यप्रेषणं ७, जाफरखांशाइस्तखांनामयवनद्वयनिवेदनत्क्षान्तभावसिंहापराधनीरुजभगवन्तसिंहप्रान्तसप्तकप्रदानं चतुर्थो मयूखः ॥ ४ ॥

आदित एकत्रिंशोत्तरद्विशततमः ॥ २३१ ॥

प्रायोव्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

जसवंतहु इत जाइकैं, प्रथम कर्मवति १९५। पास ॥
मुच्छ करेंखि हड्डीमहल, अधिक विकत्थन आस ॥ १ ॥
अक्खिय जिहिं आतंकतैं, मोकहँ भग्गो मानि ॥
उज्जइनीतैं आवतहि, तैंहु नर्मक्किय तानि ॥ २ ॥
भय ताकैं जो मैं भज्यो, तो ब तसहि जव जुट्टि ॥
मुच्छ१ रु नासा२ छिन्नि मैं, लायो किम वसु लुट्टि ॥ ३ ॥
आनैं तस अँवरोधकै, हुरम जनन हारादि ॥
ए धारहु तुम आभरन, छंमपन संसय छादि ॥ ४ ॥
कर्मवती१९५रानी कही, जहँ हड्डी करजोरि ॥
सूरहि प्रभुलाये सदन, वसु लखि छिद्र बहोरि ॥ ५ ॥
पतिके देतहु नलिपपुनि, बास्कैं करन बिलास ॥
जथा कुपित जसवंतको, तथा सह्यो सनलास ॥ ६ ॥
लिपि पत्रन पावत लिखित, भाऊ१९५।१नृप भगिनी सु ॥

गौं का यशवन्तसिंह की सहायता करने की सूचना पाने के कारण औरंगजेब का अप्रसन्न होकर भाऊपर सेना भेजना ७ जाफरखां और शाइस्तखां दोनों नवाबों के निवेदन करने से भावसिंह का अपराध क्षमा करके भगवन्तसिंह के नैरोग्य होने पर उसको सात परगने दिलाने का चौथा ४ मयूख समाप्त हुआ ॥ और आदि से २३१ मयूख हुए ॥

१ हाडी रानी २ मूंछ खींचकर ३ कहता हुआ ॥ १ ॥ ४ हंसी ॥ २ ॥ ५ डर ६ धन ॥ ३ ॥ ७ जनाने के ८ हार आदि भूषण ९ समर्थ ॥ ४ ॥ ५ ॥ १०अपने

जानियें यौं१ *प्रपितामह१जोर मुरे इत२शानप्रताप ३ से मानिये॥
तुटै पै जोरतैं नाँहि नमैं वपुके१बलतैं बल बुद्धि२बखानिये ॥
ज्यौं प्रपितामह जे जिजिया१दि तजे. तिनकौं इनपैं पुनि आनिये३४
ए जिजिया१दि रुके इकवीस२१ही आप इहाँ बहुभार बिथारिये
और मिलाय घनैं इनमैं द्रम दुस्सहको डर बज्रसो डारिये ॥
कोलगें देहैं विचार कितेक मुरैं इतकौं तिन्ह दारिद मारिये ॥
ऐसी बिधा करि अल्पइन्हैं बलि जोरके तोर सुसाध्य बिचारिये३५
व्याज कछू करि दंड बुलाइकैं सक्किलौं दंडके द्रम्म सम्हारहु ॥
त्यौं जिजिया१मुख दंड कितेहि बनैं न इते बरजोर बिथारहु ॥
सो सुनि लै जननीमिस साह बुलाइ अनीक कहाई बिचारहु ॥
आज मो माता बचाये इहाँ पर यौं कबलौं रहिहो भयपारहु॥३६॥
यौं जब सेना मुरी अवरंग ४०१३ की सम्मर्द ह्वौं सबके उर संचर
माइको है मिस भाऊ १९५१२ भन्यौं कित माइ १ हुती जब कैद पितार्कर ॥
पै भलो क्यौं रह्यो कुल पंथ यौं बधि बिमान खडे रन आ हर ॥
स्वीय विमान व्हाँ थापि सबै क्रमतैं खिल ठाँठौं स्वयं पहुँचे करे३७
बज्र१ टरयो यह बुंदियतैं सहिबो यह बंट टरयो तिम सैसतैं ॥
लोभके पत्र तथापि लिखाइकैं लोभिन घौंघौं दये जित लोसतैं ॥
अज्ज१कुलीन हजारन आइकैं सिच्छ सम्र टरि सैसे१ उमेसव्रतैं ॥
इक१व्हाँ चालुक१हाडा२हु इक१यौं दोरे है दुष्ट त्यौं बुंदिय देसतें३८

---

*अकबर के बल से भी राणा प्रतापसिंह झुक बैठा था।१४।हिंदुओं के तीर्थों पर यवन बादशाह की लागत विशेष जो थीं उन इक्कीस लागतों को अकबर ने छोड दी थीं१दंड२कहां तक॥३५॥३मिस४सेना को बुलाकर दंड के रुपये५आदि ६जबरदस्ती फैलाओ ७माता का मिस करके अर्थात् माता के कहने से सेना पीछी बुलाई गई है यह कहकर ॥३६॥ ८ हर्ष ॥ ३७ ॥ ९ ठौर ठौर १० आर्य ११ लक्ष्मी के पति विष्णु और शिव की भक्ति से टलकर ॥ ३८ ॥

हो जयसिंह१जु चालुक हो अरु मोहनउत्त२हो हड्ड६१सो हत्थिय॥
राज्यकी हाँस२ बढाइ ए रंक सबेग हजूर गये दुव२सत्थिय ॥
लैलै पटा इक१००००० इक्क१हि लाख१००००० को त्रो उपटंक
हजारी१०० को अत्थिय ॥
दप्र६ हि लोभपैं यों अति दुष्ट किते न ल्है मिच्छ स्वगौरव कत्थिँय३९
यों जिन सत्रह १७२४ संबत अंतर एकादसी ११ सित१ पद्मा ११
उछाहको ॥
घौंघौं१० छयो बरखा जल घौंट११ नवीन यहै जस बुंदिय नाहको ॥
मिच्छ हु केक भये टरि मूढ सज्जो१निबज्जो२सु निदेस१२ सलाहको॥
पै अब दुस्सह दंड परयो सु घटानलग्यो सब भूपन साह को॥४०॥
मुद्दा१३ सवाय५ तैं बीस२०प्रमान समान धरयो जिजिया१सबके सिर
इक्क१समा१४ प्रति दंड जो अज्ज न जाय चंडालके द्वार भरैं चिरैं१५ ॥
ऐसे अकब्बर३७।२छोरे इकीस२.१इहाँ इनमैं बहु और मिलें इर१६॥
कष्ट भो अज्ज१७ कहाइबो ल्हौं तिथि१८ धर्मकी भाऊ१९५।२.करी
सिरपैं थिर॥ ४१ ॥
ऐसी सुनैं जल१अन्न२हु पैं कैर१९ अंचकैं लोभ बढायो भयंकर ॥
नौठि बचाये जे देवनिकेत२१ परयो दंम२२ दुस्सह त्यों तिनँ२३ऊपर ॥
को चँऊ४धाम रु तित्थ२५ करैं विनु भूपन सूपन२६ पाइसकैं वर ॥

---

१ हाथी सिंह २ चाह ३ साथी ४ खिताब ५ अर्थ (धन) वाला ६ अल्प लोभ से यवन होकर ७ अपना बड़प्पन कहा ॥ ३९ ॥ ८ शुक्ल पक्ष की ९ भाद्रपद की एकादशी का नाम पद्मा है १० ठाम ठाम ११वर्षा ऋतु के जल की भांति १२ आज्ञा ॥ ४० ॥ १३ रुपये १४ एक वर्ष प्रति १५ बहुत १६ या मिले "इ गतौ" इस धातु से 'इर' का अर्थ गति है १७ आर्य कहलाना १८धर्म का दिन ॥ ४१ ॥ १९ हासिल २०उस कर को चलाने वाले ने "अञ्चु गतिपूजनयोः"इस धातु से यह शब्द बना है २१मंदिर २२दंड २३उन हिन्दुओं पर २४जगदीश, बद्रीनाथ, द्वारका, रामेश्वर ये चारों धाम और २५ तीर्थ राजाओं के विना कौन करै २६ व्यंजन अर्थात् श्रेष्ट भोजन के पदार्थ भी नहीं पासकते

ऐसो परयो अवरंग ४०।३ अकाल जो सप्तही ७ ईतिन रीतिन सोदर ॥ ४२ ॥
जोरतैं मिच्छनैंबो रुक्यो जिम ए ए अनीति मची चहुँ४ ओरतैं ॥
ओरतैं छुट्टत टेक अहेय सबै रही हड्ड६१नके सिरमोरतैं ॥
मोरतैं श्रीजमुनातैं बिमान द्रव्यो न जो सम्मर्ह गोलन दौरतैं ॥
द्वारतैं डेरन लेगो स्वदेव जथा लघु१ दिग्घ २ बिमानन जोरतैं ।४३।
भाऊ१९५।१नरेस बिचारि भन्यो दृढचित्त अहो सहिहैं सब दंड तो॥
तोहु जो मिच्छ करैं बलतैं अटकी वह साहकी टेक अखंड तो॥
मंडतो जो यह टेक अमोघ तोमैं परिबो ततकालहि मंडतो ॥
दंडतो जो न रुकैं तनु दंड तो चंड तो है पै तथा न प्रचंड तो ॥४४॥
मानि बिमान निकासन मंतु लये दंम दम्म छलाख६०००००ईलसतैं
संसद आवनजावन साधि जो पूरबरीति मिल्यो जवनेसतैं ॥
बुंदिव यों लहि रंच बिसास दे पत्र स्वनामको जंगलदेसतैं ॥
बुल्लयो भूपति करन कबंध सु पै गयो संसय कै कछु सेसतैं ॥४५॥
आइ नरूकी करी अरजी लहि कोप तहाँ सरबस्वहि लेतहो ॥
कृष्ण १९६।१ पैं हो जो घनौं प्रतिकूल सो मारिबेके अभिप्राय समेतहो ॥
उक्त नवाबनैं व्हाँहू कह्यो इम हाहा कितो भगवंत १९५।१ सौं हेतहो ॥
नामतो ताको मिटाइये नाँहिं वढैबो बिसेस चह्यो प्रभुचेतहो ॥

१औरंगजेब रूपी दुर्भिक्ष अतिवृष्टि, अनावृष्टि टीडी, चूहा, सुवे, अपने राज्य की सेना, शत्रु की सेना इन सातों को ईति कहते हैं जिसका २सगा भाई ॥४२॥ ३ अन्य लोगों से ४ नहीं छोडने योग्य यमुना से विष्णु का विमान पीछा ५ मुड़ते समय ६उत्सव उत्सव ७तोपों के गोलों के फैलाव से; वा गोलों की दौड़से ८ अपने इष्टदेव ॥ ४३ ॥ ९ खाली नहीं जानेवाली १० छोटा दण्ड देता हुआ नहीं रुकै तो यह दंड ११ भयंकर तो है परन्तु अत्यन्त भयंकर नहीं है ॥४४॥ १२ अपराध १३ दंड के रुपये १४ राजा भाऊसिंह से १५ सभा में १६ बुंदिप १७ बीकानेर से ॥ ४५ ॥ १८ चित्त ॥ ४६ ॥

पट्ठानि जुद्धके मंतु प्रसंग बन्यौं खल कृष्ण १९८।२ निगाहतैं
बाहिर ॥
ईखिं तऊ भगवंत १९५।१ की ओर जनाइपे राखि कछू थिर
जाहिर ॥
मिच्छेव लोतव वारौ १ मऊ२ लघु राखे त्रि ३ देस गुगोर१सौंजाहिर
भेजी नरूकी तथा तिंहिंभाँति दया न करी अपराधपैं दाहिर॥४७
विक्रमनेरतैं आये कवंध महीपति कर्ण स्व इष्ट मनावत ॥
गोपुरमाँहिं हवेली गिनी इम गो पुरमाँहिं न पर्व्हर आवत॥
बाहिर बुंदीकी वाहिनी वीचसौं भाऊ १९५।१ सौं आनिमिल्यो
हित भावत ॥
मित्र नवाब वे पूछे महीप चले नृपकर्ण विसास न लावत ॥४८॥
मानत को हो वजीरके सम्मत पावत को हो विसासमैं प्रत्यय ॥
कर्णनरेस जो आप कहो विसैं पुर आनि चहैं नहीं व्यत्यय॥
मंडि उपव्हर ते चउ४मंत्र जनातभये जिम सूचना सत्यय ॥
तातके अन्वयको जो तकैं अहो सो थकैं कौनसी बातके
अत्यय ॥ ४९ ॥
कर्णके बाहिर डेरा करा३कैं रावर सैंन्निधि हालतो राखहु ॥
साहको आसय पूछैं इहिं अंतर ओगन जो अभिलाखहु ॥
तैसाही ठानि सता १९४।१ के तनैं भनी कर्णसौं संसयतो नहिं
भाखहु ॥
पै निजडेर नही नहिं पास क्रिम खिन क्यों कृमि गावहु माखहु॥५०

१ [illegible] (सामन्तादि) ने [illegible] ॥ ४७ ॥ [illegible] ॥ ४८ ॥ १० [illegible] ११ [illegible] १२ [illegible] ॥ ४९ ॥ १६ [illegible] ॥ ५० ॥

आपुनौं ह्यां मिलिबो सुनि एह बिवाहीपनौं१व्यवहार२ बिचारिकैं
मानैं न ज्यौं करि वे मिलि मंत्र टिक्यो यह बाहर रीतिहु ढारिकैं
संसय नाँ३व्यवहारी सगे सो न ह्वै बिपरीत कुकाल निहारिकैं ॥
आपपैं भार परै जो इहाँ मिलिहौं मैं तहाँ तब फोजन फारिकैं।५१।
कर्णा कह्यो बहु भारपैं पहिलैं मिलिहौं यह माँहि प्रतीतिहै ॥
आपके डेरनहू अबतैं नहिं आइबो मेरो सु पै सुभनीतिहै ॥
कालके पासमैं बास करयो तऊ भाऊ१९५१के पास न नासन भीति है ॥
भूप भनी मन इक्क१ भयो जिनको वे सदाही असंसय जीतिहै५२

गीतिः ॥

करि सिक्ख कर्णा इम कहि, भाऊ१९५१ नृप सिबिरैं ढिगहि रहत भयो ॥
गूढ वजीरहिं आग्रहिं, द्रव्यहु उपहार पंचलक्ख५००००० दयो।५३।
नृपके मित्र नबाबहु, सह कासिम१ जाफर२ पुनि साइस्ते३ ॥
पहु प्रेरित साधे पहु, लखि देस१रु काल२लोभ दु२दिस लग्यो।५४।
तत्थ वजीर१ रु ए त्रय३, च्यारिन४को मंत्र साह अधिक चह्यो ॥
इन जिम सम्मति आश्रय, कति कहत कलीजखान५ पंचम ५कौं ॥ ५५ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दी भूपभावसिंहचरित्रे यवनेन्द्रौरंगजेबाज्ञाविरुद्धानिश्चितनिधनभावसिंहजलयात्रैकादशीघस्त्रविष्णुविमानयमुनातटनयन१, शाइस्तखांप्रभृ

१ छिपीहुई सलाह २ इनकार करके ३ व्यवहार रखनेवाले ४ बुरा समय ॥५१॥ ५ नाश होने का डर नहीं है ६ निस्संदेह ॥ ५२ ॥ ७ डेरे के समीप ८ आग्रह करके ९ नजराने में ॥ ५३ ॥ १० राजा भाऊसिंह की प्रेरणा से औरंगजेब को शीघ्र साधा ॥५४॥ ११ इन चारों की सलाह का आश्रय लेकर ॥५५॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुन्दी के भूपति भाऊसिंह के चरित्र में औरंगजेब की आज्ञा के विरुद्ध भाऊसिंह का मरना ठान कर जलजात्रा एकादशी के दिन विष्णु भगवान् के विमान को यमुना नदी

तिप्रार्थनयैतत्प्रत्यूहशमन २, औरंगजेबबहुलतरार्यपवनीकरण ३, विक्रमनगराधीशकर्णसिंहस्य दिल्लीद्रंगभावसिंहान्तिकनगरान्तर निवसनं सप्तमो मयूखः ॥ ७ ॥

आदितश्चतुस्त्रिंशोत्तरद्विशततमः ॥ २३४ ॥

प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

कहे जवन जे च्यारि४कै, पंच५ वजीर पुरोग ॥
मानतहो इनकी सुगल६, जानत प्रतिभा जोग ॥१॥
तोहू बाहिर उत्तरयो, सुनि नृप कर्णहिं साह ॥
सह सेनेस१ बजीर२ सिर, रिसकिय लिय लखि राह३ ॥२॥

राजसवत्तिका ॥

दंम्म४ तथा प्रतिवासर५ दंडके पंचहजार५००० चमूप६पैं मेरिकैं ॥
मेरि बजीरर२पैं या५००० ही प्रमान भन्यौं तुम छन्न मिले हिय मेरिकैं७ ॥
जो लग द्रंगन बुल्लहु जंगली तोलग देहु तथा हित हेरिकैं ॥
भाऊ१९५११पैं कर्ण२पैं दै सुहि भार बलेस१ बजीर२ सु तीनों निबेरिकैं ॥ ३ ॥
कर्णसूँ यौं अवरंग४०१२ कहाई पिता मम संग गयो न क्यौं पच्छिम५।३।१ ॥
सिंधु१०पैं रोके क्यौं हिन्दू सबैर रु गयो सुरि गेह क्यौं तूही

---

पर लजाना १ साइस्तखां आदि की अरज से इस विघ्न का मिटना २ बादशाह औरंगजेब का बहुत से हिंदुओं को यवन करना ३ बीकानेर से राजा करणसिंह का दिल्ली में जाकर भाऊसिंह के समीप पुरके बारह ठहरने का सातवां ७ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दो सौ चौतीस २३४मयूख हुए ॥
१ चयरणी (आदि) २ बुद्धि के योग से (बुद्धिमान्) ॥ १ ॥ ३ मार्ग ॥२॥ ४ रुपये ५ प्रतिदिन ६ सेनापति पर ७ हृदय मिलाकर ८ बीकानेर के राजा को नगर में नहीं बुलाओगे तब तक ९ सेनापति ॥ ३ ॥ १० अटक नदी पर

तहाँ तिम३ ॥
*अज्जहु क्यौं न हवेलिय आत४कहावहु तो तनु अंड घुसी किम॥
भाऊ १९५।१ के सम्मत जंगलीभूप २ इतीक भयें अरजी पठई इम ॥ ४ ॥
सिंधुको लंघन वर्जित १ सूचिकैं हाडा६१सता १९४।१ अटके न्हाँ सदा हम२ ॥
साध्य न खेद पिताकै सुन्यौं मुरिगो घर मैं सुपैं धर्महीहों मम३॥
तापर खीजिकैं रावरेतात लुभायें लयो सु दयो सत्रनैं दम ॥
जो सब पूछत मोसूँ हजूर उहाँ हो मर्दीयैं किसोर बैं आगम ॥५॥
बुंदिय भूप की प्रीति बिसेस सो मैं दुहिता दिय कृष्ण १९६।१ कुमारकौं ॥
भूपति भाऊ१९५।१ इहाँ उतरे मगमाँहि मिले बढते व्यवहारकौं ॥
हैं हम जेते अधीन हजूरके प्रेरैं परस्पर प्रीति प्रसारकौं ॥
ताहुपैं द्वै९हम व्याही तहाँ प्रकटैं किम नाँहि जयोचित प्यारकौं६
भेद इतो समुझ्यो मैं इहाँ भये बुंदी अधीस्वरकौं बहु बासर ॥
मैं इनसौं यह जानि मिल्यो इनकौं अब औसर सीखको सत्वर॥
ताहुपैं जो प्रभुको यह त्रास तो पासही दास हो दूर कितेपर ॥
बिक्रमनैर उतारि बुलाइकैं कीलते लंबे इते प्रभुके कर ॥ ७ ॥
जो द्रुत सीख मिलैं चढिजाइ तो भाऊ १९५।१ सौं मोर सौं अहो कब भेट व्है ॥
आगैं मिले नहीं यातैं इहाँ कछु काल रह्यो ज्यौं पुरागमें केट व्है
ऐसीहु विन्नतिपैं अवरंग ४०।३ फँटा जिम व्यालकी १ कालकी

*आज भी † घमंड १ सलाह से २ बीकानेर का राजा ॥ ४ ॥ ३ अटकनदी का उतरना हिन्दुओं को मना है यह जनाकर शत्रुशाल ने रोके ४ मेरे पिता के असाध्यरोग सुना ५ लोभ करके ६ दंड ७ मेरे ८ तरुण अवस्था का आगम था ॥ ५ ॥ ९ पुत्री १० जय करने के उचित ॥ ६ ॥ ११ दिन १२ समय १३ शीघ्र १४ बीकानेर १५ कैद करते ॥ ७ ॥ १६ शीघ्र १७ पुर में आये के [पीछे] होवेगा १८ काले सर्प के फण की टक्कर के समान होकर

फेट२०है ॥

कर्णमहीपपैं कोप्यो कराल मनौं प्रलयोदधि[1] सो किम मेट है८

बेगही खानकलेल१बुलाइकैं प्रेरयो तोपन संगी चमूपति ॥

भाऊ १९५।१ यहै पहिलैं सुनि भीर सज्यो नृपकर्ण२की कर्ण की संमति ॥

वस्त्रहू कुंकुम[3]रंग बनाइ कँम्यौं[4] निजढेरन रक्खि बली कांति॥

जौलौं दलेस१न जाइसकैं गयो तौलौं यहै गजपैं हरि[5]की गति॥९॥

भाख्यो तहाँ इक जंगलभूप महीपको निर्मित[6] वृत्त मनोहर ॥

ऊहाकरो इहिं पद्यकौं आदिलै आघ्रिन आदिकै जोरिकैं अच्छर ॥

काव्य मनोहर[11] के जिम अंतके पंद्रह१५वर्ण जे ख्यात[12] धरापर॥

भव्य[13] मनोहर[14] कीरति भाऊ१९५।१की पद्य प्रैतीक जनातजो मेंध्वर१०

रोधक सत्रु न संभरराय[17] सहाय सज्यो न लज्यो भय साहके ॥

साथी स्वकीय प्रवीरन साथ लहै पट इष्ट त्रिविष्टप[18] लाहके ॥

ज्यौं लखि जातहि[19] वंदी लौं बैन कहै नृपकर्ण अहो इम वाँहके॥

भल्लो इहाँ पहुँचे पहु[21] भीर गदाग्रज[22] जैसे सभै गज१ग्राह२के ॥११॥

रोकि करीन[23] बिथोकि[24] अरीन तुरंगन झोकि[25] हैं तोकि लिभागन[26] ॥

---

१प्रलय का समुद्र।८।२सेनापति को कर्ण के समान बीकानेर के राजा कर्ण की सहाय पर सज्जा।३केसर के रंग के वस्त्र बनाकर४चला।जिस भांति गज और ग्राह के युद्ध में गज की सहाय पर ५विष्णु भगवान् गये तिस भांति ॥९॥६बीकानेर के राजा ने अपना७बनायाहुआ८मनोहरजाति का छन्द भाऊ से कहा९इस छन्द को आदि में देकर तर्कना करो१०इस छन्द के आदि के चरण से प्रत्येक चरण के आदि के अक्षर जोड़ो ११ मनोहर छन्द के अन्त के चरण के पृथ्वी पर पन्द्रह अक्षर १२ प्रसिद्ध हैं १३ भाऊसिंह की सत्य और १४ सुन्दर कीर्ति का १५ छन्द का एक अंग (टुकड़ा) १६ सीधी [पाधरी] जनाताहै ॥ १० ॥ १७ शत्रुओं को रोकनेवाला चहुवाण राजा १८ स्वर्ग के लाभ के अर्थ १९जिसप्रकार भाट स्तुति करैं तिसप्रकार २० प्रशंसा के वचन कहैं २१ हे राजा २२ विष्णु भगवान् ॥ ११ ॥ २३ हाथियों को रोककर २४ शत्रुओं को बिखेर कर तथा शत्रुओं के विशेष समूह को रोक कर २६ भाले उठाकर २५ घोड़ों

साधन सोहि *सुरालय कौ †नयको जय संसय कोहु ‡निरागन ॥
दीपन बोल उछाहके दै §अवनीपन आदर्यो त्यौं ¶तनु त्यागन ॥
नामी नरेस मिल्यो इम मित्रसौं वृष्टि ज्यौं चित्रसौं सूकत बागन१२
नाकी१ बिमान चढे सहनारि२न आनिकैं छाये अनीकन ऊपर ॥
थट्ट सजे दुवर्घौं रनथंभ बजे स्वर सिंधुन बब्ब१ धुर२ बर ॥
काल इतेकके अंतर काल ज्यौं साह व्है साहचमू चली संगर ॥
पंद्रह१५अंघ्रि इहाँलौं त्रि३पंद्यन आदिमैं धारत कर्णके अच्छर १३
खांनदलेल१निदेस लै खीजत आयो इतेकमैं तोपन तानिकैं ॥
बत्तीबतावनको ही बिलंब उभै२दल बेहि लये बिधि आनिकैं ॥
वेग मिलाइ सजे गज१बाजि२चढे नृप द्वै२मरिबो पहिचानिकैं ॥
पुत्रनलौं यह त्रास परयो जन दैदै कपाट दुरे भय जानिकैं ॥ १४ ॥
अर्ज्ज१रु मिच्छ२रसेस असेस१ससेसप्रजेस२ह सोचे सहे सुनि॥
धुंधि रची रज दिग्गज धूजि पयोधि हले पुट भू के चले पुनि ॥
भासुरी बीरन भूसौं मिली गन जोगिनी२बीर२न जोगिनीसो१००गुनि

को शत्रुओं में डालेंगे सोही * स्वर्ग का साधन है और † नीति का भी यही साधन है और जय के संदेह में भी निश्चय ही ‡ प्रीति नहीं है [यहां नि अव्यय निश्चयार्थ में है; अथवा बादशाह से युद्ध करने में विजय का संदेह है तोभी उस युद्ध करने में किसीको अप्रीति नहीं है, उस अर्थ में यह नि निषेधार्थ में है] § उन राजाओं ने इसप्रकार वीर रस के उद्दीपन के बोलदे देकर ¶ शरीर छोड़ना अंगीकार किया ? आश्चर्य करानेवाली वर्षा ॥ १२॥ २ स्वर्ग में रहनेवाले (देवता) ३ सेना के ऊपर ४ समूह ५ युद्ध के खंभे ६ सिन्धवी रागनी (बड़ाराग) ७ मृदंग ८ यमराज के समान. यहां तक के १० तीन छन्दों के पन्द्रह ९ चरण. बीकानेर के राजा कर्णसिंह के कहेहुए अक्षर आदि * में धारण करते हैं ॥ १३ ॥ १४ ॥ ११ आर्य १२ भूपति १३ सब शेष सहित १४ ब्रह्मा १५ समुद्र १६ भूमि के पुड़ १७ वीरों के स्त्रियों के पास (खुंहारों) से मिले १८ पावन वीरों से; अथवा सेना के वीरों से जोगिनियां (देवी की

*उपरोक्त तीन छन्दों के पन्द्रह चरणों के आदि के अक्षर जोड़ने से मनहरजाति के छन्द का नीचे लिखाहुआ अन्तिम चरण निकलता है जो राजा करणसिंह ने कहा था 'माऊं का भरोसा ज्यो भरोसा दीनानाथका'.

बित्त जो लेत न क्यौं² बवली भय छोरिन तो लुटिहैं इहां भित्तके॥
मित्तके पच्छ भरोसा करो मतिमानों इतैं इते मित्त अमित्त के२०
जो सब हिंदु जुरे टरिजाइ तो कैसी बनैं इनमैं हि रहैं किते ॥
मित्त१को पच्छ मिटैं सह मूल अमित्र२उदास३दुर२घा उमहैं किते
सबघां सीमा इहां इनकी तिनकी प्रतिकूलता लाहं लहैं किते॥
सोचो बिपत्ति हुमायैंसमै अजमेर अधीस करी सो कहैं किते२१
साहंस सीमाहुतो यह साह पै मानीयहै सो भुवालन भागतैं ॥
पूरे जे तोप पदातिरनके सजे सूर सबै करे दूर कुमागतैं ॥
लाख चुहान सौं पंच५००००० इतैं लहि लाख पचीस २५०००००
कैबंधरकों लागतैं ॥
साहंसमुदा इती३०००००० क समेटि ससाहंससाहसँम्यो इन आगतैं
कर्नकौं औसैं बचावनकौं जस हाका जग्यो चहुँ४घां चहुवानको॥
कृत्यें सो काव्य कविंदनके मैं इतो प्रसरयो ज्यों सता१९४।१ सँस
आनको ॥
भूप उभैरसौं तहां सब भूप मिले करि उच्छव ज्यों निज मानको
भाऊ १९५।१ के पायन कर्णा २ भुवाल पर्‍यो गिनि निर्भय दा-
यक प्रानको ॥ २३ ॥
कंठलगाइकैं भाऊ१९५।१कह्यो हमकौं तो इहां ब सैंमा त्रय३०है गयो

---

१धन के२ मंबर३भींत(शहरपनाह)के भीतरवाले४मित्र के पच्च का भरोसा मत करो अर्थात् यवन लोग आपके मित्र हैं जिनके भरोसे पर मत रहो क्योंकि यह इतने आर्य राजा ५ मित्र हैं सो अमित्र होरहे हैं ॥२०॥ ६ उदासीन (तटस्थ रहनेवाले) ७ उमाह (उत्साह) करेंगे ८ हिन्दुओं की ९ लाभ ॥ २१ ॥ १०हठ की सीमावाला यह बादशाह था परन्तु ११राजाओं के भाग्य से मानली तोपें और पैदलों के १२समूह सभ्भ हुए जो वीर थे उनको उस कुमार्ग से दूर किये १३राठोड़(बीकानेर के राजा) को इतने रुपये लगते ही १४दंड के रुपये १५बह हठ १६ शान्त किया ॥ २२ ॥ १७ कार्य १८शत्रुशाल के समान अन्य का यश ऐसा कभी नहीं हुआ ॥ २३ ॥ १९ तीन वर्ष

सीखको पाइबो आयो समीप सु पै अहो साहको साहस खेगयो
आयेहो आप इहाँ अबही पुरमैं प्रबिसो इम भंसको भै गयो ॥
कीनी सोकर्या त्यों सेस रसेसन संघहु गेहकौं सिक्खहिं देगयो२४
यों रहि तीन३समा कछु ऊँन सबै जिन सत्रह१७२४संबत अंतर ॥
बापसौं कीरति आप बढाई गवाइ कविंदन छाइ दिगंतर ॥
आपनौं धर्म निबाहि अहो सिरदैन सज्यो बहुबैरके संगर ॥
यों जय सिक्खलै बुंदीअधीस पुरी प्रबिस्यो सक उक्त१७२४समा पर
संबत सोहि इतैं जिन सत्रह१७२४मान गयो तँहँ साह महामति ॥
लंधन सासक चारलिसाख्य सो कंपनीकौं दई बंबई संप्रति ॥
अब्द चतुष्टय४साहअधीन रही अब कंपनी पाई जथा रति ॥
बानिजको व्यवहार बढाई सु पै गिनि मुख्य पुरी त्रय३संगति२६
यों इन अब्दन माँहिं उदैपुर राजपदांद्रिकसिंह जो रानहो ॥
ता समै या जगतेस तनूजके दास जो हीरक मंत्री१प्रधान२हो ॥
राज्यमैं कोऊ स्वतंत्र न राखि सबै तस तंत्र करे यों सुजानहो ॥
भेदी असेस सो हीरक भृत्य अधीसके नासमैं उद्यमवानहो।२७।
मुख्य व्हाँ रानके जो ही कुमार सु पै अभिधाँ करि सो सरदारहै
जो भगवंत१९५।३सुतापति जानहु धर्मधुरंधरता ब्रत धारहो ॥
पट्टकुमारकी हो जो प्रैसू तिहिँ हीरक भेदि तन्यों इक तारहो ॥

---

१बादशाह का हट मिट गया२नाश होने का भय गया३जाकी के राजाओं के ४समूह को ॥ २४ ॥ ५ तीन वर्ष से कुछ कम ६ घुसा ७कहेहुए विक्रम के शक के सम्वत् में ॥ २५ ॥ ८ चार्लिस नामक ९ सौदागरों के समूह को अंगरेजी भाषा में कंपनी कहते हैं १०इस समय११चार वर्ष१२प्रीति के अनुसार ॥२६॥ १३राज शब्द है आदि में जिसके अर्थात् राजसिंह१४इस महाराणा जगत्सिंह के पुत्र [राजसिंह] के हीरदास नामक सलाहकार और प्रधान [दीवान] था १५ आधीन १६ अपने स्वामी के नाश में उपाय करनेवाला था ॥ २७ ॥ जिसका १७ नाम सरदारसिंह था १८ नियम का धारण करनेवाला था १९पाटवी कुमर की माता को ही हीरदास ने भेद कर यह तंत्र रचा कि पुत्र को गद्दी मिलने के कारण पति को मरवाडाले.

पुत्रके काज हतैं पतिकौं बिरच्यो इम पापिनी पापबिथारहो।२८।
पापिनीके सरदारसो पुत्र हुतो पै सुतो अपराध बिहीन हो ॥
जाकी प्रसूही रच्यो यह जाल सो कत्तिय७स्वेत१मैं स्वीकृतकोन हो
भृत्ति बिसासको हीरक भृत्यके ऊरुज नाम दयालु अधीनहो ॥
रान१के हीरक२ज्यौं रुचिमैं इम हीरक२के यह३प्रत्यय पीनहो२९
ऊरुज दीपावलीकी निसा यह सासुरै जावनलागो समीपही ॥
हीरक तापैं प्रसन्न व्है होइ कटारी स्वकीय सो दै रु यहै कही
सासुरेमैं छिगसों हनौं सस्त्रन लै यह जाहु ज्यौं जानैं स्वयं लही
सो लै दयालु इतो समुझ्यो न सम्हारिकैं लै कछु जैबो भलोनही३०
हीरकसौं कछु अंतर व्हैकैं सम्हारी दयालु कटारी सो सत्वर ॥
कोस तदीयमैं पत्र कढ्यो सब राज्यके अंगनकी लिपि संकर ॥
मारिकैं रानकौं सर्ब मिलै बइठारिहैं कालिह कुमारकौं बिष्टर ॥
पै कही रानी जो ताकी प्रसू वाकी हाकिमी ताहू रहैं सबऊपर३१
देखि यौं जो अघपत्र दयालु हो हीरको पै पलट्यो हिय हालही
सासुरेको तजि जैबो सुपै पुहवीस प्रकोष्ट कर्‌यो ततकालही ॥
रान बुलाइ त्वरी अवरोधतैं सौंप्यो सोपत्र निभालकैं सालही ॥
लै यह रान ज्यौं प्रानलये महाकालनिसा मची दीपकमालही३२
सूची जो रानी प्रसू सरदारकी जातिकी हाडी६१के ताहि जनावत
ताहिको बासक हो सो तहाँ पुनि रानौं गयो छलछिद्र जो पावत

---

१विस्तार२कार्तिक मास के शुक्लपक्ष में३यह अपना कार्य करना ठहराया था ४रानआपाला हीरदास का सेवक५वैश्य[बनियां]६दयालदास नामक आधीन था७पूर्ण विश्वासपात्र था ॥२९॥८वह बनियां९दीवाली की रात्रि में १०अपनी कटारी देकर ॥३०॥ ११.शीघ्र १२ उस कटारी के मियान के भंडारिये में १३ राजा के मुख्य लोगों के १४ लेख सहित. संकर [मिलाहुआ लेख]१५सिंहासन पर १६ सरदारसिंह की माता ॥३१॥ १७राजा की १८डोढ़ी पर १९गया [चला] २० राना को शीघ्र २१ जनाने से बुलाकर २२ देखने से निश्चय ही शाका रूपी २३ दीवाली की उस रात्रि में बड़ी कालरात्रि मची ॥ ३२ ॥ २४ माता २५ वार

मारि गदा करि सो [1]महिला जन ताके असेस हनैं तिम जावत ॥
पापी सु धाइ उदैपुरमैं सबही पकरे सुनैं जेहु [2]नसावत ॥ ३३ ॥
माताको मारिबो जानि कुमार [3]अमंतुहोपै सुनि जा [4]अभिसापकों
[5]काय तज्यो द्रुत काहु प्रकार बहोरि दिखायो न आनन बापकों॥
सूचित हीर लयो सरनैं सो पुरोहित रानके जानिन पापकों ॥
केते कहैं नहीं हीरं कढयो तस पुत्रही गो सरनैं लखि तापकों ३४
केते कहैं तस बंधु कढयो हितसौं सरनैं सुहि राख्यो पुरोहित ॥
कोइ कहैपै पुरोहितको कुल१हीरक के कुल२ज्यौं दल्यो [7]द्रोहित
ओरहू जे हुते या अघतैं स कुटुंब ते [8]कोल्हू पिलाइकैं [9]सोहित ॥

१ उस स्त्री को गुरज से मारी २ नाश किया ॥ ३३ ॥ ३ निरपराध [निर्दोषी] था परन्तु उस ४ झूठे दोष को सुनकर ५ शरीर * छोडा ६ फिर पिता को मुख नहीं दिखाया. यह पाप नहीं जानकर पुरोहित ने हीर को शरण लिया ॥ ३४ ॥ ७ द्रोह करनेवाले ने ८ घाणी में पिलाकर ९ शोभित हुआ

*मेवाड़ के इतिहास वीरविनोद मे यह वृत्तान्त इसप्रकार से है कि कुमर सरदारसिंह की माता ने अपने पुत्र को राज दिलाने के कारण महाराणा के मन में सन्देह कराकर बडे कुमर सुलतानसिंह को मरवाडाला जिस पीछे बडे पुरोहित के नाम एक पत्र लिखा कि सुलतानसिंह को तो मैने मरवाडाला अब दरबार को भी जहर दे दो कि मेरा बेटा सरदारसिंह राजा होजावे, इस पत्र को पुरोहित ने अपनी कटारी के खीसे में रख दिया, जब पुरोहित का नौकर दयालदास वैश्य अपने ससुराल देवाली नामक गांव में जाने लगा तब उसने पुरोहित से कोई शस्त्र मांगा और पुरोहित ने वही कटारी दयालदास को दी उसका खीसा (भंडारया) खोल कर देखा तो वह पत्र दयालदास को मिला जिसको पढकर उसी समय देवाली से एक कोस पर पीछा उदयपुर आया और उसी आधी रात को वह पत्र महाराणा राजसिंह को दिखाया जिसको देखते ही महाराणा ने क्रोध में होकर भीतर जाकर उस राणी[सरदारसिंह की माता]को गुरज की देकर मारडाली और प्रभात होते ही पुरोहित महलो मे आया तब उसी गुरज से उसको मारा यह वृत्तान्त सुनकर निर्दोषी कुमर सरदारसिंह ने जहर खाकर आत्मघात किया और मरते समय निम्न दोहा अपने हाथ से लिखकर मस्तक नीचे रख दिया.

"पांणी पिंड नणांह, पिंड जातां पांणी रहै ॥ तो चीतारसी वणांह, सपना ज्यों सरदारसी॥१॥"

इस पीछे महाराणा ने दयालदास वैश्य को अपना प्रधान [दीवान] बनाया और इन पापों से छूटने के कारण राजसमुद्र नामक बडा तालाब बनाया उस समय में बडा पुरोहित गरीबदास था परन्तु उसको मारना नहीं पायाजाता. इससे ऐसा जाना जाता है कि यह पुरोहित गरीबदास के भाइयों में से कोई होवेगा.

पापि१नमैं गिनिकेही अपाप२लयो अघ रान कियो पुर लोहित३५
जानैं न पापको गंधहु जे पै सुनैं इम रान हजारन संहरे ॥
बाहिर हे ते बचे बलसौं पुरके तो घनैं जमजंत्र पिले परे ॥
वानिज२ सोही दयालु बिसारि मुसाहिब मानि टराइ जिते टरे ॥
ते जन सर्व करे तस तंत्र३ चवीं सब पंथ चलो अब ऊबरे॥ ३६ ॥
कृष्ण१९६।२बुलाई स्वसा पहिलैं कछु आई गुगोर सुता भगवंत १९५।२ की ॥
स्वाँमी मरयो व्हाँ सुन्यौं सरदार करयो सहगोन लखी गति कंतकी
संवत मान पचीस रु सत्रह१७२५निंदा नची यह रान उदंतकी ॥
ऊर्ज्ज७सिता१दि१की के उतं१के इतं२केके लिखैं यह आश्विन ६ अंतकी ॥ ३७ ॥
रानसौं व्है यह पापकराल भई जगनिंदक हाक भयंकर ॥
अंचकलो नसुनैं जिन्ह अंग उमंग न रंचक राखैं कहीं अंर ॥
पीछैतैं रान तथा पिछताइ बुलाइके पंडित पूछि महाबर ॥
राजसमुद्र तड़ाग१रच्यो रु दयालु रच्यो हरिमंदिर दुस्तर ॥३८॥
रानको छोटोकुमार रह्यो जयसिंह सु पै इहिं पाप घनौं जरयो॥
तानैं जयादिसमुद्र तड़ाग३कुमारनैं तातहुसौं बढतो करयो ॥
तापर ईरखा आनिकैं तात बडोहु सो ताल कह्यो जरि ढीवँरयो

---

१नगर को लाल कर दिया ॥ ३५ ॥ २ बनियां ३ आधीन ४ कहा ॥ ३६ ॥५कृष्णसिंह ने अपनी बहिन को ६ पुत्री ७ पति ८ सती हुई ९ प्यारे की गति की १० रानी के वृत्तान्त की ११ मेवाड़ के बड़वाभाट आदि १२ कार्तिक सुदि एकम लिखते हैं और १३ बुंदी के बड़वाभाट आश्विन सुदि पूर्णिमा लिखते हैं ॥ ३७ ॥ १४जिसके अंग पर कोई पूज्य पन नहीं सुना अर्थात् कोई राज्य चिन्ह नहीं पहना और १५शीघ्र ही उस राजसिंह ने कहा कि मुझको राज्य की कुछ भी उमंग नहीं है १६बडे श्रेष्ट लोगों से पूछा; अथवा पण्डितों से बडा वर पूछा १७ तालाव ॥ ३८ ॥ १८ जयसमुद्र तालाव १९ पिता से भी बडा बनाया २० राजसिंह ने उस तालाव का नाम जलकर

जाहिर नाम भयो तस जोक्षि तऊ वह ताल वदैं अति विस्तरचो३९
बुंदी इतैं नृप भाऊ१९५।१प्रवीर मधुसूदन पूजिकैं वेदविधानसौं ॥
अस्तखाँ के अब कुंभ उतारयो सो पीछो चढाइकैं रीति प्रमानसौं
धर्मसौं राज्य जमाइ धुरंधर भूपन मुख्य रह्यो रहि मानसौं ॥
अज्जहुं जाको लै नाम असेस करैं क्रय१विक्रय२काढि दुकानसौं४०
यौं सिवराज सितारा अधीसको दौर मच्यो अतिजोरको दक्खिन
पावत साहनैं ताकी पुकार तयार करयो नृप संभरी तक्खिन ॥
भाऊ१९५।१भन्यौं इक१मो भगिनी सु बिवाह वैं है अवसाख्रकों
संक्खिन ॥
याकौं सवेग बिबाहि इहाँ१पुनि दास उहाँ२दहैलि परपंक्खिन४१
ऐसी बैंलापति दै अरजी वलि ठानि प्रपंच स्वसाके बिबाहको ॥
रानके पुत्र जो मुख्य१रह्यो सो वरयो कछु टारक सासन साहको
व्याही स्वसा वह ताकौं बुलाइ निदेस सो चिंति सता १९४।१न-
रनाहको ॥
गंगा१९५।५कों व्याहि उदैपुर गो सैंवधू जयसिंह लैबोल सराहको
व्याह्यो व्है रान किते यौं वदैं सु पै पैच्छ गिनौं निहचै न सम्हारिकैं

ढेबर * रक्खा १ फैलाहुआ ॥ ३९ ॥ २ विधानों को ३ पाटण के मंदिर का कलश ४ आज भी ५ व्यापार ॥ ४० ॥ इधर सितारा के पति का ६ फैलाव ७ बादशाह को ८ उसी समय ९ अवस्था १० साची से ११ शत्रुओं को ॥ ४१ ॥ १२ आडा वला नामक पर्वत का पति १३ रचना १४ बहिन के विवाह की १५ बादशाह के हुक्म को नहीं माननेवाला १६ स्त्री सहित ॥ ४२ ॥ १७ कहते हैं १८ इसमें निश्चय पक्ष कौनसा है सो नहीं जाना गया

* बड़वाभाटों की लिखी हुई या कोई अन्य लोगों की प्रसिद्ध की हुई यह कथा ग्रन्थकर्ता [सूर्यमल्ल] के कथनानुसार सब राजपूताना में प्रसिद्ध है परन्तु असत्य है क्योंकि महाराणा राजसिंह के देहांत सम्वत् १७३० में हुए पीछे जयसमुद्र तालाव का काम सम्वत् १७४४ में प्रारम्भ होकर सम्वत् १७४८ में समाप्त हुआ है और पर्वतों के जिन नाके को बान्धकर यह तालाव बनाया गया उस नाके का नाम ढेबर था इसकारण इस तालाव का नाम ढेबर का तालाव प्रसिद्ध हुआ है ॥

दायजमैं सब दूरन दये नृप भाऊ१९५।१स्वतंत्र[१] सो व्याह निहारिकैं
ताहूनैं त्याग दयो दिपतो[२] पट१भूखन रहै[३] गै[४] स्व[५]ओलि[६] प्रसारिकैं,
मामैं[७] नै सालकै[८]प्रीतिभजी सजी मामै की सालक धी[९] हित धारिकैं ॥ ४३ ॥
संभरं व्याहि यौं गंगा १९५।५ स्वैसा[१०] पुनि साह स्वैरा[११] लखि साज्जि[१२] प्रयानकौं ॥
रानी किती इहाँ रक्खि स्वैसंग[१३] लई किति बाहिर मंडि मिलानकौं[१४]
औरंगाबाद गयो दरकुंच यौं स्यानी बढावत बीरन मानकौं ॥
पास बसाइकैं भावपुरा१निवस्यो[१५] तहाँ सत्रुन संक निदानकौं ।४४।
कृष्ण १९६।१ कुमार गुगोर गयो बलि[१६] बारा१ मऊ २ जिहिं खोई कुबुद्धिसौं ॥
गो अब दिल्ली पहै पँर[१७] गो न सभालग जोलौं स्वभाव बिसुद्धिसौं[१८] ॥
बार।१मऊ२की दई लखि बिन्नति काहू कह्यो तँहँ साहहे क्रुद्धसौं॥
सो सुनिकैं भजि भीत सिटाइ गयो सो गुगोर लगी हिय लुब्धसौं[१९]४५
जोपै मुकुंद १९४।१तनैं जगतेस१९५।१ लखाइकैं अस्तमरार त्रिलक्ख ३०००००न ॥
लोभी इजारा मऊ इक१ लैकैं चुभ्यो हिय कृष्ण१९६।१कै आसय चक्खन ॥
संबत भू गुन सत्तह १७३१ मैं इत कृष्ण १९६।१ गुगोर पितामही[२०] अक्खन ॥
सो भगवंत१९५।३की दूजी२सुता परिनाई स्वसा निज बुद्धि लोपक्खन

---

१ स्वतंत्र राजा से व्याह हुआ देखकर २ प्रकाशमान [प्रसिद्ध होने योग्य] ३ हाथी ४ घोड़ा ५ धन ६ ऊंट ७ पहिमोई ने ८ साले से प्रीति की ९ हित की बुद्धि धारण करके ॥ ४३ ॥ १० बहुवाण ने ११ गंगा नामक बहिन को १२ शीघ्रता १३अपने साथ १४नगर के बाहिर मुकाम करके १५ निवास किया ॥ ४४ ॥ १६ फिर १७परन्तु सभा तक नहीं गया १८ विशेष शुद्ध स्वभाव से १६ लोभ से ॥ ४५ ॥ २० दादी के कहने से ॥ ४६ ॥

भाऊ१९५।१तहाँ घर सासन भेजि नरूकी प्रसू जिन जीवत जानिकैं
दूसरी२रानी जो भाउलदेवि१९५।२पठाई गुगोर स्वगेह प्रमानिकैं
रामपुरा मुहुकम्म नरेसको पुत्र गुपाल तथा पहिचानिकैं ॥
कृष्णा की१९६।१जामि जो मानकुमारि१९६।२ सो ताहि बिवाहि
दई मह²ह तानिकैं ॥४७॥

जानि इतैं अवरंगके जोरकों राजपदादिकसिंह सो गानहु ॥
साहके पायन लागिबो सोधि मैंथासौं चमू सजि कीनों प्रपानहु ॥
नौपित पंथमैं सो कमं नाम लिल्यो कवि ओ कह्यो क्यौं न हौ मानहु
नैंक अहो कुलरीति निहारि पतासे पितामहतो पहिचानहु ॥४८॥
यों मरुबानिमैं छप्पई एक१नई रचि पंथ पढी कवि नापित ॥
सो सुनि रान हु चेत सम्हारि मुरयो फ्निमिग्ग जथा मही मांपित
मालपुराके प्रमार३न मारि सु पै पुर लूटि करयो किधौं सांपित॥
यों गो उदैपुर ओ इनसौं पलटे करि द्रोह प्रमार ते पापित॥४९॥

॥ दोहा ॥

सुर सत्रह१७३३मित लगत सक, इत श्रीपुष्कर आइ ॥
वहु कवि नरहरि बारहठ, बुधजनैं तत्थ बुलाइ ॥ ५० ॥
एकलक्ख१०००००मितसौं अधिक, करि मुद्रा किय कैंज ॥
पूछि अर्थ तिन्ह पंडितन, सु हुव काव्य हित सज्ज ॥ ५१ ॥
और खरचि सरवरच इम, न कवि निकासैं नाम ॥
बुध विप्रन लहि अर्थबल, तिहिं सु काव्य किय तांम॥ २५ ॥

१ बहिन २ उत्सव ॥ ४७ ॥ ३ रांणा राजसिंह ४ प्रसिद्धि से मार्ग में ६कमा नामक ५ नाई मिला ७ खेद (हाय) ८ प्रतापसिंह जैसे ॥४८॥ इस अभिप्राय की मरुभाषा में ९ उलटे मार्ग १० भूमि को मापता हुआ ११ आपयुक्त [*जलाया] १२ पापी ॥ ४९ ॥१३ तहां पंडितों को बुला कर ॥५०॥ १४ प्रमाण १५ कार्य किया ॥५१॥ १६ पंडित ब्राह्मणों से अर्थ का बल लेकर उस (बारहठ नरहरिदास) ने तहां श्रेष्ठ काव्य किया ॥ ५२ ॥

* मेवाड़ के इतिहास में महाराणा राजसिंह ने पाट बैठ कर टीका दौड़ की उसमें मालपुरे को जलाना लिखा है.

भनि रामायन१भागवत२, उभय२मुख्य अनुसार ॥
भाषाकवितामैं भने, अखिल विष्णु अवतार२४ ॥ ५३ ॥
सहस अष्ट१६०००अरु अष्टसत८००, एकसठ्ठि६१तिन्ह अग्ग॥
आर३अष्टमी८सुचि४असित२, सो किय ग्रंथ समग्ग ॥ ५४ ॥
कवि अवतारचरित्र१करि, इहिं प्रबंध अभिधान ॥
क्रम लिखाइ तिम ख्यात किय, पुस्तक सतन प्रतान ॥ ५५ ॥
संकृति २४ मिँत अवतार सब, हरिके जाबिच हैहि ॥
राम१।२१कृष्ण१।२२विस्तर रचित, धुतिहिं प्रकासत द्वैरहि।५६।
ऐसो कवि चारन अपर, भाषा कविबर भो न ॥
जाकी कविता भक्तिजुत, कित्ति लहत चहुँ४कोन ॥५७॥
पुब्बहि इत आमेरपुर, सो नृप सृत जयसीह १ ॥
रामसीह२तस पट्टलहि, लहिय राज्य जस लीह ॥ ५८ ॥
कुलपति२माथुर बिप्रकुल, भाषाकवि जिहिं रूप ॥
सादर बुल्लि प्रसाद सह, रीझ बिराचे अनुरूप ॥५९॥
द्रोनपर्व७।१भारत बिदित, अर्थ तास अनुकार ॥
ग्रंथ रचायो नाम करि, संग्रामादिकसार२॥६०॥
सुर सत्रह मित१७३३यहहि सक, बदि२फग्गुन१२गुरु५वार॥
सप्तम७तिथि तँहँ ग्रंथ सो, किय प्रारंभ प्रकार ॥ ६१ ॥
भाषा ग्रंथनमैं भलो, प्रविदित यहहु प्रबंध ॥
पद असाधु बहुठाँ परत, सुतो हरत दृढसंध ॥ ६२ ॥
इक संबताबिच ए उभय२, बनैं ग्रंथ बिख्यात ॥

॥५३॥१मंगलवार२आषाढ मास कृष्णपक्ष३समग्र ॥५४॥४इस ग्रन्थ का५नाम ६सैकड़ों पुस्तकें फैलाकर प्रसिद्ध किया॥५५॥७प्रमाण८विस्तार पूर्वक९कान्ति ।५६। १० अन्य भाषा में ११ श्रेष्ठ कवि नहीं हुआ ॥ ५७ ॥ ५८ ॥ १२ प्रसन्नता सहित बुलाकर १३ अपने स्वरूप के अनुसार ॥५९॥ १४ सदृश १५संग्रामसार ॥ ६० ॥ ६१ ॥ १६ विशेष प्रसिद्ध १७ ग्रन्थ १८ अशुद्ध १९दृढ प्रतिज्ञा कालादा

कुलपति१पावन रीकरकिय, नरहरि लोभ निपात२ ॥६३॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीभूपभावसिंहचरित्रे यवनीकरणार्थविक्रमनगराधीशकर्णसिंहोपरि यवनेन्द्रौरंगजेबसैन्यप्रेषणातत्सहायभावसिंहतदन्तिकगमन१, जाफरखांप्रभृतिप्रार्थनौरंगजेबसैन्यप्रत्यागमनेनोभयभूपमृत्युमुखोद्धरण२, मोहमयीपत्तनस्यांग्लकरपतन ३, उदयपुराधीशराजसिंहच्छद्मघातप्राकट्यहेतुराज्ञीपुरोहिताद्यनेकस्मरणकुमारात्मघातमरण४, राजसमुद्रजयसमुद्रकासारनिर्मितिभणन ५, महाराणाराजसिंहमालपुरप्रज्वालन६,महाराणाजयसिंहस्यभावसिंहभगिनीपरिणयन७,यवनेन्द्रौरंगजेबनिदेशससैन्यभावसिंहस्य दाक्षिणात्यसितारानगराधीशशिवराजाक्रमण८, चारणबारहठनरहरिदासस्यावतारचरित्रप्रबन्धरचन ९, कुलपतिमिश्रस्य संग्रामसारग्रन्थनिर्माणसूचनमष्टमो मयूख : ॥ ८ ॥

---

करते हैं ॥ ६२ ॥ १ नरहरिदास ने लोभ का त्याग कर दिया ॥ ६३ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुन्दी के भूपति भाऊसिंह के चरित्र में यवन करने के अर्थ बीकानेर के राजा कर्णसिंह पर बादशाह ओरंगजेब का सेना भेजना और कर्णसिंह की सहाय पर राव भाऊसिंह का कर्णसिंह के पास जाना १, जाफरखां आदि की अरज से ओरंगजेब का सेना को पीछी बुलाना और इन दोनों राजाओं का मृत्यु के मुख से बचना २ बंबई नगर का अंगरेजी कंपनी के हाथ में पड़ना ३ उदयपुर में महाराणा राजसिंह को छलघात से मारने का यत्न प्रकट होजाने के कारण राणी और पुरोहित आदि अनेक मनुष्यों का माराजाना और कुमर सरदारसिंह का आत्मघात करके मरना ४ राजसमुद्र और जयसमुद्र तालावों के बनने की कथा५ महाराणा राजसिंह का मालपुरा को जलाना६ राणा जयसिंह का राव भाऊ की बहिन को विवाहना७ बादशाह ओरंगजेब की आज्ञा के अनुसार सेना सहित दक्षिण में सितारा के पति शिवराज पर जाना८ चारण बारहठ नरहरिदास का अवतार चरित्र नामक ग्रन्थ बनाना९ कुलपति मिश्र के संग्रामसार नामक ग्रंथ बनाने की सूचना का आठवां ८ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दो सौ पैंतीस २३५ मयूख हुए ॥

आदितः पञ्चात्रिंशोत्तरद्विशततमः ॥ २३५ ॥
प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

गो भजि जो गूगोरगढ, कुपित[1] साह सुनि कृष्ण१९६।१ ॥
सूचित पुनि ब्याही स्वसाँ[2], वसु[3] बहु वितरि[4] वितृष्ण[5] ॥ १ ॥
पुव्वहि हो साहहु कुपित, रनपट्टनि[6] अपराध १ ॥
बने उभय२ अपराध बलि, बिधि समस्त करि बाध ॥ २ ।
गो दिल्ली पै डरि न गो, दिल्लीपति दरबार ॥
मरजी बिन बारौं१मऊ२, चाह्यो लैन बिचार२॥३॥
बिनाँ मिलैं भजिगो३ बहुरि, अति रिस तातैं आनि ॥
हनन बिचार्यो हड्ड६१कौं, मुगल निरंकुस मानि ॥ ४ ॥
दूजो२ हो दिल्लीसकै, सुत जो आलमसाह४१।२ ॥
पठयो ताहि अवंति पुर, रचि सूबापति राह ॥ ५ ॥
भगवंत१९५।३ हिं गरलँद[7] मन्यो, जो खल खानवजीर ॥
तिहिं बिडारि[8] इमनिजतनय, मालव पठयो मीर ॥ ६ ॥
क्रमंतबेर[9] तासौं कह्यो, सठ कृष्ण१९६।१हु तव संग ॥
ताहि हनहु कछु छिद्र तकि, सहसा[10] पलकि प्रसंग ॥ ७ ॥
आलम४१।२ सुत समुझाइ इम, पठयो कथित प्रदेस ॥
दै फरमान रु संग दिय, ऐंस[11] कृष्ण१९६।१ भनि ऐंस[12] ॥ ८ ॥
अवतैं तू आलम४१।२ अनुग[13], सासन मम अनुसार ॥
कथित[14] तास अविरत[15] करहु, मालिक गिनहु कुमार ॥ ९ ॥

॥ वेताल ॥

---

१बादशाह को क्रोधित सुनकर २कहीहुई बहिन का विवाह किया ३धन ४देकर ५तृष्णा रहित ॥१॥६पाटण के युद्ध को॥२॥३॥४॥५॥७विष देनेवाला ८निकाल कर बादशाह ने अपने पुत्र को भेजा॥६॥९चलते समय १०अचानक ॥७॥११इस कृष्णसिंह को १२यह कहकर॥८॥१३सेवक १४उसका कहना १५निरन्तर करना

दल[1] दौर[2] घोरन जोर२तब गूगोर तौर[3] दिखाइ ॥
मगमाँहिं आलम४१।२सौं मिल्यो यह कृष्णासिंह१९५।१हु आइ ॥
उपदा[4]१रु बलि[5]२ करि रीति आश्रित सद्धि थान सलाम३॥
कर जोरि अक्खिय दासको सिरहै बै[6] साहन काम ॥१०॥
भगवंत१९५।३ सौं अतिमेयँ लै प्रतिदेय[8] सो नवभूप[9] ॥
भाखी सुठाँ[10] लहि संग भो रहि रीतिके अनुरूप ॥
निज चित्त चिंतिय साहसुत इहिं होइ बहु नरनास[11] ॥
छलि मारिबो सुनि छन्न व्है प्रति बीर कति इहिपास ॥११॥
इम सोचिकैं किय कृष्णा१९६।१आलम४१।२स्वीय[12] बेगम संग ॥
भ्रम टारि पुष्पकरंडिनी[13] चलि सद्धिहौं खल भंग ॥
दरकुंच हंकिय थप्पि यौं नियराय[14] उक्त प्रदेस ॥
अरु सुक्र[15]३सुभ्र[16]१ चतुर्दसी१४दिन ताजपुर रहि एस ॥१२॥
श्रुति वन्हि सत्रह१७३४मान संवत पूर्णिमा१५तिथिपाइ ॥
प्रविस्यो[17] सु पुष्पकरंडिनीपुर[18] एम आलम४१।२आइ ॥
आवासहो[19] जँहँ आपनौ तँहँ पत्त[20] सत्वर[21] एह ॥
गहि बाँह कृष्णा सु१९६।१लैगयो जिम मित्र अप्पन गेह॥१३॥
करि छद्म[22] घातक सज्ज अप्प टरयो कछू मिस कास[23] ॥
कर कृष्णा१९६।१पैं तिनके चले इत चोर जानि कुरास[24] ॥
तस बीर सज्ज प्रकोष्ट[25] हे तिन हक्क अंदर होत ॥
सह हल्ल पैठन क्यौं करयो जिम मीन प्रतिमुख[26] सोत१४
जिनमैं कटे बहु स्वामि[27]लौं नव९बीर पहुँचेजाइ ॥

१ सेना के २ फैलाव से ३ प्रताप ४ नजर ५ न्यौछावर ६ अब ॥ १० ॥ ७ प्रमान ८ पीछा दिया ९ नवीन राजा पन १० श्रेष्ट जगह ११ मनुष्यों का नाश ॥ ११ ॥ १२ अपनी बेगम के साथ १३ स्थान का नाम है १४कहे हुए प्रदेश को समीप लेकर १५ ज्येष्ट १६ सुदि ॥ १२ ॥ १७प्रवेश हूआ १८नगर का नाम १९महल २०पहुंचा २१शीघ्र ॥१३॥२२छलघात करने वाले को२३पास से२४बुरे ढंग से २५ द्वार पर २६ उलटी धारा में मच्छी जावे जैसे ॥१४॥ २७अपने स्वा-

मारे सपातक स्वामिघातक खग्ग फग्ग मचाइ ॥
कटि चूक पूरन टूक सूरन उच्छटे चहुँ४कोद ॥
चहुवान१मिच्छ२नके चले बहु पानि तालि बिनोद ॥१५॥
जँहँ रंगरंग सुगंध नीर१प्रसून२मनि३गन जोग ॥
भरिगो सुथान कृपान कत्तितै अस्थि१पल२आभोग ॥
त्रय कृष्ण१६६१२करतैं कटिपरे कटिमिच्छ घातक तत्थ ॥
खिल बीस२०रक्खिय खेत जे समवेत हड्ड६१नँ सत्थ ॥१६॥
लखतो रह्यो सु अटा चढ्यो सुत साहको यह लाभ ॥
तल लुत्थि लुत्थिनपैं लगी हुव चूक वह तुमलाभ ॥
तँहँ ए परे दस१०स्वामि१संजुत पारि अरि तेईस२३ ॥
सिव अर्थको हु रह्यो न ठ्हाँ खिरि खंड संभर सीस ॥१७॥
इम वेदराम३४प्रमेय संवत सुक्कके३सित१अंत ॥
गूगोरको नृप काम आयउ प्रेरि कित्ति दिगंत ॥
दिल्लीपुरी सैन भीरु ज्यों तब त्यों भन्यों सुनि द्रोह ॥
अब बीर यों स परयो अवंतिय लागि लुत्थिन लोह ॥ १८ ॥
ढिग पंच५धीर सगोत्र१बीर परे अरातिनैं ढाहि ॥
असगोत२च्यारि४म्ररे उहाँ दस१०गोत्र ए अब आहि ॥
लरि सदाराम१पहार२भैरव३केसरी४अरु लाल५॥
तँहँ हड्ड६१पंच५हि ए खिरे जिम टूक लोमैन ताल ॥ १९ ॥
सीसोद भारत१भारमल्ल२उभै२कटे पहु संग ॥

भी (कृष्णसिंह), पर्वत १ पाप सहित २ स्वामी को मारने वालों को ३चारों दिशाओं में ४ हाथ ॥ १५ ॥ ५ पुष्प ६ खड्ग से कटेहुओं से ७ हाड और मांस से परिपूर्ण होकर ८ बाकी के ९ मिलेहुए [साथ] १० हाडों के साथ ॥१६॥ ११ आकाश को भर देनेवाला १२शिव के काम का [पूर्णमस्तक] कोई नहीं रहा अर्थात् सब के मस्तकों के टूक टूक होगये १३चहुवाण का मस्तक ॥१७॥ १४ज्येष्ठ सुदि के अन्त में १५दिल्ली से १६उज्जैन में १७शस्त्रों से लोथें [मृतक शरीर] लगकर ॥१८॥ १८ शत्रुओं को गिरा कर-१९ हरताल से केसों के टुकड़े होजाते हैं तैसे ॥ १९ ॥

आनंद[13]नाम कबंध चालुक लाल[14]खंडित अंग ॥
ए९ज्यौं नव९ग्रह कृष्ण१९६।१ज्यौं सिसुमार१०इन्ह आधार
व्है टूक ए दस१०ही झरे बहु मारि मारनहार ॥२०॥
इत१के प्रबीर प्रकोष्ठ[3] बाहिर तुट्टये इकतीस३१ ॥
उत२केनकी गिनती न जाहिर भइप्रमानहु ईस ॥
तिम कृष्ण१९६।१मारन हक्क सुनि खिल्ल सत्थ भज्जि गतास
पठई चमू तिनकेहु डेरनपैं प्रकोप प्रकास ॥ २१ ॥
दुव२देस बग्गड पै बजैं सीसोद राउल दोइ२॥
हो तत्थ दोउ२न माँहिंसैं इक१जास संभव होइ ॥
कति लोग भज्जि रु तास डेरन उब्बर्यो ततकाल ॥
बलि गो कितो गूगोर भज्जि तजि सिबिर सून्य बिसाल २२
बिनुसंक डेरनको सु वैभव लुट्टि मिच्छन व्रातँ ॥
सब लैगयो ज्जिहिं हत्थ जो परिगो सु जैं दरसात ॥
गयँ हो गनेसवतार१ सो गयलूट कारन गैल ॥
गज तिलक२दूजो२नाग यो सह कोप सासु[11] कि सैल ॥२३॥
मदमूढ मिच्छन हाँ[12] लयो करटी[13] सु गोलन मारि ॥
[14]पृतनाप्रदेस अरराय[15] सो हुव को सकै वँ[16] पुकारि ॥
सूबा अवंति अधीन हे नृप जे हुते तँहँ सर्व ॥
उनकै अचानक मंतु[17] खोजत भो अचिंज्ज[18] अखर्ब ॥२४॥
द्विज जो पुरोहित कृष्ण१९६।१को तहँ हो भवानियदास१
खिल[19]मैं जु मुख्य१हुतो द्वितीय२सु स्यामरूप२खवास ॥

१तारामंडल २मारने वालों को ॥२०॥ ३ड्योढी के बाहर ४हे स्वामी रामसिंह ५बाकी की सेना (साथ) ॥ २१ ॥६ वागड़ देश के पै अर्थात् पति ७ म्लेच्छों का समूह लूट लेगया ८ जय दिखाते हुए ९हाथी १० हार्था ११ मानों प्राण सहित पर्वत ॥२३॥१२हाथ १३ उस हाथी को १४सेना का प्रदेश १५वन(शून्य) होगया १६ अब १७ अपराध हेरने में १८ आश्चर्य । २४। १९बाकी के लोगों में

ए द्वैरहि[1] राउलकेर डेरन मुख्य हे अवसेस ॥
सीसोद पुच्छिय द्वैरहिसौं कछु बुद्धहै किं कलेस ॥ २५ ॥
सीसोद राउलसौं कह्यो द्विज खग्ग चालन सुद्धि ॥
बलि गो१कि स्वामि मरयो२सु निश्चय बुद्ध[2] है न स्वबुद्धि ॥
किय ख्यात राउल बिप्रकौं तँहँ काम आयउ कृष्ण१९६।।१
तृदिवौंक[3] भो स्व[4] ख वेद४०साथिन जुज्झि देह बितृष्ण[5]॥२६
बहु मिच्छ बाहिर१बंढ्ढये[6] इम माँहिं खल तेईस२३ ॥
सुनि बिप्र अक्खिय वाहवाह घनौं धुनावत सीस॥
बलि हेतु[7] पुच्छत बिप्र बुल्लिय अप्प जानहु एह ॥
गहिबो बुरो १हनिबो भलो२सुरगेह[8] है जिम गेह ॥ २७ ॥
पीछैं वकील स्वकीय राउल भेजि आलम४०।उपास ॥
सब लुत्थि[9] संग्गिय लारि मंचन स्वामि सौं सविसास ॥
चालीस४०पुद्गल[10] मंच चउदह१४इक्क१पैं निज१ आनि ॥
सिप्रातटस्थ[11] पिसाच मोचन ठाम दग्धहु ठानि ॥ २८ ॥
अहं[12] तीन३विप्र१खवास२रहि किय आस्थि लैन उपाय ॥
तत्रस्थ[13] लोकन यों कह्यो तँहँ है न लैन हितांय ॥
यह मुख्य तीरथ है तहाँ सन आस्थि जाइ अहो न ॥
कछु बुद्धि ऊहन[15] सुद्धि कारन कौन क्यौं सु कहो न ॥२९॥
नर जे बचे सीसोद के तिन्ह ताहि रत्ति निकासि ॥
बलि एहु द्वैरहि चउत्थ४वासर[16] त्यौं कढे हिय त्रासि ॥
इन सुद्धि[17] विप्र१खवास२दोउ२न दिन्न बुंदिय आइ ॥

१ डूंगरपुर के राउल के डेरों में बाकी थे ॥ २५ ॥ २ हमारी बुद्धि में मालूम नहीं ३ देवता हुआ अर्थात् स्वर्ग गया ४ अपने चालीस साथियों सहित ५ तृष्णा रहित ॥ २६ ॥ ६ काटे ७ कारण ८ जिसमें स्वर्ग घर होता है॥२७॥ ९लोथें (मृतक शरीर) १०शरीर ११ सफरा नदी के किनारे पिशाचमोचन नामक जगह पर दाग दिया ॥२८॥ १२तीन दिन१३वहां रहनेवालों ने१४ यहां से अस्थि लेना हित के अर्थ नहीं है१५तर्कना ॥२९॥१६चौथे दिन१७खबर

गूगोर सेस वचे गये पतिनास त्रस्त[1] पलाइ ॥३०॥
नभ व्योम१७०० सम्वत भद्द६मेचक[2]३कृष्णा१९६।१जन्म निदान॥
मति[3] भिन्न जाइ मऊ लई तेवीस२४सम[4] बय मान ॥
वपु त्यौं तज्यो चउवीस२४ सम बय सुक्र३अंतिम१५स्वेत३॥[5]
न कही मऊपति[6] जानि ही नव९ नारि तास निकेत[7] ॥ ३१ ॥
बुंदीपुरीहि रही कही तिनमाँहिं पंच सु बुद्धि ॥
तिनमाँहिं भस्मभई लयी सुनि स्वामि नियत न सुद्धि ॥
पट्ट पंचमी५।१ तँहँ गोड़ि झल्लिय सप्तमी७।२सु प्रवीन ॥
तिम अष्टमी८।३रट्ठोरि बुंदिय ए जरी तिय तीन३ ॥ ३२ ॥
तीजी३।१रु छट्ठि६।२य द्वै२जरी न प्रजावती[8] रहि तत्थ ॥
वैधव्य धर्म विधानतैं[9] अवसानि सद्धिय[10] अत्थ ॥
गूगोर च्यारि४कही गई पति के बुलावत पास ॥
इक१दाहरी नवमी९।१जरी तँहँ प्रीतिके अवकास ॥ ३३ ॥
अरु द्वै२हि पुव्व मरी द्वितीय२।१चतुर्थ४।२सेखाउत्ति ॥
पहिली१जु केसरदेवि१९६।१सो न जरी मनोहर पुत्ति ॥
कति कहतही दसमी१०हु तिय तस गोड़ि लाडकुमारि१९६।१०
नहिं सुद्धि[11] पै रु खवासि तेहु जरी चउद्दह१४नारि ॥३४ ॥
गूगोर नारायनगिरीके बाग हुव सहगोन[12] ॥
अद्यापि[13] चौरा तत्थ उनके भौ[14] प्रकासत भोन ॥
अट्ठारही१८ ताहि संग नारिन कृष्णा१९६।१गो दिवँ[15] एम ॥
तस नास संसय भो असेस न हेरि हेलन[16] तेम ॥ ३५ ॥

१ डर से भगकर ॥ ३० ॥ २भादवा वदि ३कुक्षि से भिन्न होकर [निर्बुद्धि] ४ वर्ष ५ ज्येष्ठ सुदि पूर्णिमा के दिन. उसके घर में नौ स्त्रियां थीं परन्तु उस कृष्ण को ६ मऊ का पति जानकर स्त्रियों के ब्याह का वृत्तान्त नहीं कहा ७ घर में ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ ८ सन्तानवाली होने से नहीं जली ९ विधवापन के धर्म से १० वहां ही अन्त हुआ ॥३३॥ ११ खबर ॥३४॥ १२सती १३ अब तक भी १४ कान्ति १५स्वर्ग १६ दोष नहीं देखकर ॥ ३५ ॥

सुनि कृष्ण१९६।१मारन भावसिंह१९५।१नरेस इत किय सोक ॥
ताकेंहि बुंदिय सुद्ध ओरस जे रहे चउ४तोक[1] ॥
तिनमाँहिं दोउ२न द्वै२सुता बिनसी अनूढहि[2] गेहु ॥
रहोरि३कै सुत द्वै२ रहे लघु२अंत तिम सुनिलेहु ॥ ३६ ॥
यह कीर्तिसिंह१९७।२सनाम जो अनिरुद्ध१९७।१सोदर[3] आस ॥
पहिलैं सु भावपुरा१ हि भूपति बुल्लयो निज पास ॥
सो व्हाँ मरयो सिसु या समै तनु रक्खि हायन[4] तीन३ ॥
अनिरुद्ध१९७।१इक्क१रह्यो सता[5]१९४।१कुलतंतु अप्प अधीन ॥३७॥
तब कृष्ण१९६।१कौं दिय जो पटा सु स्वसूनु[6] गिनि दिय ताहि ॥
अरु अब्द ग्यारह११ लौं इहाँ बयमैं गये तस आहि ॥
कति यौं कहैं बुंदीहि ताकहँ स्व स्व पुत्र बनाइ ॥
मतभेद कोउक होउ पै दिय औरसत्व[7] मनाइ ॥ ३८ ॥
इत साह जो दिय१जोधपुर अमरेसके सुत अत्थ[8] ॥
तो लैलयो रु दयो न२तो तबलौं रह्यो तिम तत्थ[9] ॥
अरु कानि[10] स्वीय घटाइ सो जसवंत बर्जित[11] आस ॥
निरगार[12] दुस्थ[13] रह्यो ससंक त्रिसंकु भूप निकास ॥ ३९ ॥
बुंदीस वढि जब लैगयो पैज्ञा[14] ११ बिधेय बिधान ॥
जसवंत तब कहि मुक्कली किय भव्य[15] अप्प सु मान ॥
अबतैंहि तुम१हम२इक्क१ हैं भनिमुक्कली तब भूप ॥
हम साह आश्रित अप्प हेरहु रावरे अनुरूप[16] ॥ ४० ॥
कहिमुक्कली पुनि साह प्रेरित आहु ज्यौं[17] नृपकर्ण ॥
संका तथापि मिटी न जावत ज्यौं धनी१प्रतिसर्ण२ ॥

१ बालक २ बिना बिवाही हुई ॥३६॥ ३सगा भाई हुआ ४ वर्ष ५ शत्रुशाल के वंश में ॥ ३७ ॥ ६ अपना पुत्र मान कर ७ औरसपन ॥ ३८ ॥ अमरसिंह के पुत्र के ८अर्थ जोधपुर दिया ९तहां १०आदर (इज्जत) ११आशा रहित हुआ १२बिना घर १३दरिद्री ॥३९॥१४भादवा सुदि एकदशी के दिन१५शुभ१६आप के सदृश ॥ ४० ॥ १७ जिसप्रकार राजा करणसिंह आया उसीप्रकार

सो तोहु जाइसक्यो न१ ओ ठहरयो२न बिनु अवलंब ॥
अब साह अक्खिय नैरतैं इन्ह कड्ढि देहु कदंब ॥ ४१ ॥
जसवंत तिय२जन मात्र हे जिन्ह नैरतैंहु निकासि ॥
रट्ठोर परिजन३१हीन पुर किय इक्क परजन४२रासि ॥
सकुटुंब अब जसवंत सोचत देसबिरहित दीन ॥
मतिहीन गति अवलंब५ खोजत ज्यौंक६ बाहिर मीन ॥४२॥
अक्ख्यो जु कासिमखान१तस सुत नाम खानअमीर२ ॥
भो पुब्ब तासन७ मित्रभाव सु पै चह्यो अब सीर ॥
कछु छन्न८ दे उपहार ताकँहँ मंडि पत्रन९ मंत्र ॥
तिहिं द्वार लै१० बिच तास तात१तथा वजीर२हु तंत्र ॥ ४३ ॥
जिनकौंहु दे उपदा११ अभीष्ट रु साहचित्त जगाइ ॥
इक प्रान निर्भय मंत्र जानि परयो सु पुरढिग आइ॥
सबही नबाव१अमात्य२न्हाँ सन छन्न भेट पसारि॥
अपनैंकरे तँह के भये१न भये२समै अनुकारि१२ ॥ ४४ ॥
दिय तत्थ बिज्ञप्ति१३पत्र यौं अब जीविकाबिनु दास ॥
कहिहो सु करिहै चाकरी लहि प्राणलाभ प्रकास ॥
लहिं संरन चरन हजूरके दिय आदि परिजन१४लोक ॥
सबही इहाँ रहिहैं परे स्व निबाहको तजि सोक ॥४५॥
तव साह त्यौं हि निदेसदै चहि जीविकाबिनु ताहि ॥
दियभेजि सूबा सिंधुपार तथा अनादर दाहि ॥
वलि कहिय परिजन तव रहैं इहँ जाम१५ ताम१६ बिसास ॥

१समूह सहित ॥ ४१ ॥ २ स्त्रियां मात्र ३ पास के लोगों[सेवकों]से ४ शत्रु के लोकों का समूह रहा ५ आधार ६ जल से बाहिर होकर मीन (मच्छी) आधार सोचै जैसे ॥ ४२ ॥ ७ उससे ८ नजराना ९ पुत्रों से सलाह करके १० उसके द्वारा उसके पिता (कासिमखान) को ॥ ४३ ॥ ११ नजराना इच्छानुसार देकर१२समय के अनुसार (सदृश) ॥ ४४ ॥ १३अरजी १४ सेवक ॥४५॥ १५जब तक तेरे घर के सब लोग यहां रहैं १६ तब तक ही विश्वास है

नहितो निलज्ज वहैहि[1] तू हमरोहु चाहत नास ॥४६॥
सुहि मन्नि गो जसवंत सिंधुहिँ[2] लंघि कावल सीम ॥
दिल्ली रहे सब तास परिजन आस जानि कदामि[3] ॥
तिम इक्क१गर्भवती हुती जसवंत रानिय तत्थ ॥
सब तास चाहिरहे प्रसूति गहे बडे मह[4] सत्थ ॥४७॥
पैंतीस सत्रह१७३५सालपैं इम दिष्टके[5] अनुसार ॥
कछु काल जातहि बाल[6] भो तस अजित१सिंह कुमार ॥
इन गूँढ[7] रक्खिय तोहु सुत वह जानिकैं अवरंग४०।३॥
सूँची[8] पठावहु बाल अप्पहिँ जोधपुरही[9] संग ॥४८॥
इन यौँ बिचारिय मारिबे सिसु साह संगत अँज्ज[10] ॥
कहिमुक्कली अबही न भो ढिग तोहु प्रसवन कज्ज[11] ॥
जान्यौँ न आसय साहको पर एहु सुनि अतिजोर ॥
अपनौं अनीकँ[12] पठाइ तिन्ह दल[13] बिंटयो चहुँ४ओर ॥ ४९ ॥
अरु यौँ कहाइय जो न भेजहु पास बालक एह ॥
न बहोरि ताकहँ जोधपुर मिलि है मुधा[14] किम नेह ॥
उन देखि प्रत्युत[15] वेढ[16] अप्पन मारिबोहि प्रमानि ॥
कछु रीति कढ्ढन बांब[17] चिंतिय बंस रक्खन कानि ॥५०॥
गोविंद बनि तँहँ व्यालग्राहक[18] बेस अप्पन गोइ[19] ॥
धसिगो चमूबिच व्है स्व डेरन जेमतेम धिजोइ ॥
कछु बित्त[20] इक्क१करंड[21] रक्खि करंड इक्क१कुमार ॥

---

१वही हमारे डेरों को लूटनेवाला है ॥४६॥२अटक नदी को लांघ कर ३प्राचीन आशा अर्थात् जोधपुर की आशा ४ उत्सव सहित ॥४७॥ ५ भाग्य के ६ बालक ७ छांने ८ सूचना की ९ जोधपुर साथ ही देवेंगे ॥ ४८ ॥ १० आज ११ प्रसव होने का कार्य १२सेना१३सेना को घेर ली ॥ ४९ ॥१४वृथा स्नेह क्यों करते हो १५उलटा १६अपने को घेर कर१७विचार अथवा प्रसंग ॥५०॥ गोविंददास भाटी तहां १८कालबेलिया बना १९अपना लिबास छिपाकर२०धन २१ टोकरे (करंडे) में रखकर एक करंडे में कुमार अजितसिंह को रक्खा

कढिगो सु मंगत टूक रुट्टिन[1] भाखतो जयकार ॥ ५१ ॥
आ[2]जन्म रक्खन बाल सँमुचित[3] भै समस्तन आनि ॥
तिम दुर्गदास१कबंध त्यौं रघुनाथ२ भट्टिय मानि ॥
इनसौं कह्यो तुम जाहु द्वै२तँहँ उच्चरी इम एह ॥
यह साह छन्न करी इहाँ मचिहै ब[4] सत्रन मेह ॥ ५२ ॥
जहँ सर्ब तुम जुत स्वामिके रनिवास[5]लौं कटिजाइ ॥
कहि ए तहाँ दुव२कपाटरैं हम धर्म हीन कहाइ ॥
उनको तऊ हठ देखि दोउ२न उच्चरी पुनि एह ॥
भ[6]वदीय मरन निभालि द्वै२आसि[7]पूत करि निजदेह ॥५३॥
पीछैं उभै२काढिजाइकैं रहिहैं सदा सिसु पास ॥
इम सौँह[8] लै जबही कही तबही लही उन्ह आस ॥
करि कोप यह सुनि साह तब अ[9]वरोध निश्चय काज॥
सँह[10] मुक्कलेनरवेस नारि१रु सौविदल्ल[11]२समाज ॥ ५४ ॥
तिन जाइ इम जसवंतको अवरोध[12] सोधिय तौम[13] ॥
परखी सु सँद्य[14] प्रसूतिका जसवंत रानिय जौंस[15] ॥
न लख्यो तथापि प्रसूत बालक त्यौंहि आइ निवेदि ॥
रिस साहकै बढती रचात भये प्रलुब्धन[16] भेदि ॥ ५५ ॥
खिज़ि साह आक्खिय अस्तखानहिं जाइ तू अति जोर ॥
न मिलै जु सिसु तो पकरि नारिन आनि व्हाँ हनि और[17]॥
सुनि अस्तखाँ इम साह सासन संक्रम्यो[18] सह सेन ॥
इत त्यौं कबंधन अंगंम्यौं[19] रनिवास कढ्ढन ऐन[20] ॥ ५६ ॥

१ रोटी का टूक मांगता हुआ ॥ ५१ ॥ २ जन्म पर्यन्त ३उचित ४अब ॥५२॥ ५ ज़नाना ६ आप मरना ताक कर ७ खड्ग से अपने शरीर को पवित्र करके ॥ ५३ ॥ ८ सौगन लेकर ९ जनाने में निश्चय करने के लिये १० साथ भेजे ११कंचुकिओं (नाज़रों) के समूह को ॥५४॥ १२जनाना १३तहां १४तुरन्त की बालक जननेवाली स्त्री १५उस समय (जहां)१६लोभियों को भेदकर ।५५। १७स्त्रियों को पकड़ ला और अन्य को मार १८ चला. जनाने को काटना १९अंगीकार किया २० घर में ॥ ५६ ॥

प्रविसे[1] वरोध सपिंड[2] भट लै लै बिकोस[3] कृपान ॥
हनिबेलगे निज स्वामि[4] नारिन मन्नि निज बपु हान ॥
हड्डी६१जु कमवती१६५।१हुती तिनसौं कह्यो तिहिं तत्थ॥
हनिकैं हमैं मरिहो कहो तँहँ कोन पिक्खहि हत्थ[5]॥५७॥
सुनि यौं कह्यो तिन स्वामिनी मरिबो न तंत्र[6] प्रमान ॥
तुम हत्थ पिक्खन जो रहो अब तो गहैं तुम कान[7] ॥
हठपुव्व[8] वे न हनैं१ गहैं२गहिबो बिचारनहार ॥
दिल्लीस पित्थल[9]१७ ।१से इहाँ दृष्टांत केहि उदार ॥ ५८ ॥
भटवेस कर्मवती१९५।१ सज्यो तँहँ इक्खि सो तिन्ह भाव ॥
छुरिका[10] उभै[11]खर मारि छातिय बेढि कोचैं[12] बनाव ॥
अपनैं[13] सपिंडन इक्खतैं यह सज्जि यौं हुव संग ॥
भट ते मुरे इम ठानि खिल[14] सब भूप नारिन भंग ॥ ५९ ॥
अपनैं प्रवीरनमैं रही हड्डी सु गज आरूढ[15] ॥
गहि छत्र१चामर२आदि निजपति राजचिन्ह अगूढ[16] ॥
इहिं बीच सह बल१पुव्व[17]बल२मिलि अस्तखानहु आनि ॥
प्रतिबैन भेजिय अर्भ[18] अप्पहु के दिखावहु पानि[19] ॥६०॥
करि हल्ल मिच्छनसौं भिरे तँहँ धीर बीर कबंध ॥

---

१ जनाने में घुसे २ सपिण्डी ( सात पीढि के भीतरवाले ) उमराव ३ खड्ग निकालकर ४ अपने स्वामि की स्त्रियों को ५ तुम्हारे हाथों ( प्रहारों ) को कौन देखेगा ॥ ५७ ॥ ६ मरना अपने आधीन नहीं है ७ आदर ८ हठ पूर्वक ९ दिल्ली के पति पृथ्वीराज ने बहुत मरना चाहा था परन्तु गोरीशाह ने पकड़ना चाहा तो पकड़ ही लिया सो ऐसे कितने ही दृष्टान्त विद्यमान हैं ॥ ५८ ॥ दो ११ तीक्ष्ण १०छुरियां छाती में मारकर १२ कवच से ढक ली १३ अपने सपिण्डों के देखते १४ बाकी के । ५९ । १५हाथी पर सवार रही१६प्रसिद्ध१७पहिले भेजीहुई सेना से १८ बालक को सौंपो १९ हाथ दिखाओ (युद्ध करो) ॥ ६० ॥

हड्डी६१ लरी बिच अट्ठ८ हत्थिन स्वामिबेस सुसंध[1] ॥
इक१ जामलौं[2] घमसान अंकुरि[3] पूर सत्रुन मारि ॥
[4]पैररक्खि कर्मवती १९५।२परी बपु खंडखंड बिथारि॥ ६१ ॥
रट्ठोर सूर सबै रहे रन बाढ झारि बिचित्र ॥
पहिलैं[5] कहे दुव२ते कढे कारि काय घाय पवित्र ॥
धरि अग्ग ते खिल्ल[6] लैगये कातिदूर फौज धकोइ ॥
दै अस्तखानहिं प्रानसंसय निक्खसे इम दोइ ॥ ६२ ॥
पैंतीस सत्रह१७३५ साकपैं अतिघोर रन हुव एह ॥
[9]दुव२घाँ हजारन व्हाँ भये तिम मृतक१घायल देह२ ॥
[10]पँहु जो रह्यो इत सिंधुपार सु जानि सुहु जसवंत ॥
ऐसो लग्यो [11]भुवलोभ जिहिं समुझ्यो न [12]आगम अंत॥६३॥
इत भूप दक्खिनदेस भावपुरा रह्यो दस१० अब्द ॥
[13]सबघाँ [14]सपान कृपान साधन बिस्तरयो जस सब्द ॥
अब अट्ठ८पावक बाजि भू१७३८सक [15]रांध२लग्गत एह ॥
[16]अह पक्ख [17]मेचक२अष्टमी८ दिव[18] गो बिहाइ स्वदेह ॥६४॥
विधि प्रथम१पंचम५।२छट्ठ६।३सप्तम७।४नवम८।५दसम१०।६बिवाह
पहिलैं मरी खट६ए प्रिया निज भक्ति सौं भजि नाह[19] ॥
इनमैंहु सप्तम७ऊढ[20] इक१पहिलैं मरी पतिपास ॥
[21]खिलें जे रही खट६ते जरी [22]अवसान अब खिन तास॥ ६५ ॥
दूजी२।१रु चोथी४।२अष्टमी८।३हुंदी भई हुतदेह[23] ॥

१श्रेष्ठ प्रतिज्ञा से २प्रहर तक ३युद्ध में खड़ी होकर ४शत्रुओं को मारकर।६१।५घावों से शरीर पवित्र करके ६बाकी की राठोड़ी फौज को आगे घर कर धका ले गये ७प्राण का सन्देह ॥ ६२ ॥८सम्वत् में ९दोनों ओर १०राजा (यशवन्तसिंह) ११भूमि का लोभ १२ अन्त समय के आगम को नहीं समझा (यशवन्तसिंह इस से थोड़े ही समय पीछे मर गया इस कारण अन्त का आगम लिखा है)॥६३॥ १३ सब दिशाओं में १४ हाथ के साथ खड्ग के साधन से १५ वैशाख मास १६ दिन १७कृष्णपक्ष. अपना शरीर छोड कर १८स्वर्ग को गया ॥६४॥ १९पति का सेवन करके २०विवाहिता २१बाकी २२उसके अन्त समय में ॥६५॥ २३सती हुई

तीजो३।१तथा एगारहो११।२अरु बारहो१२।३ढिग एह ॥
बुंदी१तथा तँहँ२द्वै२हि थान जरी खवासि बतीस३२॥
इम अट्ठतीस३८जनीन सहदिवपत्त[१] हड्ड६१नईस॥६६॥
पहुकै[२] सुता इक१अन्तपुरनिकाखवासि[३]प्रजात ॥
सीसोद बीरमकेर सूनुहि ताहि ब्याहिय तात ॥
जामात[५] सो रघुनाथ नामक देह रक्खि जनेस[६] ॥
ताके समान पटा हु ताकँहँ दत्त[७] बुंदियदेस ॥६७ ॥
बुंदी सुन्यौं नृप मरन निश्चय ताहुसौं सुनि वेग ॥
तब हड्ड६१दुर्ज्जन१९६।१नाम दुर्ज्जन[८] स्वामिपर लिय तेग॥
पति एह बलवानि डंगको गोपालको१९५।१खल्ल पुत्र ॥
सहसा[९] मरयो सुनि स्वामिको तब सो अधर्म तनुत्र[१०] ॥६८॥
अति लुब्ध[११] भिल्ल१रु मेर२मैनन३जोरि लोभ उपाय ॥
बुंदी प्रसू[१२] निज भोग वंछि चढ्यो सु लोलुप चाय ॥
जिहिँ घस्र[१३] बुंदिय भूप निपतन सुद्धि[१४] पहुँचिय जाइ ॥
पहुँच्यो सु दुर्जन१९६।१ताहि बाँसर[१५] वेढपुर प्रकटाइ ॥६९॥
तिहिँ काल भातुलदेवि१९५।२आदिक्क उक्त रानिय तीन३।
पति सत्थ होन खवासिगनजुत निक्कसी जसपीन ॥
अरजी सुनी तँहँ दुष्ट दुर्ज्जन१९६।१ढंग[१६] लग्गिय आनि ॥
महिपाल निज अनिरुद्ध१९७।१पंद्रह१५अब्द वय सिसुमानि॥७०॥
सीसोदनी२प्रति सर्वनैं अरजी निवेदिय एह ॥
इक कौन[१७] अँग्ग लरैं मरैं हम अप्प जरन अनेहँ[१८] ॥

---

१स्वर्ग गया ॥६६॥ २राजा के ३पासवान स्त्री से उत्पन्न ४पिता ने ५जमाई ६राजा ने अपने देश में रख कर ७दिया ॥६७॥ ८शत्रु [दुष्ट] दुर्जनसिंह ने ९अचानक १०अधर्म का कवच ॥६८॥ ११अत्यन्त लोभी १२बुन्दी रूपी अपनी माता से भोग करना चाह कर १३जिस दिन बुन्दी के राजा के मरने की १४खबर १५उसी दिन नगर के घेरा लगा कर ॥ ६९ ॥ १६पुर के आ लगा (घेर लिया) है ।७०। १७ किसके आगे १८ आपके जलने का समय है

बलि सत्रु तक्कत छिद्र बाहिर देखि यौं[1] कछु देर ॥
करिकैं जसो लखि जुद्ध विग्रहु व्है न ज्यौं उतकेर ॥ ७१ ॥
सीसोदनी२सुनि यौं तनैं[2] अनिरुद्ध१९७१बुल्लि समीप ॥
सबसौं कह्यो यह सूनु मन्नहु याहि स्वीय[3] महीप॥
तासौंहु अक्खिय रक्खि तू सुत स्वीय[4]जन सतकार ॥
हमसंग होहु न सत्रुसद्दहु पिल्लि चंड प्रहार ॥७२॥
मोको[5] टरे कढि जारि आवहु जोध इक्कहजार१००० ॥
कलि[6] भूप जुत खिल जित्ति दुर्जन१९८।१होहु जय जसकार॥
तिन्ह छार बाग कहे जिते१०००टरि लैगये भट तत्थ ॥
सङ्गोन ठानि विधानसौं लिन त्यौं कर्यो पति सत्थ ॥७३॥
पुर कोटपैं इत सज्ज भट करि दुर्ग तोपन प्रेरि ॥
गन जत्रकुत्र करे अरीतिन लुत्थिलुत्थिन गेरि ॥
अनिरुद्ध१९७१के इम जुद्धमैं दुव२जाम होत अतीत[11] ॥
भजिगो सु दुर्जन[12]१९८।१हद्द६१दुर्जन ताहि[13] बासर भीत ७४

सौराष्ट्री दोहा ॥

भाऊ१९५।१नृप भव[14]भूत, संबत नभ बसु नृप१६८०समय ॥
हद्द६१नकुल पुरुहूत[15], तिथि सतह१७१५सक भो तथा ॥ ७५ ॥
अब बसु गुन अत्यष्टि१७३८अष्टमि८अह[16] माधव[17]२ असित२ ॥
नियति करी वपु नष्टि, सोक भयो अज्जन[18] सबन ॥ ७६ ॥
अब तस निर्मित ऐनें[19], स्रवनकरहु प्रिय लोक सब ॥
निरखत व्है सुख नैन, सर५ऐसे आयत रुचिर ॥ ७७ ॥
मंडिय महलनमाँहिं, सौधँ[21] मुकुटमंदिर सता१९४।२ ॥

---

१ इसकारण ॥ ७१ ॥ २ इस पुत्र को ३ अपना राजा मानो ४ अपने लोगों का ॥ ७२ ॥ ५ हटे हुए ६ युद्ध में ७ यश करनेवाले ८ शत्रुओं को ९लोथ पर लोथ गिरा कर १० दो प्रहर ११ व्यतीत १२ दुष्ट दुर्जनसिंह १३ उसी दिन डरकर ॥ ७४ ॥ १४ जन्म हुआ १५ इन्द्र ॥ ७५ ॥ १६ दिन १७ वैशाख वदि १८ सर्व आर्यों को ॥ ७६ ॥ १९ उसके बनाये हुए स्थान २० चौड़े (बड़े) ॥७७॥२१ महल

